

# अथ पद्मावत ॥

## स्तुतिखण्ड ॥

### चौपाई ॥

सुमिरों[१] आदि[२] एक करतारू[३] । जैं जिवदीन्ह कीन्ह संसारू ॥
कीन्हेसिप्रथमें[४] ज्योतिपरकाशू[५] ।कीन्हेसितिनहिंप्रीतिकैलाशू[६] ॥
कीन्हेसिअग्निँ[७] पवनँ जलखेहाँ[८]। कीन्हेसि बहुतेरँग[९] औरेहाँ ॥
कीन्हेसिधरंती[११] स्वर्ग[१२] पतारू। कीन्हेसिवरणबरण[१३] अवतारू[१४]॥
कीन्हेसिदिनदिनेशँ[१५]शशि[१६] राती।कीन्हेसिनखततरायनँ[१७] पाती॥
कीन्हेसि धूपसेव[१८] औछांहा । कीन्हेसि मेघ[१९] बीजँ[२०] तेहिमांहा॥
कीन्हेसि सँत[२१] महीव्रहांडौं[२२][२३] । कीन्हेसि भवन चौदहोखंडौं[२४] ॥

दो० कीन्ह सबै अस जाकर, दूसर छाजन काहि ।
पाहिले ताकर नाउँले, कथा करों अवगाहि[२५] ॥

कीन्हेसि सात समँदर पारा । कीन्हेसि मेरे[२६] खखंड[२७] पहारा॥
कीन्हेसि नदी नार औ झरना । कीन्हेसिमगरमच्छबहुबरनाँ[२८] ॥
कीन्हेसि सीप मोति तहँ भरे । कीन्हेसि बहुते नग निरमरे[२९] ॥

---

याद करना १ सव से पहिले २ परमेश्वर ३ पहिले ४ उजियारा ५ नाम पहाड़ तथा स्वर्गलोक ६ आग ७ हवा ८ मारी ९ चित्रकारी १० ज़मीन ११-२२ आसमान १२-२३ रंगबरंग १३ पैदायश १४ सूर्य १५ चांद १६ छोटे नखत १७ जाड़ा १८ बादल १९ बिजुली २० सात २१ सातपरदा आसमान सातपरदा ज़मीन २४ शुरू २५ बीहड़ २६ राह मुश्किल २७ क़िस्म २८ जवाहिर साफ़ २९ ॥

कीन्हेसि बनखँड[1] औ जड़मूरी । कीन्हेसि तरवर[2] तार खजूरी ॥
कीन्हेसि सावज[3] आरण्[4] रहैं । कीन्हेसि पंख उड़ैं जहँ चहैं ॥
कीन्हेसि बरण[5] श्वेत औ श्यामा[6] । कीन्हेसि भूख नींद विशरामा[7] ॥
कीन्हेसि पान फूल बहु भोगू । कीन्हेसि बहु औषध[8] बहु रोगू ॥
दो० निमिष[9] न लाग करत वह, सबै कीन्ह पल एक ।
गगन[10] अंतरिक्ष[11] राखा, बाजे खंभ बिन टेक ॥
कीन्हेसि अगर कस्तूरी[13] बीनौ[14] । कीन्हेसि भीमसेन[15] औ चीना[16] ॥
कीन्हेसि नाग[17] जो मुख विष[18] बसा । कीन्हेसि मंत्र हरे जेहि डसा ॥
कीन्हेसि अमृत[19] जिये जो पाई । कीन्हेसि विष[20] मीचु[21] जेहि खाई ॥
कीन्हेसि ऊख मीठ रस भरी । कीन्हेसि करू बेल बहु फरी ॥
कीन्हेसि मधु[22] लावै लै माखी । कीन्हेसि भँवर पंख[23] औ पाखी ॥
कीन्हेसि लोवा[24] अंदर चांटी[25] । कीन्हेसि बहुत रहहिं घन मांटी ॥
कीन्हेसि राक्षस[26] भूत परेता । कीन्हेसि भूकस[28] देव दयंता ॥
दो० कीन्हेसि सहस[29] अठारह, वरण वरण[30] उपराज ।
भुक्ति दिहिस पुनि सबन कहँ, सकल[31] साज ना साज ॥
कीन्हेसि मानुष[32] दिहिसि बड़ाई । कीन्हेसि अन्न भुक्ति[33] तहँ पाई ॥
कीन्हेसि राजा भोजहि राजू । कीन्हेसि हस्ति[34] घोर तहँ साजू[35] ॥
कीन्हेसि तेहि कहँ बहुत बिरासू[36] । कीन्हेसि कोइ ठाकुर[37] कोइ दासू[38] ॥

जंगल १ पेड़ २ जंगलीजानवर ३ जंगल ४ रंग ५ सफ़ेद-सियाह ६ आराम ७ इलाज ८ पलकमारने में ९ आसमान १० बीचो बीच ११ नाम जानवर-परिन्द १२ मुश्क १३ क़िस्म काफ़ूर १४-१५-१६ सांप १७ ज़हर १८-२० जिसके पीने से मुरदा ज़िन्दा होजाय १९ मौत २१ शहद २२ उड़नेवाले जानवर २३ लोंवड़ी २४ चींवटी २५ शैतानकी क़िस्म २६-२७-२८ हज़ार २९ तरह तरह की पैदायश ३० सब ३१ आदमी ३२ रोज़ी ३३ हाथी ३४ सामान ३५ आराम ३६ मालिक ३७ गुलाम ३८ ॥

कीन्हेसि द्रव्य[१] गर्व[२] जेहि होई । कीन्हेसि लोभ[३] अघाइ न कोई ॥
कीन्हेसि जियन[४] सदा सब चहा । कीन्हेसि मीचु[५] न कोई रहा ॥
कीन्हेसि सुख[६] औ कोटि अनंदू । कीन्हेसि दुख[७] चिंता[८] औ दंदू ॥
कीन्हेसि कोइ भिखारि[९] कोइ धनी[१०] । कीन्हेसि संपति[११-१२] बिपति पुनि घनी[१३] ॥

दो० कीन्हेसि कोइ निभरोसी[१४], कीन्हेसि कोइ बरियार[१५] ।
छारहि[१६] ते सब कीन्हेसि, पुनि[१७] कीन्हेसि सब छार ॥

धनपति[१८] वही जेहि के संसारू । सबै देइ निति[२०] घटन भँडारू[२१] ॥
जानवंत जगत[२३] हस्ति[२४] औ चांटी[२५] । सब कहँ भुक्ति[२६] राति दिन बांटा ॥
ताकर दृष्टि[२७] जो सब उपराहीं । मित्र[२८] शत्रु[२९] कोइ बिसरे नाहीं ॥
पंख पतंग न बिसरे कोई । परगट[३०] गुप्त[३१] जहां लग होई ॥
भोग भुक्ति[३२] बहु भांति[३३] उपाई । सबै खवाइ आप नहिं खाई ॥
ताकर वही जो खाना पीना । सब कहँ देइ भुक्ति औ चैना ॥
सबै आश[३४] ताकर हरि श्वांसा । वहु न काहु की आश निरासा[३५] ॥

दो० युग युग देत घटा नहिं, उभय[३६] हाथ अस कीन्ह ।
औ जो दीन्ह जगत महँ, सो सब ताकर दीन्ह ॥

आदि[३७] एक बरणों[३८] सो राजा । आदि न अंत राज जेहि छाजा ॥
सदा सरबदा राज सो करै । और जेहि चहै राज तेहि दरै ॥
छत्रहि[४०] अछत[४१] निछत्रहि छावा । दूसर नाहिं जो सरवरि[४२] पावा ॥

---

दौलत १ गरूर २ लालच ३ जीना ४ मौत ५ खुशी ६ फ़िक्र ७ ग़म ८ ग़रीब ९ अमीर १० दौलत ११ दुःख १२ बहुत १३ कमज़ोर १४ ज़ोरवाला १५ माटी १६ फिरि १७ दौलतमन्द १८ जिसका १९ हमेशा २० खज़ाना २१ जहांतक २२ दुनिया २३ हाथी २४ चींवटी २५ खुराक २६—३२ निगाह २७ दोस्त २८ दुश्मन २९ ज़ाहिर ३० छिपा ३१ बहुत तरह पैदा किया ३३ उम्मेद ३४ नाउम्मेद ३५ दोनों ३६ सबसे पहिले ३७ बयान करना ३८ अव्वल ना आखिर ३९ हमेशा ४० छत्रधारी ४१ बिदूनछत्र ४२ बराबरी ४३ ॥

परबत[1] ढहिदेखत सबलोगू। चांटहि[2] करहिहस्ति[3] सरयोगू॥
बज्रहि[4] तिनकहि मार उड़ाई। तिनै बज्रे करि देइ बड़ाई॥
ताकर कीन्ह न जानै कोई। करैसोइ जो मनचिन्तन होई॥
काहू भोगभुक्ति[5] सुख सारा। काहू भूँख बहुत दुख मारा॥

दो॰ सबै नाशँ[6] वह इस्थिर[7], ऐसो साज जेहिकेर।
एक साँजी[8] औ भाजी, चहै सवारे फेर॥

अलखं[9] अरूप अवरन सो कर्त्ता। वह सबसों सब वह सों वर्त्ता[10]॥
प्रकट[11] गुप्त[12] सो सर्वव्यापी[13]। धर्मी चीन्ह न चीन्है पापी॥
ना वह पूत नहिं पिता न माता। नावहकुटुँब न कोइसंगनाता॥
जनों[14] न काहि न कोइ वैजनो[15]। जहँलगसब ताकी सिरजनों[16]॥
वे सब कीन्ह जहांलग कोई। वह नहिं कीन्ह काहुकर होई॥
हति[17] पहिले औ अबहै सोई। पुनि सो रहै रहै नहिं कोई॥
और जो होय सो बावरअन्धा। दिन दुइ चारि मरै कर धन्धा॥

दो॰ जो वह चहा सो कीन्हेसि, करै जो चाहै कीन्ह।
बरजनहोर[18] न कोई, सबै चाहि जेउ दीन्ह॥

बिनबुंधि[19] चहिजोकरहोय ज्ञानू। जसपुराणमहिं लिखावखानू॥
जीव नाहिं पै जिये गुसाई। करै[20] नाहीं पै करै सवाँई[21][22]॥
जीभ नाहिं पै सबकुछ बोला। तन नाहीं सब ठाहँर[23] डोला॥
श्रवण[24] नाहिं पै सबकुछ सुना। हियाँ[25] नाहिं पै सबकुछ गुना॥

पहाड़ १ चींवटी २ हाथी ३ पत्थर ४—५ रोज़ी ६ नाश होनेवाला ७ क़ायम ८ बनाना और बिगाड़ना ९ जिसको कोई न देखसके १० नज़दीक ११ ज़ाहिर १२ छिपा १३ सब चीज़में बिराजमान और सब चीज़ उसमें मौजूद १४ पैदाहोना १५—१६ पैदायश १७ पहिले था १८ मना करने वाला १९ अक़्ल २० हाथ २१ सब २२ जगह २३ कान २४ दिल २५॥

नयनं नाहिं पै सबकुछ देखा। कौनभांति असजाय बिशेखा॥
ना कोई है वह की रूपा। नावहसों कोइ आहिअनूपा॥
ना वह ठाँउँ न वह बिनठाऊँ। रूपरेख बिन निरमल नाऊँ॥
दो० ना वह मिला न बेहरा, ऐसो रहा भरिपूर।
दृष्टवन्तं कहँ नेरे, अंधहि मूरुख दूर॥
औरजो दीन्हेसिरतन अमोला। ताकर मर्म न जानै भोला॥
दीन्हेसिरसना औ रसभोगू। दीन्हेसिदशनजो बिहँसे योगू॥
दीन्हेसिजगदेखनकहँनयनाँ। दीन्हेसिश्रवणसुनेकहँबयनाँ॥
दीन्हेसिकण्ठ बोलजेहिमाहां। दीन्हेसि करपल्लव बरबाहां॥
दीन्हेसिचरण अनूप चलाहीं। सोजानै जेहि दीन्हेसि नाहीं॥
यौवन मरम जानिपै बूढ़ा। मिलानतरुणा या जग ढूंढ़ा॥
सुख कर मरम न जानै राजा। दुखीजानि जाकहँ दुखबाजा॥
दो० कायां कामरम जानिपै रोगी, भोगी रहैं निचन्त।
सबकर मरम गुसाईं जानै, जो घटघट रहै तन्त॥
अति अपार करताकर करना। बरणनं कोई पावे बरना॥
सात स्वर्ग जो कागद करै। धरती समंदर मसै भरै॥
जानवन्तजगसाखाबनढांखा। जानवंतकेशे रदनो पंखपांखा॥
जानवन्त खेहं रेहं दुनयाई। मेघ बूंद औ गगन तराई॥
सब लिख नीकीलिखसंसारा। लिखिनजायगतिसमुद्रअपारा॥

आंख १ कौन तरह २ मुक़ाबिल जिसका कोई नहीं ३ जगह ४ पाकसाफ़ ५ अलग ६ देखनेवाला ७ नादान ८ जवाहिर ९ भेद १० जीभ ११ दांत १२ हँसने के लिये १३ आंख १४ कान १५ आवाज़ १६ हाथ की अंगुली व हथेली १७ पैर १८ जिसकी मिसाल न हो १९ जवानी २०-२२ क़दर २१ भेद २३ २५-२७ बदन २४ बेफ़िक्र २६ ईश्वर २८ जिसका पारावार न हो २९ बयान करना ३० आसमान ३१ ज़मीन ३२ सियाही ३३ बाल ३४ दांत ३५ बालू ३६ माटी ३७ बादल ३८ आसमान ३९ नखत ४०॥

एतो कीन्ह सबगुण प्रकटी[1]। अबहुँ समुद्र महँ बूंद न घटा॥
ऐसो जानि मन गर्ब[2] न होय। गर्ब[3] करै मन बावर सोय॥
दो० बड़ गुणवंत गुसाँई[4], चही सँवारी बेग[5]।
औ असगुणी सँवारी, जो गुण चही अनेग[6]॥
कीन्हेसि पुरुष[7] एक निरमरा[8]। नाम मुहम्मद पूनों[9] करा॥
प्रथम ज्योति बिधि[10] ताकी[11] साजी। औ तेहि प्रीति[12] सृष्टि[13] उपराजी॥
दीपक[14] लेश जगत[15] कहिं दीन्हा। भा निरमल[16] जग[17] मारग[18] चीन्हा॥
जो न होत अस पुरुष उज्यारा। सूझि न परत पंथ[19] ऑंधियारा॥
दूसरे ठाँउँ[20] दीबी लिखी। वही धर्मी जो पाढ़त सीखी॥
जेहि न लीन्ह जन्म सो नाउँ। ताकहँ दीन्ह नरकमहँ ठाँउ[21]॥
जग[22] बसीठ दईवे कीन्ही। दुइजग[23] तरा नाउँ तेहि लीन्ही॥
दो० गुण अवगुण[24] बिधि[25] पूंछत, होय लेखे[26] औ जोख।
वेहिं बिनवब आगे होय, करै जगत[27] करमोख[28]॥
चार मीत[29] जो मुहम्मद ठाँउँ[30]। जेहि कदीन्ह जग[31] निरमल[32] नाउँ॥
अबूबक्र सद्दीक सयाने। पहिले सिदक़ दीन वहि आने॥
पुनि सो उमर खिताब सुहाये। भा जग[33] अदल[34] दीन जो आये॥
पुनि उसमान बड़ पण्डित गुनी। लिखा पुराण जो आयत सुनी॥
चौथे अली सिंह[35] बरियारू[36]। सौंहिं[37] ना कोइ रहा जुझारू[38]॥
चारो एकमते[39] एक बाना। एक पंथ[40] औ एक संघाना॥

---

ज़ाहिर करना १ ग़रूर २-३ ईश्वर ४ जल्द ५ बहुत ६ शख़्स ७ पाक ८ चौदहीं रातिका चांद ९ पहिले १० ईश्वर ११ मुहब्बत १२ दुनिया पैदाकी १३ चिराग़ १४ दुनिया १५ पाक १६ संसार १७ राह १८-१९ जगह २०-२१ दुनियाका क़ासिद २२ दोनों जहान २३ पाप और पुराय २४ ईश्वर २५ हिसाब २६ दुनिया २७ बन्द से छोड़ना २८ दोस्त २९ जगह ३० दुनिया ३१ पवित्र ३२ संसार ३३ न्याव ३४ शेर ३५ ज़बरदस्त ३६ सामना करनेवाला ३७ लड़नेवाला ३८ एकसलाह ३९ राह ४०॥

बचन एक जो सुनायहि सांचा। वही पुराण दुहू जग बांची॥

दो० जो पुराण बिधि पठवा, सोई पद्धति ग्रंथ।
और जो भूली आवत, सो सुन लागे पंथ॥

शेरशाह देहली सुलतानू। चारहुखंड तपी जसभानू॥
ओही छाज छाति औ पाटा। सब राजै भुइँधरा लिलाटा॥
जात शूर औ खांडे शूरा। औ बुधवन्त सबै गुण पूरा॥
शूर नवाई नवखंड वहे। सातद्वीप दुनी सब नये॥
तहँलगराजखड्ग करिलीन्हा। इसकंदरजुलकरनयनजोकीन्हा॥
हाथ सुलेमान केर अँगूठी। जग कहँदान दीनभरिमूठी॥
औ अतिगरु भूमिपति भारी। टेकभूमि सब सृष्टि सँभारी॥

दो० देहि अशीश मुहम्मद, करहु युग युग राज।
बादशाह तुम जगत के, जग तुम्हारमुहताज॥

बरनौं शूर भूमिपति राजा। भूमि न भार सहै जो साजा॥
हयमयसयन चलयजग पूरी। परबत टूटिउड़हिंहोय धूरी॥
परीरेणु होय रबि ही ग्रासा। मानुष पेखलेहिं फिरि बासा॥
भुइँउड़ अंतरिक्ष गईमृतमंडा। ऊपर होय छावा महिमंडा॥
डोलै गगन इन्द्रडर काँपा। बासुकि जाय पतालहिचाँपा॥
मेरु धसमसे समुद्र सुखाई। बनखँड टूटिखेह मिलिजाई॥
अगलहिं कहँ पानी गहिबांटा। पिछलेहिंकहँनहिंकाँदू आँटा॥

---

बात १ दुनिया २ पढ़ना ३ ईश्वर ४ किताब ५ राह ६ तरफ़ ७ सूर्य्य ८ तख़्त ९ माथा १० पठान ११ तलवार बहादुर १२ बहादुर १३ सारी दुनिया १४ मुल्क १५ तलवार १६ नाम बादशाह १७-१८ दुनिया १९ ख़ैरात २० बादशाह २१ ज़मीन २२ दुनिया २३-२४-२५ तारीफ़ करना २६ बहादुर २७ बादशाह २८ ज़मीन २९ घोड़े से भरी हुई फ़ौज ३० दुनिया ३१ पहाड़ ३२ धूरि ३३ सूर्य्य ३४ बीच ३५ आसमान ३६-३८ ज़मीन ३७ नाम राजा साँपोंका ३९ पहाड़ ४० जंगल ४१ राख ४२ चहला ४३॥

दो० जोगढ़[1] नयनहि[2] काहू, चलतहोय सब चूर ।
जो वह चढ़ै भूमिपति[3], शेरशाह जगशूर[4] ॥

अदल[5] कहौं प्रथमैं[6] जसहोय । चाँटा[7] चलत न दुखवैकोय ॥
नौशेरवाँ[8] जो आदिल[9] कहा । शाहअदल[10] सरि[11] सौहिंनरहा ॥
अदल[12] जोकीन्ह उमर[13] कीनाई । भई यहाँ सगरी दुनियाई ॥
परी नाथ[14] कोइ छुवै न पारा । मारग[15] मानुषसे उजियारा ॥
गऊ सिंह[16] रेंगहिं एक बाटा[17] । दोनों पानिपियैं एक घाटा ॥
नीर[18]क्षीर छानै दरबारा । दूध पानि सब करै निरारा[19] ॥
धर्म न्याव चलै संत[20] भाषा । दूबर[21] बैरी एक सम[22] राखा ॥

दो० सबै पृथिवी अशीशै, जोरि जोरिकै हाथ ।
गङ्ग यमुन जौलहि जल, तौलहि अमरनाथ[23] ॥

पुनि रूपवंत[24] बखानौं[25] काहा । जानवन्तजगत[26]सबैमुखजाहा ॥
शशि[27] चौदहजोदई[28] सँवारा । तबहूँ जाहि रूप उजियारा ॥
पापजाय जो दरशन दीशा । जग[29] जुहारके देत अशीशा ॥
जैसो भानु[30] जग[31] ऊपर तपा । सबै रूप वह आगे छिपा ॥
असभा शूर[32] पुरुष[33] निरमरा[34] । शूर[35] जाहि दशआकर[36] करा ॥
सौहिंदृष्टि[37] की हेर[38] न जाई । जेहिंदेखा सो रहा शिरनाई ॥
रूपसवाई दिन दिन चढ़ा । बिधि[39] सुरूप जग[40] ऊपरगढ़ा ॥

दो० रूपवन्त[41] मनमाथे, चन्द्रघाट वह बाढ़ि ।

---

क़िला १ टूटना २ बादशाह ३ दुनिया का सूर्य्य ४ न्याव ५ पहिले ६ चौंवटी ७ नाम बादशाह ८ न्याव करनेवाला ९ न्याव १०-१२ बराबर ११ नाम ख़लीफ़ा १३ नाथना १४ राह १५-१७ शेर १६ दूधपानी १८ अलग़ १९ सच्चा २० ज़बरदस्त २१ बराबर २२ हमेशाज़िंदा २३ ख़ूबसूरत २४ बयान करना २५ दुनिया २६-२९ चांद २७ ईश्वर २८ सूर्य ३० संसार ३१ बहादुर ३२-३५ मर्द ३३ पाकसाफ़ ३४ दशगुना ३६ सूधीनिगाह ३७ देखना ३८ ईश्वर ३९ दुनिया ४० खूबसूरत ४१ ॥

मेदनि दरश लुभानी, अस्तुति बिनवै ठाढ़ि ॥
पुनि दातार[3] दई[4] जग[5] कीन्हा । असजग[6] दान न काहूदीन्हा ॥
बलि[7] औ बिक्रमदानिबड़कहे। हातिमकरणँ बतागीअहे ॥
शेरशाह सरपौंच[11] न कोऊ । समुद्र सुमेरु[12] भँडारी दोऊ ॥
दान दाँग[13] बाजै दरबारा । कीरति[14] गई समुन्दर पारा ॥
कंचनपरस[15] शूर[16] जग[17] भयो । दारिदभाग दशान्तर[18] गयो ॥
जो कोइ जाय एक बेर माँगा । जन्मन होय न भूखा नाँगा ॥
दशअश्वमेधजग[20]तंजोकीन्हा । दानपुण्यसरि[21] सौहिनचीन्हा ॥
दो० ऐसो दानि जग[22] उपजौ, शेरशाह सुलतान ।
ना अस भयो न होय ना, कोई दै अरुदान ॥

## तारीफ़सय्यदअशरफ़जहांगीरकी ॥

सय्यद अशरफ़ पीर पियारा । जेहिमोहिपंथ[24] दीन्हउजियारा ॥
लेसाहिये[25] प्रेम करि दिया । उठीज्योति भानिरमल[26] हियाँ[27] ॥
मारग[28] होत जो अँधेरा सूझा । भा उजेर सब जाना बूझा ॥
खारसमुद्र पाप मोर मेला । बोहित[29] धर्म लीन्ह कै चेला ॥
उन मोर कर[30] बूड़ि कै गहा । पायो तीर[31] घाट जो अहा ॥
जाके ऐसो होय कँधारा[32] । तुरत बेगि[33] सो पावै पारा ॥
दस्तगीर गाढ़े के साथे । वहअवगाहिदीन्हजेहिहाथे ॥
दो० जहांगीर वयाचिश्ती, निहकलंक जस चाँद ।
वयमखदूम जगत[34] के, हो वह घरकी बाँद ॥

आदमी १ तारीफ़ २ दान देनेवाला ३-६ ईश्वर ४ दुनिया ५-६-१७-२०-२२-३४ नाम राजा ७-८ नामसखी १० बराबर ११ पहाड़ का नाम १२ नगाड़ा १३ नेकनामी १४ पारसपत्थर १५ बहादुर १६ नाम जगह १८ घोड़ाकी यज्ञ १९ बराबर २१ पैदा हुआ २३ राह २४-२८ दिल २५-२७ पाक २६ नाव २९ हाथ ३० किनारा ३१ मल्लाह ३२ जल्द ३३ ॥

## तारीफ़ सय्यदअशरफ़जहांगीरकेबेटेकी ॥

उनकर रतनं एक निरमरा। हाजी शेख सभा गुण भरा ॥
तेहिघर दुइ दीपक उजियारे। पन्थै दये कहँ दई सँवारे ॥
शेख मुहम्मद पून्यों[४] करा। शेखकमाल जगतं निरमरा[६] ॥
दोउ अचल ध्रुवँ डोलैं नाहीं। मेरखँ-खराड न भवा उपराहीं ॥
दीन्हरूप अरु ज्योति गुसाईं। कीन्हखम्भ दुइजग की ताईं ॥
दोऊ खम्भ टेके सब मही। दोनों के भारसृष्टि[१०] सबरही ॥
जिन दरशन औ परशनपाया। पापहरा निरमल[११] भइ काया ॥

दो० मुहम्मद तहांनिचंतपथै, जिन्ह सँगमुरशदपीर।
झहिरिनाव औखेवकें, बेगि[१५] लागिसो तीर[१६] ॥

गुरु मुहदी खेवकं मैं सेवा। चली उताहल जेहिके खेवा ॥
अगुवा भयो शेख बुरहानू। पंथ[१८] लाय म्वहिं दीन्होंज्ञानू ॥
अलहदाद भलतिन्हकर गुरू। दीन दुनी रोशन सुर्खुरू ॥
सैद मुहम्मद के वै चेला। सिद्धपुरुष संगमैं जिनखेला ॥
दानयाल गुरुपन्थ लखाई। हज़रतख्वाजाख़िज़िरतेहिंपाई ॥
भये प्रसन्न वै हज़रत ख्वाजे। ऐ मेरे जियें सय्यद राजे ॥
वै सेवन मैं पाय करेते। अखरी जीभ प्रेम कब बरते ॥

दो० वे सुगुरू हौं चेला, नितं बिनवों भा चेर।
उन हुत देखी पाउँ, दरश गुसाईं[२४] केर ॥

एक नयनं[२५] कबि मुहम्मदक़ने। सोई बिमोहों[२६] जें कबि सुने ॥

---

जवाहिर १ साफ़ २-११ राह ३-१३ चांद ४ संसार ५ पाकसाफ़ ६ नाम सितारा ७ बीहड़ ८ दुनिया जहान ९-१० बदन १२ मल्लाह १४ जल्द १५ किनारा १६ नावखेनेवाला १७ राह १८-२१ मर्दकामिल १९ सत्संगत २० खुश २२ हमेशा बिनती करना २३ ईश्वर २४ आंखें २५ मोहजाना २६ ॥

चांदजैसोजग[१] बिधि[२] अवतारा[३]। दीन्ह कलंककीन्ह उजियारा॥
जग[४] सूझा एके नयनाहां[५]। उआसूक[६] जस नखतनमाहां॥
जौलहि अंबहि[७] डाभ[८] नहोय। तौलहिसुगँध[९] बसाय न कोय॥
कीन्हि संसुद्र जो पानी खारा। तौ अतिभयोअसूझिअपारा[१०]॥
जो सुमेरु[११] त्रिशूल बिनाशा। भा कंचनगढ़[१२] लाग अकाशा॥
जो लहिघरी कलंक[१३] नहिं परा। कांच होय नहिं कंचन[१४] करा॥

दो० एकनयन[१५] जस दरपण[१६], औ निरमल[१७] तेहिभाव।
सब रूपवती[१८] पाउँगहि, मुखजोबन[१९] की चाव॥

चार मीत[२०] कवि मुहम्मदपाये। जोरि मिताई[२१] सर पहुँचाये॥
यूसुफमलिकपण्डितबहुज्ञानी। पहिली बात भेद उन जानी॥
पुनि सलारकादम मतिमाहां। खांड़ेशूर[२२] उभानते[२३] बाहां॥
मियां सलोनी सिंह[२४]वरयारू। वीरकहत रणखड्ग[२५] जुझारू॥
शेखबड़ीबड़िसिद्धि[२६] बखानाँ। के अदेश सिद्धि बड़ वाना॥
चारो चतुरदशौ[२७] गुण पढ़े। औसिंह[२८] योगगुसाईं[२९][३०] गढ़े॥
वृक्ष[३१] होय जो चन्दन पासा। चन्दनहोय बिबिधतेहिवासा॥

दो० मुहम्मद चारोमीत[३२] मिलि, भये जो एकैचित्त।
यहजग[३३] साथ जो बैठे, वहजग[३४] बिछुरन कित्त॥

जायसनगर धर्म अस्थानू[३५]। तहांजायकबि कीन्ह बखानू[३६]॥
औबिनती[३७] पण्डितनसोभजा। टूटिसँवारि[३८] मेरु बहु सजा॥

दुनिया १ ईश्वर २ पैदा किया ३ संसार ४ आंखें ५ नामसितारा ६ आंब ७ दाग ८ खुशबू ९ जिसका किनारा न हो १० नामपहाड़ जिसको महादेवजीने त्रिशूलसे खोदा था ११ सोनेका क़िला १२ दाग १३ सोना खालिस १४ आँख १५ आईना १६ पाकसाफ़ १७ खूबसूरत १८ मुंहदेखना १९ दोस्त २० दोस्ती २१ तलवार बहादुर २२ बलन्दहाथ २३ शेर ज़बरदस्त २४ तलवार २५ मर्दकामिल २६ मशहूर २७ चौदहों विद्या के जाननेवाले २८ शेर २९ ईश्वर ३० पेड़ ३१ यार ३२ दुनिया ३३-३४ मकान ३५ बयानकरना ३६ आजज़ी ३७ सब तरह आरास्ता, ३८॥

हौं पण्डितन केर पछलगा । कछुकहि चला तबलडीडगा ॥
हियें भंडारंग अहे जो पूँजी । खोली जीभ तारकी कूँजी ॥
रतनँ पदारथ बोले बोला । सुरसें प्रेममधु भरी अमोला ॥
जेहिकी बोल बिरहकी घाया । कहँतेहि भूख कहां तेहिमाया ॥
फेरै भेवँ रहै भा तपाँ । धूर लपेटा मानिकँ छपा ॥

दो० मुहम्मद कबिजो प्रेमकी, नातन रक्त न मांस ।
जें मुखदेखा सो हँसा, सुनि तेहि आये आंस ॥

सनँ नवसै सत्ताइस अहे । कथा अरम्भं वेनकवि कहे ॥
सिंहल द्वीप पद्मिनी रानी । रतनसेन चित्तौरगढ़ आनी ॥
अलाउद्दीन देहली सुल्तानू । राघवं चेतन कीन्ह वखानूं ॥
सुना शाह गढ़ छेंका आई । हिन्दू तुरकहि भई लड़ाई ॥
आँदिअन्त जस कथा अहै । लिखि भाषा चौपाई कहै ॥
कबि ब्यास रस कँवला पुरी । दूरहिं नेरे नेरे दुरी ॥
नेरे दूर फल जस कांटा । दूर जो नेरे जस गुड़ चांटीं ॥

दो० भँवर आय वनखण्डं सो, लेइ कमलकी बास ।
दादुरं बास न पावै, फूलहि जो आछीपास ॥

सिंहल द्वीप कथा अब गाऊँ । औ सुपद्मिनी बरणि सुनाऊँ ॥
निरमलं दरपणंभांतिबिशेखा । जिन्ह जसरूप सोतैसो देखा ॥
धनिसोद्वीप जिन्ह दीपक बारे । औ सुपद्मिनी जोदई संवारे ॥
सात द्वीप बरणे सब लोगू । एकौ द्वीप न वहिसरें योगू ॥
दया दीन नाहिंतस उजियारा । सरनद्वीप सर होय न पारा ॥

ढोलबजायके १ दिल २ ज़वाहिर ३ मीठे मुहब्बतके भरेहुये ४ शराब ५ सूरतबदले हुये ६ तप करनेवाले ७ मोती वग़ैरह ८ खून ९ शुरूकरना १० नाम भाट ११ बयान करना १२ क़िला १३ अव्वल से आखिर तक १४ चींटी १५ जंगल १६ मेढ़क १७ तारीफ़ करना १८ साफ़ १९ शीशा की तरह २० ईश्वर २१ बयान २२ बराबर २३ ॥

जम्बू द्वीप कहूँ तस नाईं। लङ्कद्वीप सरपोच न भाईं॥
द्वीपगुस सहल आरण परा। द्वीपमहो सिंहल बाँस हरा॥

दो॰ सब संसार औ पृथिवी, आये सातों द्वीप।
एक द्वीप नहिं आतिम, सिंहल द्वीप समीप॥

गन्धर्वसेन सुगन्ध नरेशू। सो राजा वह ताकर देशू॥
लंका सुना जो रावण राजू। तेहु जाहि बर ताकर साजू॥
छप्पन कोटिकटकै दलसाजा। सबै क्षत्रपति औ गढ़राजा॥
सोरह सहसै घोड़ घुड़शारा। श्यामकरणजसबांक तुषारा॥
सात सहसँ हस्ती सिंहली। इमि कैलासँ ऐरापति बली॥
अश्वपतिक शिर मौर कहावे। गजपतीकै आँकुशगजै नावे॥
नरपतीकै कहुँ और नरिन्दू। भूपतीक जग दूसरइन्दू॥

दो॰ ऐसो चक्कवे राजा, चहूँखण्ड भू होय।
सबै आय शिरनावहीं, सरबर करी न कोय॥

जोहि द्वीप नेरे भा जाय। जनु कैलासँ तीर भा आय॥
गहनै अँबराउँ लागचहुँपासा। उठी भूमि हतिलागिअकासा॥
तरवँर सबै मलयगिरि लाये। भइजगछांहिरँयनि ह्वैआये॥
मिली सुमेर सुहाइ छांहा। जेठ जाड़लागै तेहि माहां॥
वही छाहिं रँयनि ह्वै आवे। हरियर सबै अकास देखावे॥
पन्थकै जो पहुँचे सहि घामू। दुख बिसरे सुखहोय बिश्रामू॥
जिन्ह वह पाई छाहिं अनूपा। फिरि न आय सही यहिधूपा॥

---

बराबर १ राजा २ फ़ौज ३ हज़ार ४-७ अस्तबल ५ घोड़े की ज़ात ६ हाथी ८ बराबर ६ नाम पहाड़ १० नाम हाथी राजा इन्द्र ११ घोड़े सवार १२ हाथी सवार १३ हाथी १४ राजा १५-१६-१७ दुनिया १८ राजा इन्द्र १६ चक्रवर्त्ती २० तमाम दुनिया २१ बराबर २२ नाम पहाड़ २३ गुंजान २४ बाग २५ ज़मीन २६ पेड़ २७ चन्दन २८ रात्रि २६-३१ पहाड़ ३० मुसाफ़िर ३२ आराम ३३ बेमिसाल ३४॥

दो० असअँबराँउँ सघनघन, बरणि न पारौं अन्त ।
फरी फूली छयों ऋतु, जानहु सदा वसन्त ॥

फरे अम्ब अति सघन सुहाये । औजसफरी[3]अधिकशिरनाये ॥
कटहर दार पेड़ सो पाके । बड़हर सो अनूप अतिताके ॥
खिरनी पाकर खांड़ असमीठी । जामुनपाक भँवरअस दीठी ॥
तरवर फरे फरे खरहरे । फरे जानि इन्द्रासन परे ॥
पुनिमहुवाचुवअधिकै मिठामू । मधु[5] जसमीठपुहुप[6] जसवामू ॥
और खजहजाँ[7] उनकर नाउँ । देखा सब रानी अँवराँउँ[8] ॥
लागि सवै जस अमृत शाखा । रहै लुभाय सोई जो चाखा ॥

दो० लवँग सुपारी जायफल, सब फल फरे अपूर ।
आस पास घनै[9] ईमली, औ घनै[10] तार खजूर ॥

बसहिं पंखै[11] बोलहिं बहु भाखा । करहिंहुलासै[12] देखिके शाखा ॥
भोरहोत बासहिं चहि चुँहीं[13] । बोलहिं पांडुकै[14] एके तुहीं ॥
सारो[15] सुवा[16] जो रहचहिंकरहीं । करहिं पखेरू[17] और करोरहीं ॥
पिव पिवकर जो लाग पपीहा । तुही तुहीकर गड़रू[18] केहा ॥
कुहू कुहू कर कोयल राखा । औ बिहँगराजै[19] बोलबहुभाखा ॥
दही दही करि महारि पुकारा । हारिल अपनी बोली हारा ॥
कुहकहिं मोर सोहावन लागा । होय कराहर बोलहिं कागा ॥

दो० जानवन्त पक्षी बनके, फिरि बैठे अँवराँउँ[20] ।
अपनी अपनी भाषना, लीन्हदई[21] करनाउँ ॥

पैग[22] पैग[23] पर कुँवा बावरी । साजी बैठकै[24] औ पावरी[25] ॥

बाग़ १-८ बयान २ बहुत ३-४ शहद ५ फूल ६ नाम मेवा ७ गुंजान ९-१० चिड़ियाँ ११ खुशी करना १२ नाम चिड़ियाँ १३-१४ सारस १५ तोता १६ नाम चिड़ियाँ १७-१८ दहियड़ १९ बाग़ २० ईश्वर २१ क़दम २२-२३ बैठक २४ जीना २५ ॥

और कुंड बहु ठावहिं[1] ठाऊँ[2]। सब तीरथ औ तेहिके नाऊँ ॥
मठ मण्डप चहुँ पास सँवारे। तपी[3] जपी[4] सब आसन मारे ॥
कोइ सुऋषीश्वर कोइ संन्यासी[5]। कोइ रामयती[6] कोइ बिशवासी[7] ॥
कोइ ब्रह्मचर्य[8] पथ[9] लागे। कोइ सो दिगम्बर[10] आछहिं[11] नागे ॥
कोई सुमहेश्वर[12] योगी[13] यती[14]। कोई एक परखै देवी सती ॥
कोइ सरस्वती[15] संत कोइ योगी[16]। कोइ निराश[17] पथ बैठि बियोगी[18] ॥

दो० सेवरी[19] खेवनी[20] बानप्रस्थी,[21] शिष साधक[22] अवधूत[23]।
आसन मारे बैठि सब, पांच आत्मा भूत ॥

मानसरोवर[24] बरणों[25] काहा। भरा समुद्र अस अति अवगाहा[26] ॥
जल मोती अस निरमल[27] तासू। अमृत बरण[28] कपूर सुबासू[29] ॥
लंकद्वीपकी शिला अनाई। बांधा सरवर[30] घाट बनाई ॥
खण्ड खण्ड सीढ़ी भुइँ धेरे। उतरहिं चढ़हिं लोग चहुँ फेरे ॥
फूला कमल रहा है राता[31]। सहस[32] सहस पाखिन[33] के छाता ॥
उलटहिं सीप मोति उतराहीं। चुनहिं हंस औ केलि कराहीं ॥
खनि पतार पानी तहिं काढ़ा। क्षीरसमुद्र निकस तहँ ठाढ़ा ॥

दो० ऊपर पाल चहूंदिशि[34], अमृत फल सब रूख।
देखि रूप सरवर[35] का, गइ पियास औ भूख ॥

पानि भरी आवहिं पनिहारीं। रूपस्वरूप पद्मिनी नारीं ॥
पद्मगन्ध[36] तिन अङ्ग[37] बसाहीं। भँवर लागि तिन संग फिराहीं ॥
लंक[38] सिंहिनी सारँग[39] नयनी[40]। हंसगामिनी[41] कोकिलबयनी[42]

---

जगह १-२ तप करनेवाले ३ जप करनेवाले ४ क़िस्म योगियोंकी ५-६-७-८-१०-११ राह ६ क़िस्म योगी १२-१३-१४-१५-१६-१७-१८-१९-२०-२१-२२-२३ नाम तालाव २४ तारीफ़ २५ बहुत गहिरा २६ साफ़ २७ रंग २८ खुशबू २९ तालाव ३० सुर्ख ३१ हज़ार ३२ चिड़ियाँ ३३ चारोंतरफ़ ३४ नामतालाव ३५ कमलकी खुशबू ३६ बदन ३७ कमर शेरनी की तरह ३८ हिरण ३९ आँख ४० चाल ४१ आवाज़ ४२ ॥

आवहिं[1] झुरएडसोपांतिहिपांती। गवनेंसुहायसुभांतिहि[2] भांती॥
कनक[3] कलश[4] मुखचन्ददिपाहीं[5]। रहसकेलिसे[6] आवहिंजाहीं॥
जासों वै हेरैं[7] चख[8] नारी। बांके नयन जनुहनहिं कटारी॥
केश[9] मेघवर शिर ता पाहीं। चमकहिंदशन[10] बीजु[11] कीनाईं॥

दो॰ माथे कनक[12] गागरी, आवहिं रूप अनूप[13]।
जेहिकी ये पनिहारी, ती रानी केहि रूप॥

तालतलावा बरणि[14] न जाहीं। सूझै वारपार कुछ नाहीं॥
फूलीकुमुदि[15] केति[16] उजियारे।मानहुँ उये गगन[17] महँ तारे॥
उतरहिं मेघ चढ़हिं लै पानी। चमकहिं मच्छबीजु[18] कीबानी॥
तैरहिंपङ्छ[19] सुसंगहि संगा। श्वेत[20] पीत[21] राती[22] बहु रंगा॥
चकई चकवा केलि कराहीं।निशि[23] बिछोहदिनहिंमिलिजाहीं॥
करलहिंसारस करहिं हुलासा। जीवन मरनसुएकहिं पासा॥
कम्पासो[24] डहनक[25] बक[26] लेदी[27]। रही अपूरमीन[28] जलभेदी॥

दो॰ नगअमोल तेहितालहिं, दिनहिंबरहिं जसदीप।
जो मरजिया होयतेहि, सो पावे वह सीप॥

आसपास बहु अमृत बाँरी[29]। फरीं अपूर होय रखवारी॥
नारँग नींबू तुरँज जँभीरा। औ बदाम बहु बेद अँजीरा॥
गुलगुल तुरँज सदाफर फरे। नारँग अति रांती[30] रस भरे॥
किसमिस सेव फरे नौ बाता। दाड़िम[31] दाख देखि मनराता[32]॥
लागि सुहाई हरफारयौरी। उनयरहीं केला की घौरी॥

चलना १ तरह २ सोना-३ घड़ा ४ चमकना ५ खुशीसे उछलती कूदती ६ देखना ७ आँख ८-६ बाल १० दाँत ११ बिजुली १२-१६ सोना १३-बेमिसाल १४ तारीफ़करना १५ कोकावेली १६ नामनखत १७ आसमान १८ चिड़िया २० सफ़ेद २१ पीली २२ लाल २३ रात्रि २४ नामजानवरपरिन्द मछली पकड़कर खाजानेवाले २५-२६-२७-२८ मछली २६ बागीचा ३० लाल ३१-३३ अनार ३२॥

फ़रीतूल कमरख औ न्योजी। राय करौंदा बेर चिरौंजी॥
सुगन्धराव छुहारा दीठे[2]। और खजहजा[3] खाटे मीठे॥
दो० पानि देहिं खण्डवानी, कुवहिं खांड़ नहिं मेल।
लागी घरी रहँटकी, सींचहिं अमृत बेल॥
पुनि फुलवारि लाग चहुँपासा। बृक्ष बेदहिचन्दन भइबासा॥
वहुत फूल फूली घन बेली। क्योंड़ा चम्पा गोंद चमेली॥
सुरँग गुलाल कदम औ गूजा। सुगँध बकोरी गन्धब पूजा॥
जाहीजूही बगचन लावा। पुहुप सुदरसन लागसुहावा॥
नागेसर सदबर्ग हवारी। औ शिंगारहार फुलवारी॥
सुमन जर्द बहु खिली सेवती। रूपमंजरी और मालती॥
मोलसिरी बेली औ करना। सबै फूल फूले बहु बरना॥
दो० तेहि शिर फूल चढ़हिं वे, जेहि माथे मन भाग।
आछेन्ह सदा सुगन्धबहे, जनु बसंत औ फाग॥
सिंहलनगर दीख पुनि वसा। धनिराजा अस जाकर दसा॥
ऊँची पँवरी[9] ऊँच उड़ासी। जनु कैलास इन्द्रकर बासा॥
राउ रंक सब घर घर सुखी। जो देखे सो हँसता मुखी॥
रचि रचि साजे चन्दन चूरा। मोती अगँरै मेद करपूरा॥
सब चौपारहिं चन्दन खँभा। वहिं राजा तब बैठो सभा॥
जनु सभा देवतहिं की जुरी। परी दृष्टि इन्द्रासन पुरी॥
सबै गुणी औ पण्डित ज्ञाता। संस्कृत[13] सबके मुख राता[14]॥
दो० अलखहिं पन्थ सँवारँ, जनु शिवलोक अनूप[16]।
घरघरनारिपद्मिनीमोहहिं, सबअप्सरनँ केरूप॥

नाम मेवा १ देखना २ खजूर ३ माली ४ पेड़ ५ फूल ६ गेंदा ७ रंगबरंग ८ ज़ीना ९ महल १० केसर ११ निगाह १२ संस्कृत ज़बानके सब बोलनेवाले १३ लाल १४ ईश्वरकीराह १५ बेमिसाल १६ स्वर्गकी औरतें १७॥

पुनि देखी सिंहलकी बाटों[१]। नवोनिद्धि[२] लक्ष्मी सवहाटों[३]॥
कनक[४] हाट[५] सवकुहकँ[६]हिं लीपी। वैठि महाजन सिंहलद्वीपी॥
रचीहतोड़ाँ रूप न ढारे। चित्र[८] कटावअनेक[९] सँवाँरे[१०]॥
सोनरूप भल भयो पसारा। धवलें[११]शिरीपोतहिं घरवारा॥
रतन[१२] पदारथमाणिक[१३] मोती। हीरालाल सँवारे जोती॥
औ कपूर वेना कस्तूरी[१४]। चन्दन अगर रहा भरिपूरी॥
जिनयहिहाट[१५]न लीन्हविसाहीं[१६]। तिनकहँ आनहाट[१७] कितलाहीं[१८]॥

दो० कोई करै विसाहनी[१९], काहू केर विकाय।
कोई चलै लाभ[२०] सों, कोई मूर गँवाय॥

पुनि सुशृँगार हाट[२१] भलदेखा। किये शृँगार वैठितहँ वेश्याँ[२२]॥
मुख वीरी शिरचीर कुसुम्भी। काननकनक[२३] जड़ाऊखुंम्भी[२४]॥
हाथबीन पुनि मृगा[२५] भुलाहीं। नरमोहहिंसुनिपैग[२६] न जाहीं॥
भौंहधनुष तेहि नयन[२७] अहेरी[२८]। मारहिं वाणसान सों हेरी[२९]॥
अलकें[३०] कपोल[३१] होलहँसदेहीं। लाय कटाक्ष मारजनु लेहीं॥
कुच[३२] कंचुक[३३] जानहिंजग[३४] सारे। अंचल दीन्ह सुभावहि टारे॥
केते खेलार हार तेहि पांसा। हाथ झारि उठिचले निरासा॥

दो० चेटक[३५] लाय हरहिं मन, जवलहिहै गँठिफेट।
सांट[३६] नाट पुनि भई बटाऊ[३७], ना पहिचान न भेट॥

लैके फूल बैठि फुलहारी[३८]। पान अपूरव धरे सँवारी॥

---

राह १ दुनियाकी दौलत २ बाजार ३-५-१५-१७-२१ सोना ४-२३ केसर ६ दसनी ७ मुसव्वरी ८ बहुत ९ आरास्ता १० चूना ११ जवाहिर १२ मूंगा १३ मुश्क १४ मोललेना १६ फ़ायदा १८-२० खरीदारी १९ तवायफ़ २२ वाल २४ हिरण २५ कदम २६ आंख २७ शिकारी २८ देखाना २९ बाल ३० गाल ३१ छाती ३२ आँगिया ३३ संसार ३४ जादू ३५ मुफ़लिस ३६ मुसाफिर ३७ माली ३८॥

सोंधा[1] सबै बैठि ले कांधे। भल कपूर खरेरी[2] बांधे॥
कतहूँ पण्डित पढ़ैं पुराना। धर्मपंथ[3] कर करहिं बखानाँ[4]॥
कतहूँ कथा कहै कुछ कोई। कतहूँ नाचकूद भल होई॥
कतहुँ चरहटा[5] पंखी लावा। कतहूँ पाखँड नाच नचावा॥
कतहूँ नाद[6] शब्द[7] हो भला। कतहूँ नाटक[8] चेटक[9] कला॥
कतहुँ काहु ठगविद्या लाय। कतहूँ मानुष लीन बौराय॥

दो० चरपत[10] चोरदूत[11] गठछोरा, मिलेरहहिं तेहिपांच।
जोवहुभांतिसजग[12] भाअगमन, गँठे[13] ताकरपैबांच॥

पुनि आई सिंहल गढ़पासा। कावरणों[14] जनुलाग अकासा॥
तरहिं[15] करहिंवासुकि[16] कीपीठी। ऊपर इन्द्रलोकपर दीठी[17]॥
पराखोह[18] चहुँदिशि[19] सबबांका। कांपैजांघ जायनहिं झांका॥
अगम असूझ देखि डरखाये। परै सुसप्त पताराहिं जाये॥
नव पवँरी[21] बांकी नवखण्डा। नवो जो चढ़ै जायब्रह्मण्डा॥
कंचनकोट[22] जड़े नगशीशा। नखतहिंभरीबीज[23] पुनिदीशा॥
लङ्काजाहिऊँचगढ़[24] ताका। निरखि[25] न जाय दृष्टि[26] मनथाका॥

दो० हिये[27] नसमायदृष्टि[28] नहिं पहुँचै, जानहिंठाढ़सुमेर[29]।
कहँलग कहों उँचाई, कहँलग बरणों[30] फेर॥

ततगढ़वणिजे[31] चलैजगसूरू। नाहित होयवाजि[32] रथचूरू॥
पँवरी[33] नवों वज्र[34] की साजे। सहस[35] सहस[36] तहँ बैठे पाजे[37]॥

हलवाई १ लड्डू २ राह ३ बयान करना ४ बाज़ार ५ गाना ६ आवाज़ ७ करनाटक ८ जादू ९ मक्कार १० चुग़ुल ११ होशियार १२ गांठी १३ तारीफ़ १४ जड़ १५ नामसांप १६ देखना १७-२५ खाई १८ चारोंतरफ़ १९ मुश्किल २० सीढ़ी २१ सोनेका क़िला २२ बिजुली २३ क़िला २४ नज़र २६ दिल २७ निगाह २८ नामपहाड़ २९ तारीफ़ ३० सौदागर ३१ घोड़ा ३२ मकान ३३ पत्थर ३४ हज़ार ३५-३६ पियादा ३७॥

फिरैं पांच कुतवार सुभँवरी । कँपै पाँउ चापत वे पँवरी ॥
पँवरिहिं पँवरि सिंह गढ़ गाढ़े । डरपहिं रायँ देखि तहँ ठाढ़े ॥
वहु वनाव वे नाहर गढ़े । जनु गाजहिं चाहहिं शिर चढ़े ॥
टारहिं पूँछ पसारें जीहा । कुंजर डरहिं कि गुंजर लीहा ॥
कनक शिला गढ़ सीढ़ी लाई । जगमगाहिं गढ़ ऊपर ताईं ॥

दो० नवों खण्ड नव पँवरी, औ तहँ वज्र केवार ।
चार वसेरे सो चढ़ै, सत सो उतरै पार ॥

नव पँवरी पर दसों दुवारा । तेहि पर वाजि रहा घरियारा ॥
घड़ी सो वैठि गिनैं घरियारी । भरी सु अपनी अपनी वारी ॥
जो हि घड़ी पूजे वह मारा । घड़ी घड़ी घरियार पुकारा ॥
परा जो डांड़ जगत सब डांड़ा । कानिचिन्त माटी कर भांड़ा ॥
तुम तेहि चाक चढ़े हो कांची । अबहिं न फिरी न थिर रहु वांची ॥
घड़ी जो भरी घटी तुम आऊ । कानिचिन्त सोवे जो वटाऊ ॥
पहरहि पहर गजर नित होई । हिया न सोगा जागन नोई ॥

दो० मुहम्मद ज्यों जल भरत, रहँट घड़ी की रीति ।
घड़ी जो आई ज्यों भरी, ढरी जन्म गा वीति ॥

गढ़ पर नीर क्षीर दुइ नदी । पानि भरैं जैसे दुरपदी ॥
और कुण्ड एक मोती चूरू । पानी अमृत कीच कपूरू ॥
वहां का पानी राजा पिया । वृद्ध होय नहिं जव लग जिया ॥
कंचन वृक्ष एक तेहि पासा । जस कल्पतरु इन्द्र कैलासा ॥

महल १-२-३ शेर ४ मर्द ५ शेर ६ हाथीमस्त ७ सोना ८ क़िला ६ मकान १० पत्थर ११ मुक़ाम १२ सचाई १३ नव मकान तथा आंख कान नाक मुंह गुदा लिंग नव इंद्री बदनकी १४ दशवां दरवाज़ा तथा ब्रह्माण्ड १५ घाटा १६ दुनिया १७ ग़ाफ़िल १८-२१ आदमी १६ उमर २० मुसाफ़िर २२ हमेशा २३ पानी २४ दूध २५ बूढ़ा २६ सोने का पेड़ २७ नाम दरख्त जो स्वर्गलोक में है २८ ॥

मूल[1] पतार स्वर्ग[2] वहशाखा । अमरबेलिको पावको चाखा ॥
चन्द्रपात[3] औ फूल तराईं[4] । होय उजियार नगर जहँ ताईं ॥
वैफल पावै तप करि कोई । वृद्धखाय नवयौवन[5] होई ॥

दो० राजा भये भिखारी, सुनि वह अमृत भोग ।
जेंपावा सो अमर[6] भा, न कुछ व्याधि नहिं रोग ॥

गढ़[7] पर बसहिं चारि गढ़पती । अश्वपति[8] गजपति[9] भुवपति[10] नरपती[11] ॥
सबकधौरहिरे[12] सोने साजा । औ अपने अपने घर राजा ॥
रूपवन्त[13] धनवन्त[14] सभागी[15] । परसपषाण[16] पवँरि[17] तेहिलागी ॥
भोग परासे[18] सदा सबमाना । दुख चिन्ता कोई नहिं जाना ॥
मँदिर मँदिर सबके चौपारी[19] । बैठि कुँवर सबखेलहिं सारी[20] ॥
पांसा ढरहिं खेल भल होई । स्वर्ग बान सरपूजन कोई ॥
भाटबरन कहिं कीरति[21] भली[22] । पावहिं हस्ति[23] घोड़ सिंहली ॥

दो० मँदिर मँदिर सबकी फुलवारी, चोवाचन्दनबास ।
निशि[24] दिनरहै बसन्तवहँ, छहऋतुबारहमास ॥

पुनि चलि देखा राजदुवारा । मानुषफिरहिं पायनहिंबारा[25] ॥
हस्ति[26] सिंहली बांधे बारा[27] । जनुसजीव[28] सबठाढ़ पहारा ॥
कवन्योश्वेत[29] पीत[30] रतनारे[31] । कवन्योहरे धूम[32] असकारे ॥
बरनबरन[33] गगन[34] जसमेघा । उठहिं गगन[35] बैठिजनुठेघा[36] ॥
सिंहल के बरनें[37] सिंहले । इकइक चाहसो इकइकबले ॥

---

जड़ १ आसमान २ पत्ता ३ नखत ४ नवजवान ५ हमेशा ६ क़िला ७ घोड़ेका सवार ८ हाथीका सवार ९ ज़मीनका मालिक १० राजा ११ महल १२ खूबसूरत १३ दौलतमन्द १४ नसीबवर १५ पारस पत्थर १६ दरवाज़ा १७–२७ हँसीखुशी १८ चौसर १९ बराबरी २० तारीफ़ २१ नेकनामी २२ हाथी २३–२६ रात्रि २४ दखल २५ जानदार २८ सफ़ेद २९ ज़र्द ३० लाल ३१ धुवां ३२ रंगबरंग ३३ आसमान ३४–३५ पहाड़ ३६ बयान करना ३७ ॥

गिरि [1] पहाड़परवतकहिपेलहिं। बृक्षउचारिभारि मुखमेलहिं ॥
मत्त [2] मतँगसबगरजाहिंबांधे। निशि [3] दिनरहहिंमहावतकांधे॥
दो० धरती [4] भार अँगोही, पांव धरत उठ हाल।
कूर्महि [5] टूटिभुइँफाटी, तेहि हस्तिहि [6] की चाल॥
पुनि बांधे उजियार तुरंगा [7]। कावरणों [8] जस उनके रंगा॥
लेल [9] समन्द [10] चालजगजाने। हांसल [11] बोर [12] क्याहिबखाने [13] ॥
परी [14] कुरंग [15] मैहो [16] बहुभांती। करेरकोकलाहिंबलाहिंसुपांती॥
तीख [20] तुखार [21] चांद औ बांके। तड़पहिंतबहिंताजि [22] बिनहांके॥
मनते अगमन [23] डोलहिंबागा। देतउसास गगन [24] शिरलागा॥
पावहिं सांससमुदपर धावहिं। बूड़ि न पांव पार ह्वै आवहिं॥
थिरनरहैं रिस लोह चबाहीं। भाजहिंपूंछ शीश उपराहीं [25] ॥
दो० अस तुखार [26] सब देखे, जनु मनके रथबाहि [27] ।
नयन [28] पलक पहुँचावहीं, जहँ पहुँचाकोइचाहि॥
राजसभा सब देखे बैठे। इन्द्रसभा जनुपरगइ डीठे [29] ॥
धनि राजा अससभा सँवारी। जानहुँ फूलिरही फुलवारी॥
मुकुटबन्द सब बैठे राजा। दर [30] निशानसबजेहिकेसाजा॥
रूपवन्त [31] मनदिपै लिलाटा [32]। माथे छात बैठि सब राजा॥
जानो कमल सरोवर [33] फूले। सभाकि रूप देखि मन भूले॥
पान कपूर मेद [34] कस्तूरी [35]। सुगन्धबास भरिरही अपूरी॥
मांझ [36] ऊँच इन्द्रासन साजा। गन्ध्रबसेन बैठि तहँ राजा॥

---

पहाड़ १ मस्त २ रात्रि ३ ज़मीन ४ कछुवा ५ हाथी ६ घोड़ा ७ तारीफ़ ८ नामज़ात वा रंग घोड़ों के ९-१०-११-१२ बयान करना १३ नाम ज़ात व रंग घोड़ों के १४-१५-१६-१७-१८-१९ शोख २० घोड़ा २१-२२-२६ पहिले २३ आसमान २४ शिरउठाये हुये २५ गाड़ीवान २७ आँख २८ निगाह २९ फ़ौज ३० खूबसूरत ३१ माथा ३२ तालाब ३३ केसर ३४ मुश्क ३५ बीचों बीच ३६ ॥

दो० छत्र गगन लगताकर, सूर्यदिपै तस आप।
सभा कमल जनु विगसी, माथे बड़ परताप॥
साजा राजमँदिर कैलाशू। सोनेका सब भूमि अकाशू॥
सातखगड धवराहर साजा। वही सँवारसकै अस राजा॥
हीरा ईंट कपूर गिलावा। औनगलायस्वर्ग लयलावा॥
जानवन्त सबै उरेहे उरेहे। भांतिभांति नगलागउबेहे॥
भाकटाव सब आनहु भांती। चित्र कटावसो पांतहिपांती॥
लागखंभमणि माणिकजड़े। निशि दिनरहै दीपजनु बरे॥
देखि धौरहर कर उजियारा। छिपगये चांद सूर्य औ तारा॥
दो० साजीसाज वैकुण्ठजस, तससाजी खँडसात।
वीहर वीहर भाव तस, खंडखंड ऊपर जात॥
वरणौं राजमँदिर रनिवासू। अप्सरहिं भरा जान कैलासू॥
सोरह सहस पद्मिनी रानी। एक एकते रूप बखानी॥
अतिस्वरूप औ अतिसुकुमारी। पान फूलकी रहहिं अधारी॥
तेहि ऊपर चम्पावति रानी। महा स्वरूप पाट परधानी॥
पाट बैठिरहि किये शृँगारू। सब रानी वहँ करहिं जुहारू॥
नित नवरंग अङ्कमा सोई। प्रथमैवयस न शिर पर कोई॥
सिंहलद्वीप महँ जेती रानी। तिनमहँकनकै सुबारहबानी॥
दो० कुँवर बतीसो लक्षणी, अस सबमांह अनूप।
जानवन्त सिंहल द्विपी, सबै बखानी रूप॥

आसमान १-६ चमकना २ खिलना ३ ज़मीन ४ महल ५ मुसव्वरी ७ तरह बतरह ८-६ तसवीर १० जवाहिरात ११ रात १२ मकान १३ अलग १४ बयान करना १५ स्वर्गकी औरत १६ हज़ार १७ सहारा वा खुराक १८ महारानी १६ तख़्त २० हमेशा २१ पहिलीउमर २२ सोना खालिस २३ बेमिसाल २४ बयान करना २५॥

चम्पावत जो रूप मनमाहां । पद्मावतिकी ज्योति कि छाहां ॥
भइ चाहै असकथा जो होनी । मेटिनजाय लिखी जसहोनी ॥
सिंहलद्वीप भयो तबनाऊँ । जो असदिया बरा तेहिठाऊँ ॥
प्रथम सो ज्योतिगगनै निरमई । पुनि सुपितासाथे मनभई ॥
पुनिवह ज्योतिमातघट आई । तिनहिं उदरै आदर बहुपाई ॥
जस अवधानै पूरहै मासू । दिनदिन हिये होयपरकासू ॥
जस अंचल महँ छिपयेदिया । तस उजियार दिखावै हिया ॥

दो० सोने मंदिर सँवारा, औ चन्दन सब लीप ।
(५४) दियाजोमनशिवलोक महँ, उपजा सिंहलद्वीप ॥

भे दशमास पूरि भइ घरी । पद्मावति कन्या अवतरी ॥
जानो सूर्य किरण हतगाढ़ी । सूरज किरण घाट वह बाढ़ी ॥
भानिशि महँदिनकरपरकासू । सब उजियार भयो कैलासू ॥
इतनी रूप मूर्ति परगटी । पून्यो शशि सुखीनै ह्वैघटी ॥
घटतहिं बटत अमावस भये । दिनदुइ लाज गाडभुइँ गये ॥
पुनि जो उठी दुइज ह्वै उये । शशिनिकलंकविधिहि निरमये ॥
पद्मगन्धै बेधा जग बासा । भँवर पतंग भ्रमै चहुँपासा ॥

दो० इतनी रूपभई कन्या, जेहि स्वरूप नहिं कोय ।
(५५) धन सुदेश रुपवन्ता, जहां जन्म अस होय ॥

भई छठिरात छठी सुखमानी । रहस कूदसो रयनि बिहानी ॥
भा बिहान पण्डित सब आये । काढ़ि पुराण जन्म अरथाये ॥
उत्तम घड़ी जन्म भा तासू । चांदउआ भुइँ दिपा अकासू ॥

---

जगह १ पाहिले २ आसमान ३ पेट ४-५ हमल ६ रोशनी ७ दिल ८ पैदा होना ९-१० पांति ११ उजियारा १२ ज़ाहिर होना १३ पूर्णमासीका चांद १४ पतला १५ ब्रह्मा १६ कमलकी खुशबू १७ रात्रि १८ अच्छी १९ ॥

कन्याराशि उदय जग किया। पद्मावती नाम जस दिया॥
सूर पुरुष[1]सों भयो गुरेरा[2]। किरणयाम उपजो जगहीरा॥
तेहिते अधिक[4] पदारथकरा। रतनज्योति उपजो निरमरा[5]॥
सिंहलद्वीप भयो अवतारू। जम्बूद्वीप जाय जमवारू[6]॥
दो० रामा आय अयोध्या उपजे, लषणवतीसो संग।
राजाराउ रूप सब भूले, दीपक जैसो पतंग॥
आइ जन्मपत्री जो लिखी। दै आशीश फिरे ज्योतिषी॥
पाँच बरषमहँ भई जो वारी। दीन्ह पुराण पढ़े वै सारी॥
भइ पद्मावति पण्डित गुनी। चहूँ खण्डके राजहिं सुनी॥
सिंहलद्वीप राज घर बारी। महास्वरूप दई[11] अवतारी॥
इक पद्मिनी औ पण्डित पढ़े। वहि कहँ योग गुसाँइ[13] गढ़े॥
जाकहँ लिखी लक्षि[14] अस होनी। सो असपाव पढ़ी औलोनी[15]॥
सप्तद्वीप[16] के वर जो आवहिं। उत्तरपावहिं फिरफिरजावहिं॥
दो० राजाकहै गर्व[17] किये, हौं इन्द्र शिवलोक।
को सरवर[18] है मोसों, कासों करों बिरोक[19]॥
बारेह वरष माहँ भइ रानी। राजै सुना संयोग सयानी॥
सात खण्ड धवराहर[20] तासू। सो पद्मिनि कहँ दीन्हउ[21]डासू॥
औ दीन्हीं सँग सखी सहेली। जो सँग करैं रहस रसकेली॥
सबै नवल[22] पीसंग न सोई। कमलपास जनु बिगसीकोई[23]॥
सुआ एक पद्मावति ठाऊँ। महापण्डित हीरामणि नाऊँ॥
दई[25] दीन्ह पंखै[26] असजोती। नयन[27] रतनमुखमाणिकमोती॥

दुनिया १ सूर्य २ मुलाकात ३ पैदा होना ४-६-८-१० बहुत ५ पाक ७ मरना ९ ईश्वर ११-१३-२५ पैदाकिया १२ रेखा १४ खूबसूरत १५ सातोंमुल्क १६ गरूर १७ बराबर १८ टीका विवाहका १९ महल २० मकान २१ कुँआरी २२ फूलना कोकाबेलीका २३ जगह २४ जानवर २६ आँख २७ सुंगा २८॥

कंचनबरन[1] सुआ[2] अतिलोनाँ । मानोमिला सुहागहि सोना ॥

दो० रहहिं एक सँग दोऊ, पढ़ैं शास्त्र औ वेद ।
पढ़ना शीश[3] डुलावहीं, सुनतलाग तसभेद ॥

भई अनंत पद्मावति बारी । रचिरचिविधि[4] सबकलासँवारी ॥
जग[5] बेधा तेहि अंगसुबासा । भँवरआय लुब्धे[6] चहुँपासा ॥
बेनी[7] नाग मलयगिरि[8] पीठी । शशि[9] माथे होय दूइजपैठी ॥
भौंहैं धनुष साधि शर[10] फेरे । नयन[11] कुरंग[12] भूल जनुहेरे ॥
नासिक[13] कीर[14] कमलमुखसोहा । पद्मिनिरूपदेखिजग[15] मोहा ॥
माणिक[16] अधर[17] दशन[18] जनुहीरा । हियहुलसे[19] कुच[20] कनक[21] जँभीरा ॥
केहरि लंक[22] गवन गज[23] हरी । सुरनर देखि माथ भुइँ धरी ॥

दो० जग[24] कोउदृष्टि[25] न आवै, अप्सरन[26] होय अकाश ।
योगी यती संन्यासी, तप साधहिं तेहि आश ॥

राजै सुना दृष्टि[27] भइआना । बुधि[28] जोदेसँगसुआँ[29] सयाना ॥
भयो रजायसु[30] मारहिं सुआँ[31] । सबरे सुना चाँद जहँ उआ ॥
शत्रु[32] सुआँ[33] के नाऊ बारी । सुनि धाये जस धाय मँजारी[34] ॥
तब लग रानी सुआँ[35] छिपावा । जबलगआवमँजारि[36] नपावा ॥
पिता[37] कि आयसु[38] माथे मोरे । कहोजाय विनवै[39] कर[40] जोरे ॥
पंखन कोई होय सुजानू[41] । जाने भुक्ति[42] किजानिउड़ानू ॥
सुआँ[43] जोपढ़ै पढ़ाये बयनाँ[44] । तेहिकतवध[45] जेहिहियेननयनाँ[46] ॥

---

सोनेका रंग १ खूबसूरत २ शिर ३ ब्रह्मा ४ दुनिया ५-२४ गूंजना ६ चोटी ७ चन्दन ८ चाँद ९ तीर १० आँख ११-४६ हरिण १२ नाक १३ तोता १४-२९-३१-३३-३५-४३ संसार १५ मूंगा १६ होंठ १७ दाँत १८ खुशहोना १९ छाती २० सोना २१ चीताकी कमर २२ चालहाथी और सिंह की तरह २३ निगाह २५-२७ इन्द्रलोककी परी २६ अक़्ल २८ हुक्म ३०-३८ दुश्मन ३२ बिल्ली ३४-३६ बाप ३७ अरज़ करना ३९ हाथ जोड़ना ४० अक़्लमन्द ४१ खाना ४२ बोली ४४ मारना ४५ ॥

दो० माणिक[1] मोती देखावह, हिये[2] न ज्ञान करलेय।
दाड़िम[3] दाख[4] छांड़िकै, आंब ठौर फर लेय॥

वेतो फिरी उत्तर[5] अस पावा। बिन वा सुये हिये[6] डर खावा॥
रानी तुम युग युग सुख पाऊ। हो अज्ञाँ वनवासकहँ जाऊ॥
मोती जो मलीन होय कला। पुनि सोपानि कहाँ निरमला॥
ठाकुर अन्त चहो जेहि मारा। तेहि सेवक कहि कहां उबारा॥
जेहि घर काल मँजारी नाचा। पंखहि नाउँ जीव नहिं बांचा॥
मैं तुम राज बहुत सुख देखा। जो पूछहि दिये जाय न लेखा॥
जो इच्छा मन कीन्ह सुजेवा। यह पछताव चल्यों बिनसेवा॥

दो० मारे सोई निसोगा, डरे न अपनी दोस।
केला अकेल करै का, जो भयो बेर परोस॥

रानी उत्तर दीन्ह कै मया। जो जिव जायरहै किमिकया॥
हीरामणि तू प्राण परेवा। ओखनलाग करत तेहि सेवा॥
तुहिंसेवा बिछुरन नाहिं आँखों। पींजर हिये घालिकै राखों॥
हौं मानुष तू पंख पियारा। धर्म प्रीति तहां को मारा॥
का प्रीति तनहमाहँ बिलाय। सोई प्रीति जियसाथ जो जाय॥
प्रीतिभारली हिये न शोच। वही पन्थ भल होयकि पोच॥
प्रीति पहाड़ भार जो कांधा। कितनेहि छूटलाय जिवबांधा॥

दो० सुआ नरहै खुरक जी, अबहुँ कालसो आव।
शत्रु अहै जेहि करिया, कहूसो बूड़ा नाव॥

मोती १ दिल २-६-२०-२२ अनार ३ अंगूर ४ जवाव ५-१६ परवानगी ७ साफ़ ८ बिलार ६ जानवरपरिन्दा १० हिसाव ११ जो मनने चाहा सो खाना-खाया १२ वेग़म १३ पाप १४ बेरीका पेड़ १५ मेहरबानी १७ बदन १८ जानवर परिन्द १९-२१ तोता २३ अंदेशाभरा हुवा २४ दुश्मन २५ मल्लाह २६॥

## खण्डतीसरा स्नानखण्ड पद्मावत ॥

एक दिवस[1] कवन्यो तहँआय । मानसरोवर[2] चली अन्हाय ॥
पद्मावति सब सखी बोलाई । जनुफुलवार सबै चलिआई ॥
कोइचम्पा[3] कोइगोंदे[4] सहेली । कोइ सुकेत[5] करुणा[6] रसवेली ॥
कोइँ सुगुलाल[7] सुदरशन[8] राती । कोइबकाउ[10] कोइबकचन[11] भांती ॥
कोइ सो बोलसर[12] पुहपावती[13] । कोइ जाही जूँही[14] सेवती[15] ॥
कोइ सुवर्न[16] जर्द ज्यों केसर[17] । कोइ शिंगारहार[18] नागेसर[19] ॥
कोइ कूजा[20] सतबर्ग[21] चँबेली । कोई[22] कदम सुरसर[23] रस बेली ॥

दो० चलीं सबै मालती[24] संगहि, फूले कमल कुमोद[25] ।
बेध रही गुण गन्धरब, बास बरमला मोद ॥

खेलत मानसरोवर[26] गई । जाय पाल[27] पुर ठाढ़ी भई ॥
देखि सरोवर[28] हँसली केली । पद्मावति सों कहहिं सहेली ॥
ए रानी मन देखु बिचारी । यहि नैहर रहना दिन चारी ॥
जबलग अहे पिताकर[29] राजू । खेलिलेहु जो खेलहि आजू ॥
पुनि सासुर हम गवनब[30] काले । कितहम कितयहसरवर[31] पाले[32] ॥
कितआवन पुनिआपन हाथा । कित मिलके आवब यकसाथा ॥
सासुननँद बोलहि जियलेहीं । दारुण[33] ससुर न निसरे देहीं ॥

दो० पीउ पियार सब ऊपर, सो पुनि करै वह काहि ।
तेहि सुख राखहिकी दुख, वह कस जन्म निबाहि ॥

सरवर[34] तीर पद्मिनी आई । खोपा[35] छोड़ि केश बिखराई ॥
शशि[36] मुखअंग[37] मलीगर[38] रानी । तामहँ झाप लीन्ह अरधानी ॥

---

दिन १ नाम तालाब २-२६ नामफूल ३-४-५-६-७-८-९-१०-११-१२-१३ १४-१५-१६-१८-१९-२०-२१-२२-२३-२४ ज़ाफ़रान १७ कोकाबेली २५ किनारा २७-३२ तालाव २८-३१-३४ बाप २९ जाना ३० मुश्किल ३३ चोटी ३५ चांद ३६ बदन ३७ चन्दन ३८ ॥

उनई घटा पराजगं छाहां । शशि की शरणलीन्ह जनुराहौं ॥
छिपगये दिनभानु कीदसा । तेहि निशि नखतचांदपरगसा ॥
भूल चकोर दृष्टि तेहि लावा । मेघघटा महँ चन्द दिखावा ॥
दशनं दामिनी कोकिलभाषैं । भौहैं धनुषं गगनं लैराखैं ॥
नयनं खँजन दुइ केल करेहीं । कुचं नारँग मधुकर रसलेहीं ॥

दो० सरोवर रूप विमोहा, हिये हिलोर करले ।
पाउँ छुवे मगँ पाउँ, तन मन लहरें दे ॥

धरी तीर सब कंचुकं सारी । सरवर महँ पैठीं सब बारी ॥
पानी तीर जानि सब वेलैं । हुलसैहिं करहिंकामकी केलैं ॥
करलं केशं विषहरं बिषभरे । लहरैं लेहिं कमल मुख धरे ॥
नवल वसन्त सँवारे करी । होय प्रकट जानहु रस भरी ॥
उठी कोंप जस दाँड़िम दाखैं । भई अनन्त प्रेमकी साखा ॥
सरवर नहिं समाय संसारा । चांद नहाय बैठिलिये तारा ॥
धनसों नीरं शशि तरई उई । अबकितदृष्टि कमलऔकोई ॥

दो० चकई बिछुर पुकारी, कहां मिलहो नांह ।
एकचन्दनिशि स्वर्ग महँ, दिनदूसरजलमांह ॥

लागीं केलकरें मँझ नीरा । हंस लजाय बैठिहैं तीरा ॥
पद्मावतिकौतुकं कहँराखे । तुमहिंशशि होहितराय नहिंराखे ॥
बाद मेल के खेल पसारा । हार देब जो खेलत हारा ॥

---

दुनिया १ चांद २-३१-४१ सूर्य ३ रात्रि ४ खिलना ५ निगाह ६-३३ दाँत ७ बिजुली ८ कोकिला कीसी बोली ९ कमान १० आसमान ११-३६ आँख १२ छाती १३-१८ भँवर १४ तालाब १५-१९-२१ दिल १६ शायद १७ लड़की २०खुशहोना २१ मुलायम २२ बाल २३ सांप २४ कली २५ ज़ाहिर २६ अनार २७ अंगुर २८ पानी ३०-३८ नखत ३२ कोकाबेली ३४ राति ३५ बीच ३७ किनारा ३९ तमाशा ४० नखत ४२ ॥

सँवरहिं सांवर गोरहिं गोरी। आपन आपन लीन्हमुजोरी॥
बूझौ खेल खेलौ एक साथा। हारि न होय पराये हाथा॥
आजहिं खेल बहुरि कित होय। खेलगई कित खेलै कोय॥
धनि सो खेल खेल रस प्रेमा। रवताई[1] और कुशल[2] क्षेमा॥

दो॰ मुहम्मदबारजो प्रेमकी, ज्योंभावे त्यों खेल।
तेलहिं फूलहिं बासज्यों, होय फुलायल तेल॥

सखी एक तैं खेल न जाना। भई अचेत[3] मनहारगँवाना॥
कमल डारगहि भई बिकरारा[4]। कासों पुकारों आपन हारा॥
कित खेले आयों एक साथा। हार गँवाय चल्यों ले हाथा॥
घर पैठत पूँछब यह हारू। कौन उतर[5] पावब पैसारू॥
नयन[6] सीप आंसू तस भरे। जानहु मोति गिरहिं सबढरे॥
सखिन कहा बौरी कोकिला। कौनपानी जेहिपवन[7] नहिं हिला॥
हार गँवाय सो ऐसे रोवा। हेरे हेराये लेब जो खोवा॥

दो॰ लागीं सबमिलि हेरी[8], बूड़ बूड़ यक साथ।
कोई उठी मोतीले, काहू घोंघा हाथ॥

कहा मानसरं[9] चहा सुपाई[10]। पारस रूप यहां लगि आई॥
भा निरमल[11] तेहिपायन परशे। पावा रूप रूप के दरशे॥
मलै[12] समीर बास तनआई। भा शीतल[13] तनतपनबुझाई॥
नाजानोंकौनपवन[14] लेआवा। पुण्यदशा भइ पाप गँवावा॥
ततछन हार बेगि[15] उतराना। पावा सखहिं चन्द बिहँसाना॥
बिकसा[16] कमलदेखिशशि[17] रेखा। भइतेहि रूप जहां जो देखा॥

---

ठकुराई १ खैरियत २ बेहोश ३ बेकरार ४ जवाब ५ आँख ६ हवा ७-१४ ढूंढ़ना ८-९ नाम तालाब १० पाक ११ चन्दन १२ ठंढा १३ जल्द १५ फूलना १६ चांद १७॥

पावा रूप रूप जस चहा। शशि मुख सब दरपन है रहा॥

दो० नयन जो देखे कमल भये, निरमल नीर शरीर।
हस्त जो देखे हँस भये, दशन जोति नग हीर॥

पद्मावति तहँ खेल दुलारी। सुआ मँदिर महँ देखि मँजारी॥
कहिसि चलौं जौ लहि तन पांखा। जिव ले उड़ा ताक बन ढांखा॥
जाय परा बन खँड जिव लीन्हा। मिले पंखे बहु आदर कीन्हा॥
आन धरी आगे फर शाखा। भुक्ति न मिटी जब लहि राखा॥
पाय भुक्ति सुख मन में भयो। दुख जो अहा बिसर सब गयो॥
ए गुसँइ तू ऐसो विधाता। जान वंत जिव सब का भुक्ति दाता॥
पाथर महँ नहिं पतंग विसारा। जहँ तहँ सँवर दीन्ह तुइँ चारा॥

दो० तौ लहि साग विछोह कर, भोजन पड़ा न पेट।
पुनि बिसरा भा सँवरना, जनु सपने भइ भेंट॥

पद्मावति पहँ आय भँडारी। कहिसि मँदिर महँ परी मँजारी॥
सुआ जो उतर देत अहा पूंछा। उड़गा पिंजर न बोलै छूंछा॥
रानी सुना जो सुख सब गयो। जनु निशि परी अस्त दिन भयो॥
गहने गही चन्द की किरा। आंसु गगन जस नखतहिं भरा॥
टूटि पार सरवर बह लागे। कमल बूड़ि मधुकर उड़ भागे॥
यहि विधि आंसु नखत हो चुये। गगन छांड़ सरवर महँ ज्ये॥
झरहिं चुवहिं मोतिन की माला। अब सँकेत बांधा चहुँ पाला॥

दो० उड़गा सो ठाँ कहँ बसा, खोज सखी सो तास।

---

चांद १ आंख २ पाक ३ पानी ४ बदन ५ हाथ ६ दांत ७ तोता ८-१६-२६ बिल्ली ९-१८ जंगल १० उड़नेवाले जानवर हमजिन्स ११ खुराक जंगली १२-१३ ईश्वर १४ रोजी देनेवाला सबका १५ मुलाक़ात १६ रसोईवरदार १७ जवाब २० राति २१ आसमान २२-२५ तालाब २३-२६ भँवर २४ रंज २७ चारों तरफ़ २८॥

वहहै धर्ती[1] की स्वर्ग[2] का, पवन[3] न पावै वास ॥

चहूं पास समझावहिं सखी । कहांसु अत्र पावेगा पखी ॥
जबलहि पिंजर अहा परेवाँ । अहा बांध कीन्हेसि नितसेवा ॥
तेहि बन घन जो छूटेपावा । पुनिफिरबांदं होयकितआवा ॥
वै उड़ान फुरहरी खाई । जो भा पंख पांख तनलाई ॥
पिंजर जेहक सौंप तेहिगयो । जो जाकर सो ताकर भयो ॥
दशबाटैं[6] जेहि पिंजरमाहां । कैसे बांच मँजारी[7] पाहां ॥
ये धर्ती अस केतन खीले । अश्वपति[8] गजपतिबहुवरकीले ॥

दो० जहँ न राति नहिंदिवस है, तहां न पान न खान ।
तेहि बन सोठां है बसा, फेरि मिलावै आन ॥

सुवैं[11] तहां दिनदश कलकाटी । आयो व्याधं ढका लै टाटी ॥
पैगं[13] पैग भुइँ चापत आवा । पंखहि[14] देखि सबै डर खावा ॥
देखो कुछ अचरज अनभला । तरवर[15] एक आवत होचला ॥
यह बन रहत गये हम आऊँ । तरवर[16] चलत न देखा काऊ ॥
आजजोतरवर चलभलनाहीं । आवहु यह बनछांड़ पराहीं ॥
वैतो उड़ैं और बन ताका । पण्डितसुआँ भूल मन थाका ॥
शाखा देखि राज जनु पावा । बैठिनिचिंत[22] चुला वह आवा ॥

दो० पांच[23] बाणकर खोंचा, लासा भरे सो पांच ।
पांखभरा तन उरझा, कित मारबिन बांच ॥

बन्दभौं[24] सुआँ[25] करतसुखकेली । चूरं[26] पांखमेलेसि घरठेली[27] ॥

---

ज़मीन १ आसमान २ हवा ३ उड़नेवाला जानवर ४–१४ तावेदार वा क़ैदी ५ दशराह तथा इन्द्री बदनके सूराख ६ बिल्ली ७ घोड़े का सवार ८ दिन ९ तोता १०–११–२१–२५ बहेलिया १२ क़दम बाक़दम १३ चुरा १५ पेड़ १६–१८–१९ उमर १७ भागना २० ग़ाफ़िल २२ कंपा २३ क़ैद २४ बाजू को तोड़के २६ झोरी २७ ॥

तहँवां बहुत पंखे[1] खरभरैं। आप आप महँ रोदन करैं ॥
बिष[2] दाना कित होय अँगूरे। जहँ आमरन[3] डहनै धरचूरे ॥
जो न होत चारा की आसा। कित चिड़हार ढकत लै लासा ॥
ये बिर्ष[4] चारा सबबिधि ठगी। औ भा काल हाथ लै लगी ॥
यहिं भूंठी माया मन भूला। चूरी पांख जैसो तन फूला ॥
यहिमन कठिन मरै नहिं मारा। काल[5] न देखि देखिपै चारा ॥

दो० हम तो बुद्धि[6] गँवाई, बिष[8] चारा अस खाय।
तू सोठा[9] परिडत हता, तू कित भा निठुराय[10] ॥

सुवै[11] कहा हमहू अस भूले। टूटिहिं डोल गर्ब[12] जेहिभूले ॥
केला के बन लीन्ह बसेरा। पड़ा साथ तन बैरी केरा ॥
सुखै करवार फेरी खाना। बिर्ष[14] भा जोहि व्याधं[15] तुलाना ॥
काहेक भोग[16] बृक्ष अस फरा। अड़ा लाय पंखहिं कहँ हरा ॥
सखीनिचिंत[17] जोखधनकरना। यह निचिंत[18] आगे है मरना ॥
भूले हमहुं गर्ब[19] तेहि माहां। सो बिगरा पावा जहँ पाहां ॥
होय निचिंत[20] बैठि तेहि अड़ा। तब जाना खोंचा हियें[21] गड़ा ॥

दो० चरत न खुरके[22] कीन जब, तबरेचरासुख सोय।
अब जो फांद परा गैं[23], तब रोये का होय ॥

सुनिके उतर[24] आंसु पुनि पोछे। कोन पंख बांधी बुध[25] ओछे ॥
पंखिन जो बुधि[27] होयउजियारी। पढ़ा सुआ[28] कितधरै मँजारी[29] ॥
कित तीतर बन जीभ उघेला। शक्ति हंकार फांदगये[30] मेला ॥

---

उड़नेवाले जानवर १-२६ जहर २-४-८-१४ बाजू ३ पर मड़ोरके ५ मौत ६ अक़ल ७-२५-२७ तोता ६-११-२८ बेदर्द १० गरूर १२-१९ खुशी १३ बहेलिया १५ पेड़ खाने का १६ गाफ़िल १७-१८-२० दिल २१ अंदेशा फ़िक्र २२ गर्दन २३-३० जवाब २४ बिल्ली २९ ॥

तादिन ब्याध[1] भयो जिवलेवा । उठी पांख भा नाउँ परेवा[2] ॥
भईब्याध[3] तृष्णा[4] सुखस्वाधू । सूझी भुक्ति[5] न सूझै ब्याध[6] ॥
हमहिं लोभ वह मेला जारा । हमहिं गर्व[7] वह चाहे मारा ॥
हम निचिंत[8] वह आवछिपाना । कौन ब्याध[9] है दोष[10] अयानो ॥

दो० सो अवगुण[12] कित कीजिये, जिवदीजे जेहिकाज ।
अब कहना कुछ नाहीं, मुँदे[13] भले पक्षिराज[14] ॥

चित्रसेन चित्तौरगढ़ राजा । कइगढ़कोटिचित्र[15] सम[16] साजा ॥
तेहिकुल रतनसेन उजियारा । धनि जननी जन्मी अस वारा[17] ॥
पण्डित गुण सामुद्रिक देखहिं । देखिरूप औ लगन विशेखहिं ॥
रतनसेन यहि कुल निरमरा[18] । रतनज्योति मन माथे परा ॥
पद[19] के पदारथ लिखी सो जोरी । चांद सूर्य जस होय अंजोरी[20] ॥
जसमालतीकहँ भँवरवियोगी[21] । तस वह लागहोय यह योगी ॥
सिंहलद्वीप जाय वह पावा । सिद्ध होय चित्तौर लै आवा ॥

दो० भोग भोज[22] जसमानी, विक्रम[23] शाका कीन्ह ।
परख रतन जो पारखी, सबै लिखन लिखदीन्ह ॥

चित्तौर गढ़ कर एक बँजारा । सिंहलद्वीप चला ब्योपारा ॥
ब्राह्मणहुतएकनिपट[24] भिखारी । सो पुनि चला चलत ब्योपारी ॥
ऋण[25] काहूकर लीन्हेंसि काढ़े । संग[26] तेहिगये होय कछु बाढ़े ॥
मारग[27] कठिन[28] वहुत दुख भये । नांघ समुद्र द्वीप वह गये ॥
देखि हाट[29] कुछ सूझै न ओरा । सबै वहुत कुछ देखि न थोरा ॥

---

चिड़ीमार १-३ उड़नेवाले जानवर २ दुनियाकी हवा हवस ४ रोज़ी ५ बहेलिया ६-६ ग़रूर ७ ग़ाफ़िल ८ क़सूर १० नादानी ११ बुरा काम १२ चुप १३ उड़नेवाले जानवरों के राजा १४ तसवीर १५ बराबर १६ लड़का १७ पाक १८ लाल जवाहिर १६ रोशनी २० दुःखी २१ नामराजा २२ राजा विक्रमादित्य २३ बहुत ग़रीब २४ क़र्ज़ २५ शायद वा कदाचित् २६ राह २७ मुश्किल २८ बाज़ार २६॥

पै सुठ ऊँच नीच तेहिकेरा। धनी पाव निधनी मुख हेरा॥
लाख करोरहि बस्तु बिकाई। सहसनै केर न कोउ ओनाई॥

दो० सबहिं लीन्ह बिसहना, औ घर कीन्ह बहोर।
ब्राह्मण तहां ले का, गांठ सांठ सुठथोर॥

झुरी ठाढ़ हौं काहेक आवा। बनजँ न मिला रहा पछतावा॥
लाभै जानि आयों यह हाटा। मूर गँवाय चल्यों यह बाटा॥
का मैं मरन सिखावन सिखी। आयों मरै मीचँ हत लिखी॥
आपनचलत सो कीन्हा झाँनी। लाभै न देखि मूरभइ हाँनी॥
का मैं बोआ जन्म औ भूँजी। खोय चल्यों घरहू की पूँजी॥
जेहि ब्योहरिया कर ब्योहारू। कालै देब जो छेकैहि बारू॥
घर कैसे पैठब मैं छूँछे। कौन उतरै देहौं तेहि पूँछे॥

दो० साथचला सतँ बिचला, भये बिच समुद्रपहार।
आशनिराशाहीं फिरों, तूविधि देहि उधार॥

तबहीं ब्याधै सुआं लैआवा। कंचनबरनै अनूपै सुहावा॥
बेंचै लाग हाटै लै ओही। मोल रतनमाणिकै जेहिहोही॥
सुअहिं कोपूँछपतंग मँडारें। चलन देख आछे मन मारें॥
ब्राह्मण आय सुआँ सों पूंछा। वह गुणवन्तकिनिरगुणछूंछा॥
कहुपंखी जो गुणतोहिपाहां। गुणन छिपाये हृदये माहां॥
हम तुम जात ब्राह्मण दोऊ। जात जात पूंछै सब कोऊ॥
पण्डित हौ तो सुनावहु बेदू। बिन पूंछे पाई नहिं भेदू॥

---

दौलतवाला १ बेदौलत २ देखना ३ हज़ार ४ लौटना ५ बेपूंजी ६ माल ७ फ़ायदा ८-१३ बाज़ार ९-२३ राह १० मौत ११ होशियारी १२ नुक़सान १४ रोकना दरवाज़ा का १५ जवाब १६ ईमान १७ ग्रहा १८ बहेलिया १९ तोता २०-२५-२७-२८ सोने का रंग २१ बेमिसाल २२ जवाहिरात २४ उड़नेवाले जानवर २६ दिल २९॥

दो० हौं ब्राह्मण औ पण्डित, कहि आपन गुण सोय ।
पढ़ेके आगे जो पढ़ै, दून लाभ[1] तेहि होय ॥

तब गुण मोहिं अहा हो देवा । जब पिंजर[2] हुत छूट[3] परेवा ॥
अबगुणकौनजोबंद[4] यजमाना । घाल मँजूसा[5] बेंचै आना ॥
पण्डित होय सो हाट[6] नहिं चढ़ा । चहौं बिकाय भूलगा पढ़ा ॥
दुइ मारग[7] देखौं यह हाटा[8] । दई चलावै तेहि केहि बाटा[9] ॥
रोवत रकत[10] भयो मुख राता[11] । तनभा पियर कहों का बाता ॥
राती[11] श्याम[12] कण्ठ दुइ ग्रीवा[13] । तेहि दुइ फन्द डरों शठ जीवा ॥
अबहूं कण्ठ फन्दके चीन्हा । दुहूंके फन्द चाहै का कीन्हा ॥

दो० पढ़ि गुण देखा बहुत मैं, है आगे डर सोय ।
धुन्धजगत[14] सबजानकै, भूलरहा बुधि[15] खोय ॥

सुनि ब्राह्मणबिनवा[16] चिरहारू[17] । करि पंखहि[18] कहँ मया[19] न मारू ॥
कतयेनिठुर[20] जिवबधेसि[21] परावा । हत्याकेर न तोहिं डेरावा ॥
कहेसिपंख[22] का दोष[23] जनावा । निठुर[24] सोई सो परमँस[25] खावा ॥
उनहिं रोय जानिके रोना । तहूँन तजहिं[26] भोग सुखसोना ॥
औ जानहिं तन होय यह नासू । पोषै मांस पराये मांसू ॥
जो न होहिं अस परमँस खाधू । कितपंखन[28] कहँ धरै बियाधू[29] ॥
जोरी ब्याध[30] पंखनि[31] नितधरै । सो निचिन्त[32] मन लोभ[33] न करै ॥

दो० ब्राह्मण सुआ[34] बेसाहा, सुनि मत बेदगरंथ[35] ।
मिलाआय सोसाथिनकहँ, भा चितौरकी पंथ[36] ॥

---

फ़ायदा १ जानवरपरिन्द २ क़ैद ३ संदूक़ ४ बाज़ार ५–७ राह ६–८ ख़ून ९ लाल १०–११ काला १२ गला १३ दुनियां १४ अक़्ल १५ ख़ुशामद १६ चिड़ीमार १७ उड़नेवाले जानवर १८–२२–२८–३१ मेहरबानी १९ बे दर्द २०–२४ मारडालना २१ पाप २३ पराया मांस खानेवाले २५–२७ छोड़ना २६ बहेलिया २९–३० ग़ाफ़िल ३२ लालच ३३ तोता ३४ पोथी ३५ राह ३६ ॥

तबलग चित्रसेन शिवसाजा। रतनसेन चित्तौर भा राजा॥
आय बात तेहि आगे चली। राज बणिज आये सिंहली॥
हैं गज मोति भरी सब सीपी। और बस्तु बहु सिंहलदीपी॥
ब्राह्मण एक सुआ लै आवा। कंचनबरण अनूप सुहावा॥
राती श्याम कण्ठ दुइ कांठा। राती डहन लिखा सब पाठा॥
औ दुइ नयन सुहावन राता। राती ठोर अमीरसबाता॥
मस्तक टीका कांध जनेऊ। कबि ब्यास पण्डित सहदेऊ॥

दो० बोल अर्थ सों बोली, सुनत शीश सब डोल।
राजमन्दिरमहँ चाही, अस वह सुआ अमोल॥

भयो रजायसु जन[12] दौड़ाये। ब्राह्मण सुआ बेगि[13] लै आये॥
बिप्र[14] अशीश बिनत औधारा। सुआजीवनहिं करों निरारा॥
पै यह पेट महाबिश्वासी[16]। जेंसबनावा तपी[17] संन्यासी॥
दारे सेज जहां कुछ नाहीं। भुइँ पर रही लाय गै बाहीं॥
अन्धहिरही जो देखननयना। गूंगरही मुख और न बयना॥
बहिररही जो श्रवण नहिं सुना। पै यह पेटन रहे निरगुना॥
कइ कइफेरा नित यह दोषै। बारहिं बार फिरै सन्तोषै॥

दो० सो मोहिं लिये मँगावै, लावै भूख पियास।
जो न होत अशन[25] बैरी, केहि काहूकी आस॥

सुऐ अशीश दीन्ह बड़साजू। बड़ परताप अखण्डितराजू॥
भागवन्ताविधि[27] बुधि[28] अवतारा। जहांभागतहँरूपजोहारा॥

---

मरना १ सौदागर २ हाथी ३ सोना ४ लाल वा काला ५ आंख ६–११ लाल ७ लालचोंच ८ अमृत ९ शिर १० हुक्म ११ नौकरलोग १२ जल्द १३ ब्राह्मण १४ अलग १५ ज़बरदस्त १६ तपकरनेवाले १७ औरत १८ आवाज़ २० कान २१ नादान २२ हमेशा २३ दरवाज़ा २४ पेट २५ हमेशा राज क़ायम २६ ब्रह्मा २७ अक़्ल २८ पैदा करना २९ देखना ३० ॥

कोइ केहिपास आसके गवना। जोनिराशदृढ़ आसनमवना ॥
कोइ बिन पूंछे बोल जो बोला। होय बोल माटी के मोला ॥
पढ़िगुणिजितने पण्डितमतिभेऊ। पूँछे बात कहै सहदेऊ ॥
गुणी न कोई आप सराहा। जो सो बिकाय ज्ञानसो जाहा ॥
जबलग गुण प्रकट नहिं होय। तबलग मर्म न जानै कोय ॥

दो० चतुरबेद हों पण्डित, हीरामन मोहिं नाउँ।
पद्मावति सों मेरदों, सेवकरों तेहि ठाँउँ ॥

रतनसेन हीरामन छीना। एकलाख ब्राह्मण कहँ दीन्हा ॥
बिप्र अशीशजोकीन्हपयानो।सुआ जो राजमँदिरमहँआना ॥
बरणो काहि सुआ की भाखा। दीन्ह सुनाउँ हीरामन राखा ॥
जो बोलै राजा मुखजोवों। जानौ मोतिन हार पिरोवा ॥
जो बोलै सब माणिक मूंगा। नाहित मवनै बांध है गूंगा ॥
जनुहि मारमुख अमृत मेला। गुरुहै आप कीन्ह जगचेला ॥
सूर्य्य चांद की कथा कहा। प्रेमकी कहनलाय चितगहा ॥

दो० जो जो सुनै धुनै शिर राजा, प्रीति होय अगाह।
असगुणवन्त नाहिं भल, सोठाँ बावर कीजे काह ॥

दिन दशपांच तहां जो भये। राजा कतहुँ अहेरे गये ॥
नागवती रूपवन्ती रानी। सब रनिवास पाटपरधानी ॥
कियशृंगार करैं दरपनलीन्हा। दरपन देखिगर्ब जेहि कीन्हा ॥
बोलहु सुआ पियारे नाहों। मोरे रूप कोउ जग माहा ॥

---

जाना १ मज़बूत २ चुप ३-१५ राजायुधिष्ठिर के भाई ४ तारीफ़ ५ ज़ाहिर ६ भेद ७ चारोंवेद ८ मुलाक़ात ६ जगह १० ब्राह्मण ११ कूच १२ तारीफ़ १३ देखना १४ दुनियां १६ तोता १७-२३ शिकार १८ महारानी १६ हाथ २० ग़रूर २१ ख़ाविन्द २२ संसार २३ ॥

सो पद्मावत गुरुहौं चेला। योगतन्त जेहिकारने खेला॥
तजे[1] वह बारे[2] न जानौंदूजा। जेहि दिन मिलै यात्रा पूजा॥
जीवकाढ़ भुइँधरौं ललाटू[3]। वहिकहँ देउँ हियाँ महँपाटू[4]॥
को मोहिंलै सो छुवावे पाया। नौ अवतारँ देइ नइ[6] कायाँ[7]॥
जीवचाँहि सोअधिक[8] पियारी। मांगे जीव देउँ वलिहारी॥
मांगे शीश[11] देउँ मैं ग्रीवां[12]। अधिक ते रे जो मारै जीवां॥
अपने जिवकर लोभ न मोहीं। प्रेम वार होय मांगौं ओहीं॥

दो० दरशन वहकादिया जस, हों सुभिखारी पतंग।
जो करवंटे[13] शिर सारी, मरत न मोरों अंग॥

पद्मावत कमलाशँशि[14] ज्योती। हँसै फूल रोवै तब मोती॥
परजापतें[15] हँसी औ रोजू[16]। लायेदूत होय नितँखोजू॥
जबहिं सूर्य्य[17] कहँलागाराहू। तबहिंकमल[18] मनभयो अगाहूँ॥
बिरह अगस्तै[21] जोविसँमो[22] भयउ। सरवँरे[23] हरषै[24] सूखसब गयउ॥
परगंटे[25] ढारसकै नहिं आंशू। घुटघुट मांसगुप्त[26] होयनाशू॥
जस दिनमांझ रयनिहोयआई। बिगसतकमल गयो मुरझाई॥
रातौं बदन गयो होय सेतौं[27]। भवँत भँवर रहिगई अचेता॥

दो० चितहिं[28] जो चित्रं[30] कीन्हधुनं[31], रौंरोंअङ्ग समीप।
सहँसं[32] सालदुख आहभर, मुरछे[33] परीकामीप॥

पद्मावत सँग सखी सयानी। गनकेनखत पीरशँशि[34] जानी॥

---

वास्ते १ छोड़ना २ दरवाज़ा ३ शिर ४-११ दिल ५ तख़्त ६ नया जन्म ७ बदन ८ ज्यादा ६-१० गरदन १२ शिर उतारना १३ चाँद १४ बाप पद्मावत १५ रोना १६ हररोज़तलाश १७ तथा राजारतनसेन १८ तथा पद्मावत १६ खबर २० आग २१ तेज २२ तालाव २३ खुशी २४ ज़ाहिर २५ छिपा २६ लाल २७ सफ़ेद २८ याद २६ तसवीर ३० पद्मावत ३१ हज़ार ३२ बेहोशी दूरहोती ३३ चाँद तथा पद्मावत ३४॥

जानेहुमर्मै कमलकर कोई। देख बिथा बिरहिन की रोई॥
बिरहा कठिन काल की कला। बिरहन सही कालपर भला॥
काल काढ़ लैजीव सिधारा। बिरह काल मारे पर मारा॥
बिरह आग पर मेलै आगी। बिरहघावपर घावबिजागी॥
बिरह बानपर बान पसारा। बिरह रोग पर रोग सँचारा॥
बिरहसालै परसाल नवेला। बिरहकाल परकाल दहेला॥

दो॰ तनरावन होय शिरचढ़ा, बिरह भयो हनुमन्त।
जारे ऊपर जरै, तजै न कै भसमन्त॥

कोइकुमोदपरसहिंकरपाया।कोइमलयागिरि छिड़कहिंकाया॥
कोइ मुख शीतलनीर चुवावै। कोइ अंचलसों पवनडुलावै॥
कोइमुखअमृत आननिचोवा।जनुबिषदीन्हअधिकं धनसोवा॥
जोवहिंश्वास खनहिखनसखी।कब जिव फिरै पवन औ पँखी॥
बिरहकाल होयहिये[13] जो पैठा। जीव काढ़ लै हाथे बैठा॥
खनकमवन्नबांधा खनखोला।गहेसि[14] जीभमुखजायनबोला॥
खनहि बीज[15] की बानन मारा। कँपकँप नारिमरै बिकरारा[16]॥

दो॰ कतहू बिरह न छांड़े, भा शशिगहन[17] गिराश।
नखत चहूंदिशि रोवहिं, अँधरे धरत अकाश॥

घड़ीचारइमि[18] गहनगिराशी।पुनिविधि[19] हिये ज्योतिपरकाशी[20]॥
निसँसै ऊभभर लीन्हे श्वासा। भइ अधार जीवनकी आसा॥
बिनवहिं सखी छूटशोशि राहू।तुम्हरी ज्योति ज्योतिसबकाहू॥

भेद १ कोकाबेली २-७ आग ३ सूराख ४ भारी ५ छोड़ना ६ चन्दन ८ ठण्ढापानी ९ बहुत १० पद्मावत ११ हरघड़ी १२ दिल १३ रुकना १४ बिजुली १५ बेकरार १६ चाँदगहन १७ इस तरह १८ ईश्वर १९ दिल २० रोशनी २१ बेहोश २२ कछु खाया २३ चाँद २४॥

तूँशशिबदन जगतं उजियारी। कै हरलीन्ह कीन्ह अँधियारी॥
तूगजगामिनि गर्व गहेली। अबकसअस सतछांड़दहेली॥
तूहर लंक हेराई केहर। अब कसहार करेसि है हर॥
तू कोकिल बैनी गजमोहा। कौनव्याधहोयगहीनिछोहा॥
दो० कमलकरी तू पद्मिन, गइ निशि भयो विहान।
अबहुँ न सम्पुट खोलिसि, जोरिउठाजगभान॥
भाननाउँ सुनिकमल बिकासा। फिरकै भँवरलीन्ह मधुवासा॥
शरदचन्द मुखजीभ उघेली। खंजननयन उठी करकेली॥
बिरह न बोल आव मुखमाई। मरमर बोल जीवबरियाई॥
डोलबिरहदारुणं हियें कांपा। खोलनजाय बिरहदुखझांपा॥
उदधिसमुद्रजसतरँगें दिखावा। चंपघूमहिंमुखबातन आवा॥
यह शठ लहर लहर परधावा। भँवरपरा जिव थाह न पावा॥
सखी आन विष देवतो मरनू। जीव न पेट मरन का डरनू॥
दो० खनै उठै खनबूड़ै, अस हिय कमल सकेत।
हीरामनहिं बुलावहि, सखी कहन जिव लेत॥
चेरी धाय सुनत खन धाई। हीरामन लै आय बुलाई॥
जनहु बैद्य औषध लैआवा। रोगियें रोग मरतजिव पावा॥
सुनत अशीश नयनधनखोली। बिरहबैनकोकिलाजिमि बोली॥
कमलहि बिरहबिथा जसबाढ़ी। केशरै बरनपीर हिय काढ़ी॥
कित कमलहि भा प्रेम अँगूरू। जो पै गहन लेह दिन सूरू॥

चाँद कैसा मुँह १ दुनियां २ हाथीकी चाल ३ गरूर ४ भारी ५ कमर ६ चीता ७ आवाज़ ८ बेदर्द ९ रात १० सूर्य्य ११ कातिककी पूरनमासीका चांद १२ ममोलाकी आंख १३ भारी१४मुश्किल१५दिल १६ नामसमुद्र १७ लहर १८ आंख १९ कभू २० बन्द २१ जिसतरह २२ पीला २३ सूर्य्य २४॥

पुरयन छाहिं कमल की करी । सकल विथा मुनि असतु महरी ॥
पुरुष गँभीर न बोलहिं काहू । जोबोलहिं तो और निबाहू ॥

दो० एतना बोल कहत मुख, पुनि होइगई अचेत ।
पुनिकै चेत सँभारी, वही बकत मुखलेत ॥

और दग्ध का कहौं अपारा । सतीजोजरेकठिन असझारा ॥
होय हनुमन्त पैठहै कोई । लङ्का दाहै लाग तन सोई ॥
लङ्काबुझी आग जो लागी । यहिनबुझैतसआंचविजागी ॥
जनहु अगिनके उठहिं पहारा । वैसब लागहिं अंग अँगारा ॥
कट कट मांस सरागँ पुरोवा । रक्की आंसु मांस सबरोवा ॥
खनकँ वार मांस अस भूँजा । खनहिंचपायसिंह असगूँजा ॥
यहरी दग्ध हत अतममरीजे । दग्ध न सही जीवपर दीजे ॥

दो० जहँलगचन्दनमलयागिरि[10], औसायर[11] सबनीर[12] ।
सबमिल आय बुझावहिं, बुझहि न आगशरीर ॥

हीरामन जो देखेसि नारी । प्रीति बेल उपजी[13] हियँ[14] बारी ॥
कहेसिनतुमकस होहु दहेली[15] । उरझी प्रेम प्रीतिकी बेली ॥
प्रीतिवेल जन उरझै कोई । उरझा मुये न छूटै सोई ॥
प्रीति वेल ऐसे तन डाढ़ा । पलहत सुख बाढ़त दुख बाढ़ा ॥
प्रीति वेलकी अमर को बोई । दिनदिनबढ़ै क्षीण[16] नहिंहोई ॥
प्रीतिवेल सँग विरह अपारा । स्वर्ग[17] पतार जरै तेहिझारा ॥
प्रीति अकेल वेल जहँ छावा । दूसर वेल न सरवँर[18] पावा ॥

दो० प्रीतिवेल उरझाय जब, तब सुजान सुखसाख ।
मिले प्रीतम आयके, दाखँ[19] वेल रस चाख ॥

---

सब १ अच्छेलोग २ जलन ३ मुशकिल ४ जलाना ५ आग ६ सीख ७ कभी ८ शेर ९ चन्दन १० तालाव ११ पानी १२ पैदा १३ दिल १४ भारी १५ घटना १६ आसमान १७ बराबरी १८ अंगूर १९ ॥

पद्मावत उठि टेके पाया। तुमहुँ तो देखौ प्रीतम छाया॥
कहतलाज औरहिये न जीव। इकदिशि आगदुसरदिशपीव॥
तुमसो मोर खेवक गुरु देवा। उतरों पार तेही विधि खेवा॥
सूर उदयगढ़ चढ़त भुलाना। गहने गहा कमल कुँभलाना॥
औ हत होय मरों नहिं भूरी। यह शठ मरों जो नेरहि दूरी॥
घट महँ वकत वकतभा मेरू। मिलहिन मिलहिपरातसफेरू॥
दमनहिं नलहिं जोहंसमिलावा। तब हीरामन नाउँ कहावा॥

दो० मूरि सजीवन दूर है, सालै शक्ती वान।
प्राण मुक्ति अवहोतहै, वेग देखावहिआन॥

हीरामन भुइँ धरा ललाटू। तुमरानीयुगयुग सुखपाटू॥
जेहिके हाथ जरी औ मूरी। सो योगी अब नाहीं दूरी॥
पिता तुम्हार राज कर भोगी। पूजे विप्र मरावे योगी॥
पँवरि पँवर कुतवाल सो वैठा। प्रेमकलुंधे सुरँगहोय पैठा॥
चढ़त रयनिगढ़ होयगा भोरू। आवत वीर धराके चोरू॥
अब लैगये देय वह शूरी। तेहिसो अगाहि विथातुमपूरी॥
अब जिव तुम कायां वहयोगी। काया रोग जान पै रोगी॥

दो० रूप तुम्हार योगी आपन, पिंड कमावा फेर।
रहा हेराय खंड तेहि आपै, कालन पावत हेर॥

हीरामन जो बात यहि कही। सूर्यकीगहन चांद पुनिगही॥
सूर्यकीदुखजोशशि होयदुखी। सो कित दुखमाने करमुखी॥
अबजो योगि मरै मोहिं नेहों। मोहिं वह साथ धतंगगनेहों॥

छाती १ इकतरफ़ २ मल्लाह ३ सूर्य्य ४ मुलाक़ात ५ रानीदमन ६ नाम राजा ७ नाम बूटी ८ सूराख ९ आखिर १० जल्द ११ शिर १२ हमेशा १३ तख़्त १४ जड़ १५ ब्राह्मण १६ड्योढ़ी १७ प्रेमका भराहुआ १८ दरवाज़ा १९ खबर २० वदन २१ चांद २२ मुहब्बत २३ ज़मीन-आसमान २४॥

रहै तो करों जन्म भर सेवा। चलैतो यह जिव साथ परेवा ॥
कौनसो करे लेगहि[2] गुरुसोई। पर कायाँ[3] प्रबेश जो होई ॥
पलटसो कौन पंथ बिधिखेला। चेला गुरू गुरू होय चेला ॥
कौन खगड अस रहा लुकाई। आवै काल हेरै फिर जाई ॥
दो० चेला सिद्ध सो पावै, गुरुसों करेअछेद।
गुरू करै जो कृपा, कहै सो चेला भेद ॥
अनरानी तुम गुरु वह चेला। मोहिं पूँछहु कै सिद्ध नवेला॥
तुम चेला कहँ परशन भई। दरशन देय मँडफ चलगई ॥
रूप गुरू कर चेलहि डीठा। जितसमायहोयचित्रं सोपैठा ॥
जीव काढ़ ले तुम अपसई[11]। वह भा काया जिव तुम भई ॥
कया जो लाग धूप औ सेऊँ[12]। कया न जान जानि पै जीऊ॥
भोग तुम्हार मिला वह जाई। जो वहबिथा सोतुमकहँआई॥
तुम वहकी घट वह तुम माहां। काल कहां पावै वह छाहां ॥
दो० अस वह योगी अमर[13] भा, परकाया परवेश।
आवकाल गुरुतनदेखी, फिर सोकरे अदेशू[14] ॥
सुनि योगी की आमर करनी। न्योरी[15] बिरहबिथाकीमरनी॥
कमलकरीहोय बिकसा[16] जीव। जनु रविउदय छूटगासीव[17] ॥
जो भा सिद्धको मारै पारा। नींबूरसते होय जो छारा[18] ॥
कहो जाय अब मोर सँदेशू। तजो[19] योगअबहोहु नरेशू ॥
जन जानहु हौं तुमसों दूरी। नयनहिं मांझ गड़ी वहशूरी ॥
तुम प्रेस्वेत घटै घट केरा। मोहिंघटजीव घटतनहिंबेरा[22] ॥

हाथ १ पकड़ना २ बदन ३ राह ४ देखना ५-६ कमाल ६ दुईनराखै ७ नया ८ तसवीर १० छिपना ११ जाड़ा १२ हमेशा ज़िन्दा १३ सलाम १४ आख़िर १५ खिलना १६ सूर्य्यके उदय जाड़ा जाय १७ राख १८ छोड़ना १९ बहादुर २० पसीना २१ देर २२ ॥

तुम कहँ पाटे हिये[२] में साजा। अब तुम मोर दुहू जगराजा॥

दो॰ जोरीजियहिंसिलगलरहै, मरहिं तोएकहिं दोउ।
तुमपै जियजनहोयकुछ, मोजियहोयसोहोउ॥

## खण्डइक्कीसवांशूलीखण्डरतनसेन॥

बाँधतपा आनी जहँ शूरी। जुरेआय सब सिंहल पूरी॥
पहिले गुरुदेव कहँ आना। देखरूप सबकोउ पछताना॥
लोगकहैं यहि होय न योगी। राजकुँवर कोउअहैवियोगी[४]॥
काहू लाग भयो है तपा। हिये[५] गुमाल केर मुखजपा॥
जस मारे कहँ बाजा तूरू। शूरीदेख हँसा मन्सूरू॥
चमके दशनै भयो उजियारा। जो जहँ तहां बीजै असमारा॥
योगी केर करो पै खोजू। मंगे यहिहोय न राजा भोजू॥

दो॰ सब पूँछहिं कहु योगी, जात जन्म औ नाउ।
जहाँ ठाँव रोवकर, हँसा सो कहु केहिभाउ॥

का पूँछो अब जात हमारी। हम योगी औ तपा भिखारी॥
योगी जात कौन हो राजा। गारिन कोहमारे नहिं लाजा॥
निलज भिखारलाजजेहिं खोई। तेहिकी खोज परे जन कोई॥
जाकर जीव मरे पर बसा। शूरीदेख सो कसनहिं हँसा॥
आज नेहसों होय निबेरा। आजभूमि[१४] तजे गगनै वसेरा॥
आज कयाँ पिंजर बँद टूटा। आजहिं प्रान परेवा छूटा॥
आज नेह सो होय नियारा। आज प्रेमसँग चला पियारा॥

दो॰ आजअवधे सरे पहुँची, गयेजाउँसुखरात।

---

सख्त-१ दिल २-५ योगी ३ दुखी ४ नामबाजा ६ नाम मर्द कामिल ७ दांत ८ बिजुली ९ तलाश १० शायद ११ गुस्सा १२ जुदाई १३-१९ ज़मीन १४ छोड़ना १५ आसमान १६ बदन १७ उड़नेवाला १८ हद २० बराबर २१ लाल २२॥

वेगं होहु मोहिं मारहु, जन्न चालहु यह बात ॥

कहहिंसँवरि जेहि चाहेससिसँवरा। हमतुमकरहिं केतिकर भँवरा॥
कहेसि वही संवरों हर फेरा। मुयेजीत आहों जेहि केरा॥
औ सुमिरों पद्मावत रामा। यहिजिवन्योछावरतेहिनामा॥
रक्त की बूँद कया जब परहीं। पद्मावत पद्मावत कहहीं॥
रहै तो बूँद बूँद महँ ठाँऊँ। परहु तो सोई लै लै नाऊँ॥
रोम रोम तन तासो ओधा। सूतहि सूत बेध जिवसोधा॥
हाड़हिहाड़ शब्दं सो होई। नस नस माँह उठै धुनिसोई॥

दो० खाय बिरह गाताकर, गूद मांस किये हान।
हों पुनि सांचा होयरहा, वहकी रूप समानं॥

योगिहि जबहिं गाढ़ असपरा। महादेव कर आसन टरा॥
औ हँसि पार्वती सो कहा। जानहुसूरं गहन असगहा॥
आज चढ़े गढ़ ऊपर तपा। राजैं गहा सूर तब छिपा॥
जग देखैगा कौतुकं आजू। कीन्ह तपा मारे कहँ साजू॥
पार्वती सुनि पाँयन परी। चलौ महेशं देखैं इक घरी॥
भेष भाट भाटिन कर कीन्हा। औ हनुमन्तबीर सँगलीन्हा॥
आय गुप्त है देखन लागे। वहमूरति कस सती सभोगे॥

दो० कटकं असूझदेखके आपन, राजागर्व करेय।
दईकीदिशा न देखै, वह काकहँ जयं देय॥

आसन लिये रहा हो तपा। पद्मावत पद्मावत जपा॥
मन समाध तासों धुन लागी। जेहिदरशन कारण बैरागी॥

---

जल्दे १ चदन २ जगह ३ बेधना ४ सूराख ५ आवाज़ ६ समाना ७ मुशकिल ८ सूर्य्य ९ योगी १० तमाशा ११ महादेवजी १२ छिपकर १३ सतीकी तरह क़ायम १४ फ़ौज १५ ग़रूर १६ ईश्वरकी तरफ़ १७ जीत १८॥

रहा समाय रूप वह नाऊँ। और न सूझ वारे जहँ जाऊँ॥
औ महेशँ कहँकरो अदेशूँ। जेहि यहपन्थै दीन्ह उपदेशू॥
पार्वती पुनि सत्य सराहा। औ फिरमुख महेश करजाहाँ॥
हिये महेशँ भईजोमहेशी। कित शिरनावहिं ये परदेशी॥
मरतेहुँ लीन्ह तुम्हारा नाऊँ। तुमचित कीन्ह रही यहठाँऊँ॥

दो० मारतही परदेशी, राखलेहु यहि वीर।
कोइ काहू कर नाहीं, जो हो चलै न तीर॥

लै सँदेश सोटाँ गा तहाँ। शूली देहिं रतन को जहां॥
देख रतन हीरामन रोवा। राजा जिव लोगनहठ खोवा॥
देख रोदनँ हीरामन केरा। रोवहिं सव राजा मुखहेरा॥
मांगहिं सव विधिनाँ सों रोई। की उपकारँ छुड़ावै कोई॥
कहि सँदेश सब विपतिसुनाई। विकल वहुत कुछकहीनजाई॥
काढ़ प्रान वैठ लिये हाथा। मरे तो मरों जियों इक साथा॥
सुनि सँदेश राजा तब हँसा। प्रान प्रान घट घट महँ वसा॥

दो० हीरामन औ भाट दसौंधी, भये जिवपर इकठाउँ।
चल सो जाय अब देख तहँ, जहँ वैठो रहिराउँ॥

राजा रहा दृष्टि के ओंधी। रहिनसका तव भाट दसौंधी॥
कहेसि मेलके हाथ कटारी। पुरुष न आछे वैठि पिटारी॥
कान्ह कोप कै मारा कंसू। गोकुल मांझ वजावा वंसू॥
गन्ध्रबसेन जहां रिस वाढ़ा। जाय भाट आगे भा ठाढ़ा॥
ठाढ़ देख सब राजा राऊ। वायें हाथ दीन्ह वरभाँऊ॥

दरवाज़ा १ महादेवजी २-७ सलाम ३ राह ४ देखना ५ दिल ६ मेहरवानी ८ जगह ९ तोता १० रोना ११ देखना १२ ईश्वर १३ कोशिश १४ निगाह १५ आशीर्वाद १६॥

बोला गन्ध्रबसेन रिसाई । कैस योगि कसभाट असाई ॥
योगी पानि आग तू राजा । आगहिपानिजूझ नाहिंछाजा ॥
दो० आरा बुझाई पानि सो, जूझ न राजा बूझ ।
लीन्हे खप्पर बारै तुहिं, भिक्षा देहि न जूझ ॥
योगि न होय आहि सो भोजू । जानहु भेद करो सो खोजू ॥
भारथै होय जूझ जो ओधा । होहिं सहाय आयसबयोधा ॥
महादेव रण घण्ट बजावा । सुनिकै शब्द ब्रह्मचलिआवा ॥
बासुकि फणपतार सों कादा । अष्टोकुली नागभा ठादा ॥
छप्पन कोटि बसन्दर बरा । सवालाख पर्बत फरहरा ॥
चढ़े अस्त्र ले कृष्ण मुरारी । इन्द्र लोग सब लाग गुहारी ॥
तेंतिस कोटि देवता साजा । औ छ्यानबे मेघदल गाजा ॥
दो० नब्बे नाथ चलिआवहिं, औ चौरासी सिद्ध ।
आजमहाभारथचलै, गगनै[13] गरुड़[14] औगिद्ध ॥
भइअज्ञा[15] को भाट औभाऊँ[16] । बायें हाथ दिये बरभाऊँ[17] ॥
को योगी अस नगरी मोरे । जो दै सेंध चढ़े गढ़ चोरे ॥
इन्द्र डरै नित नावै माथा । जानत कृष्ण शेष ज़े नाथा ॥
ब्रह्मा डरै चतुरमुख[18] जासू । औ पाताल डरै बलि[19] बासूँ[20] ॥
धरति डरै औ मण्डफ मेरू[21] । चन्द्रसूर्य्यऔ गगनै[22] गँभीरू ॥
मेघ डरहिं बिज़ुली जेहिडीठी[23] । कूर्म[24] डरै धरती ज़ेहिं पीठी ॥
चहोंतो सबमाँकौं[25] धर केशा । औरकोगिनतै[26] अनेगनरेशाँ[27] ॥

---

बेअदब १–१६ लड़ाई २ दरवाज़ा ३ भारी लड़ाई ४ मारना ५ मदद ६ आवाज़ ७ नाम राजा साँपों का ८–२० नाम हाथी ९ आग १० मौजूद ११ हथियार १२ आसमान १३ नाम राजा पक्षी १४ हुक्म १५ सलाम १७ चार मुँह १८ राजा दैत्य १९ नाम पहाड़ २१ आसमान २२ निगाह २३ कछुवा २४ फेकवादेना २५ गिनती २६ राजा २७ ॥

दो० बोला भाट नरेश सुनि, गर्ब न छाजा जीव।
कुम्भकरणकी खोपड़ी, बूड़त बाचा भीव॥

रावण गर्ब बिरोधा रामू। ओही गर्ब भयो संग्रामू॥
तसरावण असको बरबंडा। जेहिंदशशीशँ बीसभुजदंडा॥
सूरज जेहि की तपै रसोई। निज बसन्दर धोती धोई॥
सूक सुनेटा शशिमसयारा। पवन करैनित बारे बोहारा॥
मीच[13] लाय कै पादी बांधा। रहा न दूसर सपने कांधा॥
जो अस बज्र टराहि नहिं टारा। सोउ मर दोउ तपसी करमारा॥
नाती पूत कोटि दश अहा। रोवनहार न एको रहा॥

दो० ओछ जान के काहू, जनकोइ गर्ब[15] करेय।
ओछी पार दई[16] है, जीत पत्र जो देय॥

अबजो भाट तहां हत आगे। बिनय उठा राजा रिसलागे॥
भाट अहै ईश्वर की कला। राजा सबराकेहँ अरकला॥
भाट मीच पै आपन दीसा। ताकहँ कौन करै रिस रीसा॥
भयो रजाय सुगन्धब सेनी। काहि मीचके चढ़ा नसेनी[20]॥
कह आनी बानी अस पढ़ै। करसि न बुद्धि भेंट जो कढ़ै॥
जातभाट कितओगुन लावस। बायें हाथ राजबर भावस॥
भाट नाउँ का मारों जीवा। अबहूं बोल नायके ग्रीवा[24]॥

दो० तुइरे भाट वै योगी, तोहिं यह कहांक सङ्ग।
कहां चढ़ै असपावा, कहां भया चित भङ्ग॥

---

गरूर १ वचना २ नाम पहलवान ३ सज़ादेना ४ लड़ाई ५ ज़बरदस्त ६ शिर ७ नाम गुरू राक्षसोंका ८ चोपदार ९ चाँद मशालची १० हवा ११ दरवाज़ा १२ मौत १३ श्रीराम लक्ष्मण १४ गरूर १५ कमज़ोर की तरफ़ १६ अर्ज़ १७ मुकाबिला न चाही १८ हुक्म १९ सीढ़ी २० अक़िल २१ बेहुनर २२ सलाम २३ गर्दन २४॥

जो सत पूँछेसि गन्धर्व राजा। सत पै कहूँ परै नहिं गाजा॥
भाटहि काहि मीचसों डरना। हाथ कटार पेट हन मरना॥
जम्बूद्वीप चितावर देशू। चित्रसेन बड़ तहां नरेशू॥
रतनसेन यहि ताकर बेटा। कुलचौहान जाय नहिं मेटा॥
खांड़ै अचल सुमेरु सुभारू। टरै न जो लागै संसारू॥
दान सुमेरु देतनहिं खांगा। जो यह मांग न औरहि मांगा॥
दाहिन हाथ उठायों ताही। और को अस बरभावो जाही॥

दो० नाउँ महापात्र मुहिं, तेहेकि भिखारी डीठ।
रिसलागे खरिबात कहि, खरि पै कहै बसीठ॥

ततखन सुनि महेशौं मनलाजा। भाटकिरनि हैबिनवौं राजा॥
गन्धर्वसेन तू राजा महा। हौं महेश मूरत सुनि[11] कहा॥
पै जो बात होय भल आगे। कहा चही काभा रिस लागे॥
राजकुँवर यहिहोहिं न योगी। सुनि पद्मावतभयो बियोगी[12]॥
जम्बूद्वीप राजघर बेटा। जोहै लिखा सो जाय न मेटा॥
तूरे सुनें जाय वह आना। औ जाकर बिरोकै[13] तैमाना॥
पुनि यह बात सुनीशिवलोका। कर सुबिवाह धर्म है तोका॥

दो० मांग भीख खप्पर लिये, मुये न छांड़ै बार।
बूझदेखजो कनककचूरी, भीखदेह नहिंमार॥

औ हैटे होहरे भाट भिखारी। का तू मोहिं देइ अस गारी॥
को मोहिंयोगौं जगतहोइपारा। जासों हेरौं[18] जाय पतारा॥
योगी यती आव जित कोई। सुनत त्रास मान भा सोई॥

बिज्जुली १ राजा २ तलवार बहादुर ३ कमी ४ शोख ५ वकील ६ उसी वक़्त ७ महादेवजी ८ मानिन्द ९ तारीफ़ १० कहामान ११ दुखी १२ गुस्सा १३ दरवाज़ा १४ सोने की कटोरी १५ दूर हो १६ लायक़ १७ देखना १८ डर १९॥

भीखलेहु फिर मांगो आगे । यहि सब रयेनि रहै गढ़लागे ॥
जसचहि इच्छ चहूँतेहिदीन्हा । नाहिं वेध शूली जिवलीन्हा ॥
जेहि असंसाधहोय जिवखोवा । सो पतंग दीपक तस रोवा ॥
सुर नरमुनि गुनिगनअब देवा । तेहिं को गिनेकरहिं नितसेवा ॥

दो० मोसों को सरवरं करै, अरे मुनि झूँठेभाट ।
क्षारं होय जो चाखों, गजै हस्तिनं केठाट ॥

योगी धर मेले सब पाछे । उरये मालँ आये रण काछे ॥
मंत्रिनं कहा सुनो हो राजा । देखहु अब योगिनकर काजा ॥
हमजो कहा तुमकरहुन जूझा । होत आवदरं जगतअसूझा ॥
खनं इकमहँ झुरमटहो वीता । दरमहँ चढ़ै जोरहै सोजीता ॥
कै धीरज राजा तव कोपा । अङ्गदं आय पांव रण रोपा ॥
हस्तिं पांच जो अगमनं धाये । ते अङ्गद धर सूंड़ि फिराये ॥
दीन्ह उड़ाय स्वर्ग कहँ गये । लौट न फिरे तहहिं के भये ॥

दो० देखतरहैं अचम्भो योगी, हस्ती वहुरन आय ।
योगीकर अस जूझव, भूमि न लागत पाँय ॥

कहहिं बात योगी हम पाये । छिन इक मांह चहतहैं धाये ॥
जौलहि धावहिं असकाखेलहु । हस्तिहिंकेर जूहँ सब पेलहु ॥
जोगजं पेल होय रण आगे । तस वगमेल करहु सँग लागे ॥
हस्ति की जूह आय अँगसारी । हनुमत तबै लँगूर पसारी ॥
जोहिसो सेनं बीच रणआई । सबै लपेट लँगूर चलाई ॥
बहुतक टूट भये नौ खराडा । वहुतक जायपरे ब्रह्मराडा ॥

---

रात १ चाहना २ बराबरी ३ राख ४ हाथी मस्त ५ हाथी ६ पहलवान ७ सलाहकार ८ लड़ाई ९ फ़ौज १० पल ११ वालि का बेटा १२ हाथी १३ पहिले १४ आसमान १५-२१ ज़मीन १६ हलका १७ मस्त हाथी १८ मुक़ाबिला १९ फ़ौज २० ॥

बहुतक भुवन सोह अनोखा। रहे जो लाख भये ते लेखा॥

दो० बहुतक परे समुद्रमहँ, परत न पावा खोज।
जहां गर्व तहँ पीरा, जहां हँसी तहँ रोज॥

फिर आगे का देखे राजा। ईश्वर केर घण्ट रण बाजा॥
सुना शंख जो विष्णु अपूरा। आगे हनुमत केर लँगूरा॥
लीन्हें फिरैं लोक ब्रह्मण्डा। स्वर्ग पतारलोवा मृतमण्डा॥
बलिँ बासुकि औ इन्द्रनरेन्दू। राहु नखत सूरज औ चन्दू॥
जामवन्त दानव राक्षस पुरे। अहतो बंध्रं आय रण जुरे॥
जेहिकर गर्व करत हत राजा। सो सब फिरि बैरी होइ साजा॥
जहँवां महादेव रण खड़ा। शीशनाय नृप पांयन पड़ा॥

दो० केहिकारण रिसकीजिये, हों सेवक औ चेर।
जेहि चाही तेहि दीजिये, बारि गुसाईं केर॥

जब महेश उठ कीन्हबसीठी। पहिले कडू अन्तहोय मीठी॥
तू गन्ध्रब राजा जग पूजा। गुण चौदह सिख देइको दूजा॥
हीरामन जो तुम्हार परेवा। गा चितौर औ कीन्हेसि सेवा॥
तेहि बुलाय पूँछो वह देशू। औ पूँछो योगिहि जस बेशू॥
हमरे कहत रोप नहिं मानो। जो वह कहे सोई परमानो॥
जहां बारि तहँ आवबर ओका। कर बिवाह धर्म बड़ तोका॥
जो पहिले मन मानन कांधे। परखे रतन गांठ तब बांधे॥

दो० रतन छिपाये ना छिपै, पारख होय सो पेष।
बाल कसौटी दीजियो, कनक कचौरी वेष॥

फिरना १ बीच २ गह्वर ३-११ रोना ४ महादेवजी ५-१५ ज़मीन ६ नाम राजा दैत्य ७ नाम राजा सांप ८ राजा ९-१२ पत्थर १० वास्ते १३ लड़की १४ वकालत १६ जानवर परिन्द १७ यक़ीन १८ सोने की कटोरी १९॥

हीरामन जो राजैं सुना। रोष बुझाय हिये[2] महँ गुना॥
आज्ञाभई बोलावहु सोई। पण्डितहूते दोष[3] नहिं होई॥
एक कहत सहसकै दशधाये। हीरामनहिं वेग लै आये॥
खोला आगे आन मँजूसा[4]। मिलानिकसिबहुदिनकररूसा॥
अस्तुति करत मिला बहुभांती[6]। राजैं सुना हिये भइ शांती[7]॥
जानो जरत अगिन जलपरा। होयफुलवाररहस हियभरा॥
राजैं मिल पूँछी हँस बाता। कसतन पियर वरन मुखराता॥

दो० चतुरबेद तुम पण्डित, पढ़े शास्त्र वो वेद।
कहां चढ़े योगीगढ़, आनकीन्ह घरभेद॥

हीरामन रसनीं रस खोला। दैअशीश औ अस्तुति बोला॥
इन्द्रराज राजेश्वर महा। सुनिहिये[11] रिसकुछ जाय न कहा॥
पै जो बात होय भल आगे। सेवक निडर कहै रिस लागे॥
सुवा सुफल अमृत पैखोजा। होय न विक्रम[12] राजा भोजा॥
हों सेवक तुम आदि[13] गुसाईं। सेवा करों जियों जब ताईं॥
जो जिव दीन्ह देखावा देशू। सोपै जिय महँ वसै नरेशू॥
जो वह सँवरै एकै तोहीं। सोई पंख जगत रतिमोहीं[15]॥

दो० नयनबैन[16] औ श्रवण, सबही तोर प्रसाद।
सेवा मोर यही नित, बोलों आशिरबाद॥

जो अस सेवक जेहि तपँकसा। तेहिक जीभ पै अमृत बसा॥
तेहिं सेवक कै करमहिं दोषू[18]। सेवा करत करै पतिरोषू[19]॥
औजेहिदोष निदोषहिं[20] लागा। सेवक डरा जीव लै भागा॥

गुस्सा १-११ दिल २-११ क़सूर ३-१८ हज़ार ४ पिंजरा ५ बहुत तरह ६ तसल्ली ७ लाल ८ चार ९ ज़बान १० राजाविक्रमादित्य १२ सबसे पहिले १३ राजा १४ लालमुँह १५ आँख ज़बान कान १६ मेहनत की १७ बेक़सूर २० ॥

जो पक्षी कहवां थिर[1] रहना। ताकै जहां जाय जो डहना॥
सप्तद्वीप[2] फिर देखेउँ राजा। जम्बूद्वीप जाय तब बाजा॥
तहँ चितौर देखो गढ़ ऊँचा। ऊँचराज शिर तोपहँ पहुँचा[3]॥
रतनसेन यह तहां नरेशू। सो आन्यो योगी कर बेशू॥

दो० सुवासुफल लै आनी, है तेहि गुण मुखरातै।
कयां पीत सो तासों, सँवरों बिक्रम बात॥

पहिले भयो भाट सत भाखी। पुनि बोला हीरामन साखी॥
राजा भा निश्चय मन माना। बांधा रतन छोड़ कै आना॥
कुल पूँछा चौहान कुलीना। रतन न बांधे होय मलीना॥
हीरा दशन पान रँग पागी। बिहँसत बदन बीजबरतागी॥
मुन्द्रा श्रवणवीन सों चांपे। राजबैन उघरे सब झांपे॥
आना काटर एक तुखारू। कहा सुफेरिभयो असवारू॥
फेरा तुरी[11] छतीसो खुरी। सबहिं बखांनी सिंहलपुरी॥

दो० कुँवर बतीसो लक्षना, सहस[13] किरन जस भान[14]।
काह कसौटी कसिये, कञ्चन[15] बारह बान॥

देखसूर्य्य करकमल सँयोगू। अस्तअस्त बोला सबलोगू॥
मिला सोवंश अंश उजियारा। भाबिरोकै औतिलकसँवारा॥
अनिरुद्धको जो लिखजयमारा। को मेटै बाणासुर हारा॥
आज मिलीअनिरुधकहँऊषा। देव इन्द्र दीन्ह शिर दूषा॥
खड्ग सूँर भुइँ सरवँरे केवा। वन खँड भँवरहोय रसलेवा॥

---

क़ायम १ बाजू २ सातों मुल्क ३ पहुँचा ४ लाल ५ बदन ६ यक़ीन ७ कानकी बाली ८ सरदारी की बातें ९ घोड़ा १०–११ तारीफ़ १२ हज़ार १३ सूर्य्य १४ २० सोनाख़ालिस १५ तथा रतनसेन १६ तथा पद्मावत के लायक़ १७ हह बाह १८ टीका १९ तालाब २१ ॥

पच्छम का बार पूर्बकी बारी। लिखी जो जोरीहोयनन्यारी॥
मानुषसाज लाख मन साजा। सोई होयजो बिधिउँपराजा॥
दो० गये बाजन जो बाजत, जिय मारण रणमाहँ।
फिर बाजन ते बाजे, मंगलचार उनाहँ॥२

बोल गुसाईं कर मैं माना। कहिसोजगतउतरै कहँआना॥
मानाबोल हर्ष जिव बाढ़ा। औ बिरोकँ भा टीका गाढ़ा॥
दोनों मिले मनावा भला। पुरुष आप आप कहँ चला॥
लीन्ह उतारी जो हत योगू। जो तप करै सो पावै भोगू॥
वह मन चित जो एकै अहा। मार लीन्ह न दूसर कहा॥
जो अस कोई जिव परछेवा। देवता आय करहिं तेहिंसेवा॥
दिनदश जीवन जो दुख देखा। भायुगयुगसुख जहांनलेखा॥
दो० रतनसेन का बरनों, पद्मावत कर व्याह।
मन्दिरबेगँ सँवारो, मन्दिर तोरा छाह॥

## खण्डबाईसवांब्याहराजारतनसेनऔरपद्मावत॥

लगन धरी औ रचा बिवाहू। सिंहल निवत फिरा सबकाहू॥
बाजन बाजे कोटि पचासा। भा आनँद सगरे कैलासा॥
जेहिदिनका नितदेवमनावा। सोई दिवस पद्मावत पावा॥
चांद सूर्य्य मन माथे भागू। औगावहिंसबनखत सुहागू॥
रचरचमाणिक[१३] माड़ौ छावहिं। औभुइँराति[१४] बिछावबिछावहिं॥
चन्दन खम्भ रचे चहुँ पांती। माणिकदिया बरहिंदिनराती॥
घर घर मन्दिर रचे दुवारा। जहँतक नगर गीत झंकारा॥

लड़का १ लड़की २ अलग ३ ईश्वरने पैदाकिया ४ जमाव ५ खुशी ६ टीका ७ खेलना ८ तारीफ़ करना ९ जल्द १० दिन ११ तथा सहेलियां १२ जवाहिर १३ लाल १४॥

दो० हाट बाट सब सिंहल, जहँ देखौ तहँ रात[1]।
धन रानी पद्मावत, जाकर ऐसि बरात ॥
रतनसेन कहँ कपड़ा आये। हीरा मोति पदारथ लाये ॥
कुँवर सहस्र[2] सँग अहे सभागे। बिनय[3] करैं राजा पहँ लागे ॥
जेहिलग तुम साधा तप योगू। लेहु राज मानो सुख भोगू ॥
मज्जन[4] करहु बिभूति उतारो। करोअस्नानचित्र[5] समसारो ॥
काढ़हु मुन्दा फटक अभाऊ। पहिरोकुण्डल कनक[6]जड़ाऊ ॥
छोरहु जटा फुलायल लेहू। झारहु केश मुकुट शिरदेहू ॥
काढ़हु कंथा[7] चिरकुट लावा। पहिरो राता दगला सुहावा ॥
दो० पांवरि[8] तजहु देहुपगपैरी, आवा बांक तुखार[9]।
बांध मौर धरि छत्र शिर, बेग[10] होहु असवार ॥
साजा राजा बाजन बाजे। मदनसहाय दोउदल गाजे ॥
औ राता सोने रथ साजा। भइ बरात गोहन[11] सब राजा ॥
बाजत गाजत भा असवारा। सबसिंहलने कीन्ह जुहारा[12] ॥
चहुँदिशियथअलनखततरांई[13]। सूरज चढ़ा चांद की ताई ॥
सब दिन तपे जैस हियँ[16] माहां। तैसि रात पाई सुख छाहां ॥
ऊपर छत्र राति[17] तस छावा। इन्द्रलोक सब सेवा आवा ॥
आज इन्द्रअप्सरै[18] सों मिला। सब कैलास होहिं सिंहला ॥
दो० धरती स्वर्ग[19] चहूँ दिश, पूररही मशयार।
बाजत आवै मँदिर[20] कहँ, होहिं मंगलाचार ॥
पद्मावत धौराहरै चढ़ी। चौकसरवि[21] जाकहँशशि[22] करी॥

लाल १-१२-१७ हज़ार २ अर्ज़ ३ नहाना ४ तसवीर ५ बाली ना चीज़ ६ सोना ७ गुदड़ी ८ खड़ाऊँ ९ घोड़ा १० जल्द ११ साथ १२ सलाम १४ छोटे सितारे १५ दिल १६ इन्द्रलोक की परी १८ आसमान १९ महल २० सूर्य २१ चांद २२ ॥

देख बरात सखिनसों कहा । यह महँ कौनसो योगी अहा ॥
कैसो योग लै ओरे निवाहा । भयो सूर[1] चढ़चांद विवाहा ॥
कौन सिद्धसो ऐसो अकेला । जे शिर लाय प्रेमसो खेला ॥
कासों पिता बचन असहारी । उतरै न दीन्हदीन्हतेहि बॉरी ॥
काकहँ दई ऐसो जिव दीन्हा । जे जिहमार जीत रण लीन्हा ॥
धन पूरुष अस नवै न नाये । औसै परसहो देश पराये ॥

दो० को बरबन्द[5] बीर अस, मोहिं देखे कर चावँ ।
पुनि जायहि जनवासहि, सखीरी वेग[8] देखाव ॥

सखी देखावहिं चमकहि बाहू । तू जसचांद सूर्य्य तोरनाहू ॥
छिपा न रहै सूर्य्य परकाशू । देखकमलमन भयो विकाशू ॥
वह उजियार जगत उपराहीं । जगउजियारसो तेहिपरछाहीं ॥
जस रवि[11] देखउठै परभाता । उठा छत्र देखहिं सब राता ॥
वही मांझ भा दूलह सोई । और बरात संग सब कोई ॥
सहसहिं[13] किरणरूपविधि[14] गढ़ा। सोने के रथ आवै चढ़ा ॥
मन माथे दरशन उजियारा । सौंहै[15] निरखनहिंजायनिहारा ॥

दो० रूपवन्त जस दरपण, धन तू जाकर कन्त ।
चाही जैसो मनोहरा, मिला सो मनभावन्त ॥

देखा चांद सूर्य्य जस साजा । सहसहिं[16] भावमदनतनगाजा ॥
हुलसे नयन दरश मदमाते । हुलसे अधर[18] रंग रस राते ॥
हुलसा बदन[19] उपररबि[20] आई । हुलसाहियों कंचुकि[22] नसमाई ॥
हुलसे कुच[23] कसनी बँद टूटी । हुलसेभुजवलियाँ कर फूटी ॥

आख़िरतक १ सूर्य्य २-११-२० जवान ३ लड़की ४ इतमीनान ५ ज़बर्दस्त ६ चाह ७ जल्द ८ ख़ाविन्द ६ खिलना १० भोर १२ हज़ार १३-१६ ईश्वर १४ सामने देखना १५ काम पैदा हुआ १७ होंठ १८ मुँह १६ दिल २१ अँगिया २२ छाती २३ चूड़ी २४ ॥

हुलसी लंक कि रावण राजू। रामलषणदरें साजहिं साजू॥
आज चांद घर आवा सूरू। आज शृँगारहोय सब चूरू॥
आज कटकें जो राहत कामू। आज बिरहकरहोय संग्रामूँ॥

दो० अंग अंग सब हुलसैं, कोइ कतहूँ न समाय।
ठांवहिं ठांव बिमोही, गइ मुरछा गत आय॥

सखी सँभार पियावहिं पानी। राजकुँवरि काहे कुँभिलानी॥
हमतो तोहिं देखावा पीव। तू मुरझान कैस भा जीव॥
सुनहु सखी सब कहै बिवाहू। मोकहँ जैसो चांद कहँ राहू॥
तुम जानहु आवै पिउ साजा। यह धमधम मोकहँ सबबाजा॥
जते बराती औ असवारा। यह सब मोरे चालनहारा॥
सो आगमें देखत हों झखी। आपन रहन न देखों सखी॥
होय बिवाह पुनि होयहै गौना। गवनबतहांबहुरें नहिं अवना॥

दो० अब सो मिलन कितहै सखी, परा बिछोवा टूट।
तैसि गांठ पिउ जोरब, जन्म न होय है छूट॥

आय बजावत बैठ बराता। पान फूल सेंदुर सब राता॥
जहँ सोने कर चित्र सँवारी। आन बरात तहां बैठारी॥
मांझ सिंहासन पाटँ सँवारा। दूलह आन तहां बैठारा॥
कनक खंभ लागे चहुँ पांती। माणिक दियाबरहिंदिनराती॥
भयो अचल ध्रुव योग पखेरू। फूलबैठ थिर जैस सुमेरू॥
आज दई हों कीन्ह सुभागा। जसदुखकीन्ह नेगसबलागा॥
आज सूर शशि के घरआवा। चांदसूर्य्य दुहुँ भयो मिलावा॥

फ़ौज १-३ सूर्य २-१६ लड़ाई ४ दूरअंदेशी ५ लौटके ६ लाल ७ तसधीर ८ आंचोचीत्र ९ तख़्त १० सोना ११ जवाहिरात १२ नाम नखत जिसे क़ुतुब कहते हैं १३ क़ायम १४ नामपहाड़ १५ चाँद १७॥

दो॰ आज इन्द्रहोय आयों, मैं बरात कैलाश ।
आज मिली मोहिं अप्सरा, पूजीमनकीआश ॥

होय लाग ज्योनार प्रसारा । कनक पत्र परसे पनवारा ॥
सोन थार मणि माणिकजरे । रायँ रङ्क सब आगे धरे ॥
रतन जड़ाऊ खोरोंखोरी । जन जन आगे सौसोंजोरी ॥
गड़ुवन हीर पदारथ लागे । देख विमोहे पुरुष सभागे ॥
जानहुँनखतकरहिं उजियारा । छिपगये दीपक औ मसयारा ॥
भइमिल चाँदसूर्य्य की कला । भा उदोत तैसी निरमला ॥
जेहिंमानुषकहँ ज्योतिनहोती । तेहिभइज्योतिदेखवहज्योती ॥

दो॰ पांति पांति सब बैठी, भांति भांतिज्योनार ।
कनक पत्र दोने तरे, कनकपत्र पनवार ॥

पहिले भात परोसे आना । जनहुँ सुवास कपूर बसाना ॥
झालहिं मांड़ा औ घी पोई । उजियर देख पाप गयो धोई ॥
लुचई पुरी सुहारी पूरी । एक तो ताती औ सुठकँवरी ॥
खंड़राखांड़ जो खरडे खरडे । बरी अक्रोतर सो कहँहरडे ॥
पुनि सँधाने आने बहुसांधी । दूध दही कि मुरन्दा बांधी ॥
पुनि बावन प्रकार जो आये । नहिं असदेख न कबहूँ खाये ॥
पुनि जाँवरे पीछावँरें आई । घृत खांड़ का कहों मिठाई ॥

दो॰ जेवँतअधिकसुवासिक, मुहँमहँ परत बिलाय ।
सहस स्वाद सो पावै, एक कौर जो खाय ॥

जेवन आवा बीन न बाजा । बिनबाजहिं नहिं जेवँ राजा ॥

इन्द्रपरी १ सोना २-८ राजाको भाई ३ कटोरा कटोरी ४ रोशनी ५ साफ़ ६ रौनक़ ७ बारीक मांड़रे ८ एक क़िस्मका खाना १० अचार बहुत तरहका ११ लड्डुवा १२ खीर १३ मुरब्बा १४ हज़ार १५ ॥

सब कुँवरन पुनि खैंचा हाथू। ठाकुर जेवँ तो जेवैं साथू॥
बिनयकरहिं परिडत बिचवाना। काहे नहिं जेवहिं यजमाना॥
वह कैलास इन्द्र कर बासू। जहां न अन्न न माछर मांसू॥
पान फूल आंछी सब कोई। तुमकारण यह कीन्ह रसोई॥
भूख तजन[1] अमृत है सूखा। धूपतो सीरकै[3] नींबी रूखा॥
नींदतो भुइँ जनु सेज सपेती। छांड़ो का चतुराई येती॥

दो० कौन काज केहि कारण, बिकल भयो यजमान।
होय रजायसु[5] सोई, बेग देहिं हम आन॥

तुम परिडत जानहु सब भेदू। पहिले नाद भयो तब बेदू॥
आदिपिता जोबिधि[7] अवतारा। नादसंग जिंव ज्ञान सँचारा॥
सो तुम बरजे नेकका कीन्हा। जेवन संग भोग बिधिदीन्हा॥
नयन[12] बैन नासक दुइश्रवना। यहिचारहुँ सँग जेवनअवना॥
जेवन देखा नयन सिरानी। जीभहिस्वाद भुक्त रसजानी॥
नासक सबै बासना पाई। श्रवनहिंका सँवरत पहुनाई॥
तेहिं का होय नाद पै पोषा। तब चारहुँ कर होय सँतोषा॥

दो० औसबसुनहुँशब्द[16] इक, जिनहिं पड़ा कुछसूझ।
नाद सुननि परिडतबरज, कहो सो तुमकाबूझ॥

राजा उतर[17] सुनहु अब सोई। महि[18] डोलै जो बेद न होई॥
नाद बेद मद पैंड़ जो चारी। काया महँ ते लेहु बिचारी॥
नाद हिये[22] मन उपजीकाया। जहँमदतहां पैंड़[24] नहिं छाया॥

खुराक १-१३ वास्ते २ छोड़ना ३ ठण्ढा रहै धूप लगने पर भी ४ सफ़ेद बिछौना ५ हुक्म ६ जल्द ७ ब्रह्मा ८ ईश्वर ९ बदन में जानआई १० रोक ११ आंख मुँह—नाक कान १२ आसूदगी १४ क़रार १५ बात १६ जवाब १७ ज़मीन १८ मस्ती १९ शरीयत २०-२४ बदन २१-२३ दिल २२॥

होय अनमद जूझ सो करिये। जान वेद आंकुश शिरधरिये॥
योगी होय नाद सो सुना। जेहि सुनि कामजरै चौगुना॥
किये जो पुरुष तन्त मनलावा। घूम मांत सुनि और न भावा॥
गये जो धर्म्म पन्थ है राजा। ताकहँ पुनिजोसुनैतो छाजा॥

दो० जस मदपियें घूम कोउ, नाद सुनै पै घूम।
तेहिते वरजे नेकहै, चढ़ै रहसें के दूम॥

भई ज्योनार फिरा खड़वानी। फिरा अरगजा कुहकहँवानी॥
फेरे पान फिरा सब कोई। लाग्यो व्याहचार सब होई॥
माड़ो सोन कि गगनँ सँवारा। बन्दनवार लाग सब बारा॥
सजा पाट छत्र के छाहां। रतनँ चौक पूरी तेहि माहां॥
कंचन[11] कलशनीर[12] भरि धरा। इन्द्र[13] पास आनी अपसरा॥
गांठ दुलहिन दूलहकी जोरी। दुहूँ जगत जो जाय न छोरी॥
वेद पढ़ैं पण्डित तेहि ठाऊँ। कन्या तुला राशि लै नाऊँ॥

दो० चांद सूर्य्य दोउ निरमल[15], दोउसे योग[16] अनूप।
सूर्य्य[17] चांद[18] सो भूला, चांद सूर्य्य के रूप॥

दोहूँ नाउँ लै गावहिं वारा। करहिं सो पद्मिनि मंगलचारा॥
चांद[20] केहाथ दीन्हजयमाला। चांदआन सूर्य्य गये[22] घाला॥
सूरज लीन्ह चांद पहिराई। हार नखत[23] नेरहिं सो पाई॥
पुनिधनँ भरअंजुलजललीन्हा। यौवन जन्मकंत कहँ दीन्हा॥
कन्तलीन्ह दीन्हों धन हाथा। जोरी गांठ दुहूँ इक साथा॥

---

मेहनत १ राह २ तारीफ़ ३ राग सुननेसे दूनी कैफ़ियत होती है ४ शश्वत ५ अतर ६ आसमान ७ दरवाज़ा ८ तख़्त ९ जवाहिरात १० सोना ११ पानी १२ तथा राजा १३-१७ तथा पद्मावत १४-१८ पाकसाफ़ १५ मिलना १६ लड़की १९ पद्मावत २०-२४ सूर्य तथा रतनसेन २१ गरदन २२ तथा सहेलियां २३॥

चांद सूर्य्य दुइ भांवर लीन्हीं। नखतमोत न्योछावर कीन्हीं॥
फिरहिं दोउ सतफेर गुंते के। सातहिं फेर गांठ सो एके॥
दो० भइ भांवर न्योछावर, राजचार सब कीन्ह।
दायज कहूं कहांलग, लिख न जाय ततदीन्ह॥
रतनसेन जो दायज पावा। गन्धर्वसेन आय कँठलावा॥
मानुपचिन्तआनकुछ निन्ता। करै गुसांइन मनमहँ चिन्ता॥
अब तुम सिंहलद्वीप गुसाई। हम सेवक आहैं सेवकाई॥
जस चितौरगढ़ तुम्हरो देशू। तस तुम यहां हमार नरेशू॥
जम्बू द्वीप दूरका काजू। सिंहलद्वीप करहु नित राजू॥
रतनसेन विनवा करजोरी। अस्तुति योग जीभकहँ मोरी॥
तुम गुसाइँ जे छारैं छुड़ाई। कीमानुप अति दीन्ह बड़ाई॥
दो० जो तुम दीन्ह सो पावा, जिवों जन्म सुखभोग।
नाहत खेह पाय की, हों योगी केहि योग॥
धौराहर पर दीन्हा वासू। सात खण्ड जहँवां कैलासू॥
सखी सहस दश सेवा पाई। जनहु चांदसँग नखततराई॥
है मण्डल शशिके चहुं पासा। शशि सूरहि लै चढ़ी अकासा॥
चलसूरज दिन अथवै जहां। शशिनिरमल तू पावसि तहां॥
गन्धर्वसेन धौराहर कीन्हा। दीन्ह न राजहि योगिहि दीन्हा॥
मिलीजाहिं शशिके चहुँपाहां। सूर्य्य न चापै पावै छाहां॥
अब योगी गुरु पायो सोई। उतरा योग भसम गा धोई॥
दो० सातखण्ड धौराहर, सात रंग नग लाग।

---

गोतवाले १ राजा २ अर्ज़ करना हाथ जोड़के ३ धूर ४-५ महल ६-१२-१५ हज़ार ७ छोटे सितारे ८ पद्मावत ९ रतनसेन १० साफ़ ११ चाँद तथा पद्मावत १३ तथा राजा खिलवत न करसका १४॥

देखतका कैलासहिं, दृष्टिपाप सब भाग॥

सातखण्ड सातों कैलासा। कावरणों जस उत्तम बासा॥
हीरा ईंट कपूर गिलावा। मलयागिरि[3] चन्दनसबलावा॥
चूनाकीन्ह औट गजमोती। मोतिहिचाह अधिकतेहिज्योती॥
बिश्वकर्महिं सैं हाथ सँवारा। सात खण्ड सातहिं चौपारा॥
अतिनिरमलें नहिंजायविशेखा। जसदरपनमहँदरशनदेखा॥
भुइँ गच जनहुँ समुद्र हिलोरा। कनकखम्भ जनुरचोहिंडोरा॥
रतनपदारथँ होय उजियारा। भूले दीपक औ मसियारा॥

दो० तहँ अप्सर पद्मावत, रतनसेन के पास।
सातस्वँर्ग हाथजनुआये, औसातों कैलास॥

पुनि तहँ रतनसेन पगधारा। जहां रतननौ सेज सँवारा॥
पुतरी गढ़ गढ़ खम्भनकाढ़ी। जनु सजीव सेवा सब ठाढ़ी॥
काहू हाथ चन्दन की खोरी। कोइ सेंदुर कोइ गहे सिंधौरी॥
कोइ कुंकहि केसर लिये रहैं। लावैं अंगं रहस जनु चहैं॥
कोई लिये कुंकुमा चोवा। धन कब चहै ठाढ़मुखजोवा॥
कोइ बीरा कोइ लीन्हे बीरी। कोइपरमलअतिसुगँधसमीरी॥
काहु हाथ कस्तूरी मेदू[4]। भांतिहिभांति लागसब भेदू॥

दो० पांतिहि पांति चहूँ दिश, सब सौंधी करहाट।
मांझ[15] रचा इन्द्रासन, पद्मावत कहँ पाट[6]॥

## खण्ड तेईसवां मुलाकात पद्मावत वा राजा रतनसेन॥

सात खण्ड ऊपर कैलासू। तहँवाँ नारसेज सुख साजू॥

---

निगाह १ तारीफ़ २ चन्दन ३ ज्यादा ४ पाकसाफ़ ५ सोना ६ जवाहि: रात ७ आसमान ८ कटोरी ९ बदन १० देखना ११ हवा १२ मुश्क १३ अम्बर १४ बीचोंबीच १५ तख्त १६॥

चार खम्भ चारहुँदिश धरे। हीरा रतन पदारथ जरे॥
माणिक दिया जड़े औ मोती। होय उजियाररहा तेहिज्योती॥
ऊपर रातो चँदवा छावा। औ भुइँसुरंग बिछावबिछावा॥
तेहिमहँ पलँगसेज सुखदासी। कीन्हबिछावन फूलहिवासी॥
दोहुँदिशगेंदवा औगल सोई। काची पाट भरी धुन रोई॥
फूलहिं भरे ऐसो केहि योगू। को तहँ पौढ़ मानरस भोगू॥

दो० अति सुकमार सेज सो डाँसी, छुवै न पावै कोय।
देखत नवै खनहिं खन, पांव धरत कस होय॥

राजै तपत सेज जो पाई। गांठछोरिधनसखिन छिपाई॥
अहै कुँवर हमरे अस चारू। आजुकुँवरकर करब शिंगारू॥
हरद उतारि चढ़ावब रंगू। तब निशि चांदसूर्य्य सोसंगू॥
जनु चातकमुख बूँद सेवाती। राजा चकचौहत तेहिभांती॥
योग छूटि जनु अप्सर साथा। योग हाथकर भयो बिहाथा॥
वै चतुरा कर लै अपसेई। मित्र अमोल छीनि लैगई॥
बैठा खोय जरी औ बूटी। लाभ न पाव मूल भइ टूटी॥

दो० खाय रहा ठग लाड़ू, तन्त मन्त बुधि खोय।
धौराहेरबनखँड भयो, ना हाँसि आव न रोय॥

अस तप करतभयो दिनभारी। चार पहर बीते युग चारी॥
परीसांझ पुनि सखी सो आई। चांद रहा अपनी जो तराई॥
पूछहिं गुरु कहांरे चेला। बिनशशि रेकस सूर अकेला॥
धात कमाय सिखे तूँ योगी। अबकसजसनिरधातबियोगी॥

चारोंतरफ़ १ जवाहिरात २-३ लाल ४ तकिया ५ रेशम ६ बिछौना ७ पद्मावत ८ रस्म ९ रात १० पपीहा ११ होशयारी १२ छिपजाना १३ महल १४ जंगल १५ छोटे नखत १६ चांद १७ सूर्य १८ दुखी १९॥

कहां सो खोयहु बिरवा लोना । जेहिते होय रूप औ सोना ॥
कस हर्तार पार नहिं पावा । गंधक कहां करकटी खावा ॥
कहां छिपायहु चंद हमारा । जेहिबिन रयनि जगतअँधियारा॥
दो० नयन कौड़िया हियें समुद्र, गुरूसों तेहिमहँज्योति।
मन मरजिया न होय परे, हाथ न आवे मोति॥
का पूँछो तुम धात निछोही । गुरुजो कीन्हअंतरपट ओही॥
सिधि गुटका जो मोसों कहा । भयो रांग सत हिये न रहा ।
सोन रूप जासों दुख खोलों । गयो भरोस तहां का बोलों ॥
जहँ लोना बिरवा की जाती । कहिको सँदेश आनको पाती॥
कि जो पार हरतार करेजे । गन्धकदेख अभहिं जिवदीजे॥
तुम जोरा की सूरँ मयंकू । पुनि बिछोय सो लीन्हकलंकू॥
जो यहि घड़ी मिलावै मोही । शीश देउँ बलिहारी ओही ॥
दो० होय अबरक इंगुर हुआ, फेर अगिन महँ दीन्ह।
काया पीतर होय कनक, जो तुम चाहो कीन्ह॥
का बिसाय जो गुरु असबूझा । चकाव्यूह अभिमनै ज्योंजूझा॥
बिष जो दीन्ह अमृत देखराई । तेहिं रे निछोहें को पतियाई॥
मरे सुजान होय तन सूना । पीर न जानै पीर बिहूनों ॥
पार न पाव जो गन्धक पिया । सो हरतार कहो किमजिया॥
हम सिधिगुटका जानहिंनाहीं । कौन धात पूँछहु तेहि पाहीं ॥
अब तेहि बाजे रांगभा डोलों । होय सार तो बरँगी बोलों ॥
अबरक कै तन इंगुर कीन्हा । सो तनफेर अगिनमहँ दीन्हा॥

जोड़ना १ रात २ दिल ३ बेदर्द ४ छिपाना ५ कलेजा ६ सूर्य ७ चांद ८ बदन ९ सोना १० नाम क़िला ११ बेटा अर्जुन १२ बेदर्द १३ अलग १४ बिदून उसके १५ फ़ौलाद १६ तिपतिया १७ ॥

दो० मिलै जो प्रीतम बिछुरहि, कायां अगिन जराय।
कैसु मिलै तन तप बुझै, कै अब मोहिं बुझाय॥

सुनिकै बात सखी सब हँसी। जानहुँ रयनि तरइँ परगसी॥
अबसो चांद गगनमहँ छिपा। लालचकै कित पावस तपा॥
हमहुं न जाने धौं सो कहां। करव खोज औ विनवब तहां॥
औ अस कहब आहि परदेशी। कर मायाँ हत्या जन लेशी॥
पीर तुम्हार सुनत भा छोहू। देव मनाय होय अस ओहू॥
तूँ योगी तप कर मन जिता। योगिहि कौन राजकी कथा॥
वह रानी जहँवाँ सुख राजू। वारह अभरणं करै सो साजू॥

दो० योगी हढ़ आसनकर, इस्थिर धरम न ठांव।
जो न सुने तौ अब सुनि, वारह अभरण नांव॥

प्रथमे मज्जनं होय शरीरू। पुनि पहिरै तन चंदन चीरू॥
साज मांग शिर सेंदुर सारा। पुनिललाटरचितिलकसँवारा॥
पुनि अंजन दोउ नयनहि करे। पुनिसो कानन कुण्डल पहरे॥
पुनि नासक भल फूल अमोला। पुनिराती मुख खायतमोला॥
गयें[16] अभरण पहिरे जहँ ताईं। औ पहिरेकरँ[17] कँगन कलाई॥
कटि[18] क्षुद्रावलि अभरण पूरा। पांयन पहिरे पायलँ चूरा॥
वारह अभरण यही बखाने। ते पहिरे वारहु अस्थाने॥

दो० पुनि सोरहों शिंगार जस, चारहुँ योग कुलीन।
दीरघ चार चार लघु, चारशुभै चहुँखीनँ[24]॥

पद्मावत जो सँवारी लीन्हा। पून्यो[25] रात दई शशिकीन्हा॥

---

वदन १ रात २ छोटे नखत ३ खिलना ४ आसमान ५ योगी ६ अर्ज़ करना ७ मेहरवानी ८-९ ज़ेवर १० मज़बूत ११ क़ायम १२ पहिले १३ नहाना १४ लाल १५ गरदन १६ हाथ १७ कमर १८ करधनी १९ पाज़ेव या छड़े २० बड़े २१ छोटे २२ मोटे २३ पतला २४ पूरनमासी २५॥

करिमज्जन[1] तन कीन्ह नहानू । पहिरयो चीरगयो छिप भानू[2] ॥
रचि पत्रावलि मांग सेंदूरी । भरिमोतिनऔमाणिकें पूरी ॥
चंदन चीर पहिर वहु भांती । मेघ घटा जानहुँ वक[4] पांती ॥
श्री[5] जो रतन मांग बैठारा । जानहुँ गगन[6] टूटिनिशि[7] तारा ॥
तिलक ललाट[8] धरातस दीठा । जनहुँदुइजपर नखत न वैठा ॥
कानन कुंडल खूँट[9] औ खूँटी[10][11] । जानहुँ परी कँचीची टूटी ॥
दो० पहिर जड़ाऊ ठाढ़भइ, कहि न जाय तस भाव ।
मानहुँ दरपन गगने[6] भा, तो शशि तार देखाव ॥
बांक नयन औ अञ्जन रेखा । खंजन[13] जानु शरदऋतुदेखा ॥
जो जो हेर[16] फेर चषँ मोरी । लरै शरदमहँ खंजन जोरी ॥
भौहैं धनुष धनुष पै हारा । नयन सांध जनु बाणनमारा ॥
करनफूल नासक अतिशोभा । शशि[12] मुखआयसूकजनुलोभा ॥
सुरंग अधर[18] औ लीन्ह तँबोरा । सोहै पान फूल कर जोरा ॥
कुसुमगेंदअससुरँग कपोलाँ । तेहिपरअलकें भुवंगिनि[22]डोला ॥
तिलकपोल अल पंकज वैठा । वेधा सोई जो वह तिलदीठा ॥
दो० देख शिंगार अनूप[23] विधि, विरह चला तब भाग ।
कालकष्ट वह उनवा, सब मोरे जियलाग ॥
का बरणों अभरणं[24] औ हारा । शशिपहिरेनखतनकी मारा ॥
चीर चार औ चन्दन चोला । हीर हार नग लाग अमोला ॥
तेहिं झांपी रोमावलि कारी । नागिनि रूप डसी हत्यारी ॥
कुच[25] कंचुकी[26] श्रीफल उभे । हुलसहिं चहहिं कंतहियचुभे ॥

उवटन १ सूर्य्य २ नामदाया ३ जवाहिर ४ वगुला ५ टीका ६ आसमान ७-१३ रात ८ माथा ९ वाली १० करनफूल ११ नाम छोटे नखत १२ चांद १४-१८ ममोला १५ देखना १६ आंख १७ होंठ १९ गाल २० वाल २१ नागिन २२ वेमिसाल २३ ज़ेवर २४ छाती २५ अँगिया २६ ॥

बाहहिं बाहू ताड़ सलोनी। डोलत बांह भावगत लोनी॥
तरवन कमलकली जनु बांधे। बसा लंक जानहु दुइ आधे॥
छुद्रघंट कँटि कंचन तागा। चलते उठहिं छतीसो रागा॥

दो० चूरां पायल अनवट बिछिया, पांयन परी बियोग।
हिये[11] लायटुकहमकहसमंद[12], नाहिंतुमजानश्रोसोग॥

अस बारह सोरह धन[13] साजी। छाजनै और वहीपै छाजी॥
बिनवहिं सखी गहर[14] का कीजे। जें जिव दीन्ह ताहि जिवदीजे॥
सँवरि सेज धन मन भइ शंका। ठाढ़ तेवान टेक कर लंका[16]॥
अनचिन्हा पियकांपेमनमाहां। का मैं कहव गहँव[17] जो बाहां॥
बारि बैसगइ प्रीति न जानी। तरुण[18] भई मैमन्त भुलानी॥
यौवनगर्व[19] न कुछ मैं चेता। नेह न जानु श्याम[20] के सेता॥
अब जो कंत पूँछहि सब बाता। कस मुख होय पीत कै राता[21]॥

दो० हों सुवारि औ दुलहिन, पियसो तरुण औ तेज।
नाजानों कस होय है, चढ़त कन्त की सेज॥

सुनि धनडर हिरदय तब ताई। जौलहिरहस मिलानहिं साईं॥
कौन कली जो भँवरन राई। डारन टूटि पुहुप गरुवाई॥
मात पिता जो व्याहै सोई। जन्म निबाह कंत सँग होई॥
भरे यमवार[?] चहै जहँ रहा। जाय न मेटा ताकर कहा॥
ताकहँ बिलँब न कीजे बारी। जो पिय आयसु सोइ पियारी॥
चलहु बेगि[27] आयसु भा जैसे। कन्त बोलावे रहै सो कैसे॥
मान न कर थोरा कर लाड़ू। मान करत रस माने चाँड़ू॥

नाम ज़ेवर १-२-८-६ खूबसूरत ३ भौंवर ४ कमर ५-७-१६ करधनी ६ दुर्खी १० दिल ११ मुलाक़ात १२ पद्मावत १३ सोहना १४ देर १५ पकड़ना १७ जवान १८-२३ मस्त १६ जवानी का गरूर २० काला या सफेद २१ लाल २२ फूल २४ मरनेके दमतक २५ हुक्म २६ जल्द २७ गुस्सा २८॥

दो० साजन लिये पठाई, आयसु[1] जाय न मेट।
तनमन यौबनसाज सब, देइचली लै भेट॥

पद्मिन गवनै[2] हंस गये दूरी। हस्ति[3] लाज मेलहि शिरधूरी॥
बदन[4] देख घटचन्द छिपाना। दशन[5] देखके बीज[6] लजाना॥
खंजन[7] छिपे देख कै नैना। कोकिलछिपी सुनतमधुबैनां[8]॥
ग्रीव[9] देखकर छिपा मयूरू। लंक[10] देखकर छिपा सैंदूरू[11]॥
भौंहधनुष जो छिपा अकाशै[12]। बेनी[13] बासुकि[14] छिपापताशा॥
खड्ग[15] छिपी नासिका विशेखी। अमृत छिपा अधर[16] रसदेखी॥
पहुँचिहिं छिपा कमल पौनारी। जंघ छिपा कदली[17] होय बारी॥

दो० अपसर रूप छिपाई, जोहि चलै धन[18] साज[19]।
जहँलग गर्बगहेलजग, सबैछिपी मनलाज॥

मिलीसो गोहन सखी तराई[20]। लीन्हचांद सूर्य्य[21] पहँ आई॥
परश रूप चांद देखराई। देखत सूर्य्य गयो मुरझाई॥
सोरहकिरनदृष्टि[22] शशि[23] कीन्हा। सहस[24] किरन सूर्य्यकहँलीन्हा॥
भा रबि[25] अस्त तराई[26] हँसी। सूर्य्य न रहा चांद परगँसी[27]॥
योगी आहि न भोगी कोई। खाय करकटा[28] गयो परसोई॥
पद्मावत निरमल[29] जस गङ्गा। नाहिं युक्ति योगी भिखमङ्गा॥
आय जगावहिं चेला जागहु। आवा गुरू पांय उठलागहु॥

दो० बोलहिं शब्द[30] सहेली, कानलागगाहि माथ।
गोरख[31] आय ठाढ़ भा, उठरे चेला नाथ॥

---

हुक्म १ चाल २ हाथी ३ मुँह ४ दाँत ५ बिजुली ६ ममोला ७ मीठी बोली ८ गर्दन ९ कमर १० चीता ११ आसमान १२ चोटी १३ नाम राजा सांपों का १४ तलवार १५ होंठ १६ केला १७ पद्मावत १८ साथ १९ छोटे नखत २०-२६ सूर्य्य २१-२५ निगाह २२ चाँद २३ हज़ार २४ खिलना २७ टुकड़ा रोटी २८ पाक २९ आवाज़ ३० योगी ३१॥

गोरख शब्द शुद्ध भा राजा। रामा सुनि रावन होय गाजा॥
गही[१] बांह धनै सेजवां आनी। अंचल ओट रही छिपरानी॥
सकुची डरी मुरी मन बारी। गहु न बांहरे योगी भिखारी॥
ओहटै हो योगी तोर चेरी। आवे बास करकटों केरी॥
देखि बिभूत छूत मुहिं लागा। कांपै चांद राहु सो भागा॥
योगी तोर तपसी कै कया। लागी चहै अंग मोर छया॥
वारि भिखार न मांगेसि भीखा। मांगे आयस्वर्ग चढ़शीखा॥
दो० योगि भिखारी कोई, मन्दिर नपैसे[९] पार।
मांगलेहु कुछ भिक्षा, जाय ठाढ़हो बार॥
अन तुम कारण प्रेम पियारी। राज छांड़िके भयों भिखारी॥
नेह तुम्हार जो हिये[१२] समाना। चितौर सो निसखोहैआना॥
जसमालतिमहँ भँवरबियोगी[१३]। चढ़ाबियोग चल्यों हैयोगी॥
भँवर खोज जसपावै केवौं। तुम कारण मैं जिवपरछेवौं॥
भयों भिखार नारितुम लागी। दीप पतँग है अँगयोंआगी॥
एकबार मरि मिलै जो आये। दूसर बार मरै कित जाये॥
कितनेहिमीच[१६] जोमरकेजिया। भँवर कमल मिलकैरसपिया॥
दो० भँवर जोपावै कमलकहँ, बहुआरतँ बहुआस।
भँवर होय न्योछावर, कमल देय हसबास॥
अपने मुहँ न बड़ाई छाजा। योगी कतहुँ होहिंनहिंराजा॥
हौं रानी तू योगि भिखारी। योगिहिभोगिहिकौनाचिन्हारी॥
योगी सबै छन्द अस खेला। तू भिखार केहिमाहँ अकेला॥

---

पकड़ना १ पद्मावत २ दूरहो ३ सूखा टुकड़ा रोटी ४ बदन ५-६ छाया ७ दरवाजा ८ आसमान ९ पैठ न सकै १० वास्ते ११ दिल १२ दुखी १३ कमल १४ दुख १५-१७ मौत १६॥

पवनबांधे अपसवहिं अकासा । मंसहिं जहांजाहिं तहँ वासा ॥
येही भांति सृष्टि बहु छरी । यही भेष रावण सियँ हरी ॥
भँवरहिं मीचे नेर जो आवा । केतकि वास लेयकहँ धावा ॥
दीपक ज्योति देखिउजियारी। आय पंख ह्वै परा भिखारी ॥
दो० रयनिजोदेखे चन्दमुख, मँसि तनहोयअलोप ।
तुहूँ योग अस भूला, होय राजा के रूप ॥
अनधर्न तूशंशेरं निशे माहां । हों दिनेर जेहिके तूछाहां ॥
चांदहि कहां ज्योति औ कला ।सूर्य्यकीज्योतिचांद निरमला॥
भँवर बास चम्पा नहिं लेई । मालति जहां तहां जिव देई॥
तुमहुत भयों पतंगकी किरों । सिंहलद्वीप आय उड़परा ॥
सेयों महादेव कर बारू । तजों अन्न भा पवनअहारू॥
तुम सों प्रीतिगांठ मैं जोरी । कटै न काटे छुटै न छोरी ॥
सियाँ भीख रावणकहँ दीन्ही । तूअसनिठुरअन्तरपटदीन्ही ॥
दो० रंगतुम्हारे रात्यों, चढ्यों गगन है सूर ।
जहँशशिशीतलकहँतपो, मनइच्छा धनपूर॥
योगि भिखारकरेसि बहुवाता । कहेसि रंग देखों तुहि राता ॥
कपरारँगे रंग नहिं होई । हिये औट उपजै रँगसोई ॥
चांदकी रंग सूर्य जो राता । देखी जगत साँझ परभाता ॥
दग्ध विरह नितहोय अँगारू । दहक आंच दग्धे संसारू ॥
जो मँजीठ औटै बहु आंचा । सो रंग जन्म न डोलै रांचा ॥
जरै बिरह जो दीपक बाती । भीतर जरि ऊपर है राती ॥

सांसरोकिकै १ छिपना २ दुनियां ३ सीताजी ४ मौत ५ रात ६-११ सियाही ७ शायद ८ पेपद्मावत ९ चाँद १० सूर्य्य १२-२० पाकसाफ़ १३ मानिन्द १४ दरवाज़ा १५ छोड़ना १६ श्रीसीताजी १७ औटि १८ आसमान १९ लाल २१ दिल २२ मोर २३ जलाना २४ ॥

जर पलाश कोइला के भेसू। तब फूला राता है टेसू॥

दो॰ पान सुपारी खैर तहँ, मिलै करै चकमूनं।
तबलग रंग न राची, जबलग होय न चून॥

धनं याका सुरंगका चूना। जेहि तननेह दग्धै तेहिदूना॥
हौं तुम नेह पियरभा पानू। पेडी हुवसन रास बखानू॥
सुनि तुम्हार संसार बडौनां। योगलीन्ह तनकीन्ह गडौनां॥
करहि जो किंगिरी लै बैरागी। नेवती होय बिरहकी आगी॥
फेरफेर तन कीन्ह भुजौनां। औटि रक्तरंग हिरदय औना॥
सूख सुपारी भा मनमारा। शिरसरोत जनु करवट सारा॥
हाड़ चून भै बिरहैं दही। जानै सोइ जो दग्धै इसि सही॥

दो॰ कै सुजानि बहुपीरा, जेहिं दुख ऐसो शरीर।
रक्त पियासे जे अहहिं, का जानै परपीर॥

योगिहि बहुतछन्दं औराहीं। बूँद सेवाती जैसे पराहीं॥
पड़हिं भूमि परहोय कचूरू। पड़हिं कदैलिपर होयकपूरू॥
पड़हिं समुद्र खारजल ओहीं। पड़हिं सीप सब मोती होहीं॥
पड़हिं मेरु पर अमृत होई। पड़हिंनागमुख विषहोयसोई॥
योगी भँवर निठुर ये दोऊ। केहि आपनभे कहो सो कोऊ॥
एकठांवँ यहिथिरं न रहाहीं। रसलै खेलै अन्तकहँ जाहीं॥
होयगृही पुनि होय उदासी। अन्तकाल दोनों बिश्वासी॥

दो॰ तासौं नेह जोदृढ़ करहिं, थिर आछहिसहदेश।
योगी भँवर भिखारी, दूर रहहिं आदेश॥

---

रेज़ा १ पद्मावत २ जलन ३-१० चढ़ाई ४ गड़ौता ५ हाय ६ महिमान ७ भूजना ८ शिरकटाना ९ इसतरह ११ मकर करना १२ ज़मीन १३ नरकचूर १४ केला १५ पहाड़ १६ जगह १७ क़ायम १८ जाना १९ बेसबर २० मज़बूत २१ सलाम २२॥

थलथलनगनहोहिंजेहिज्योती।जलजलसीपनउपजहिंमोती॥
बनबन बृक्ष न चन्दन होई। तनतन बिरह न उपजै सोई॥
जहँउपजा सो औट मरगयो। जन्म निरार न कबहूँ भयो॥
जलअम्बुज रैबि रहैअकासा। जो प्रीति जानहुँ इकपासा॥
योगी भँवर जोथिरै नरहाहीं। जेहि खोजहिं तहँ पावै नाहीं॥
मैंतो पावा आपन जीव। छांड़ सेवात जाय नहिं पीव॥
भँवरमालती मिलै जो आई। सोतजै आनफूल कितजाई॥

दो० चम्पाप्रीति जो तेल है, दिन दिन आकर बास।
गलगल आप हेराय जो, मुयहिं न छांड़ै पास॥

ऐसैं राजकुँवर नहिं मानौ। खेल सारँपांसा तब जानौ॥
कच्ची बारहिबार फिरासी। पकी तौ फिर थिर न रहासी॥
रहै न आठ अठारह भाखा। सोरह सत्रह रहै सो राखा॥
सतयें धरे सो खेलनहारा। ढारग्यारा जासु न मारा॥
तू लीन्हेसि आछे मन दुवा। औ यगसारचहेसिपुनिछुवा॥
हौंतूनेह रच्यों तोहि पाहीं। दसौं दांत तोरे हियँ माहीं॥
तब चौपर खेलौं कै मयां। जो तरहेलं होय सो तिया॥

दो० जेहिमिल बिछुरन औतपन, अंतै तंत तेहिनन्त।
तोहिमिल कंचनै को सहै, परबिन मिलै नचन्त॥

बोलो बचन नारि सुनिसांचा। पुरुषका बोल सपथऔ बांचा॥
यहि समलाग्योतुहि असनारी। दिनतोहिंपासऔरानिशैंसारी॥
मैं पर बारहिंबार मनायों। शिरसौंखेल निपटजिवलायों॥

पैदा १ अलग २ कमल ३ सूर्य्य ४ क़ायम ५ छोड़ना ६ चौपर ७ दिल ८ मेहरबानी ९ जो मेरे साथ बाज़ी हारजाय १० आख़िरको सुख ११ सोना १२ रात १३॥

भल भांती मैं रचना राची। मारेसि तोहि सबै कै काची॥
पाकउठायों आशक रीता। हौं जीतहि हारा तूँ जीता॥
मिलके युगनहिं होहुँ निरारी[1]। कहां बीच दोती[2] दिन हारी॥
अबजिवजन्मजन्म तुहिपासा। चढ़यों योग आयों कैलासा॥

दो० जाकर जिवबसि जेहिसे, तेहिं पुनि ताकरटेकै।
कनकै सुहागनबिछुड़हि, औटमिलहिंजोएक॥

वेहँसीधन[4] सुनिके सत बाता। निश्चै तू मोरे रँगराता॥
निश्चै भँवर कमल रसरसा। जोजेहिमनसो तेहि मनबसा॥
जब हीरामन भयो सँदेशी। तूहुत मँडफ गयों परदेशी॥
तोररूप तस देखेउँ लोनाँ। जनु योगी तू मेली टोना॥
सिधि गुटका जो दृष्टि कमाई। पारे मेल रूप बसै याई॥
भुक्ति[11] देन कहँ मैंतुहि डीठा[12]। कमलनयनहोय भँवरजोबैठा॥
नयनपुहुप[13] तू अलि[14] भासोभी। रहाबेध तस उड़सि न लोभी॥

दो० जाकर आशहोयजेकहँ, तहँ पुनि ताकर आस।
भँवर जो दाधौ कमलका, कसनपाव रसबास॥

कौन मोहनी धौं हुत तोही। जोतोहिबिथासोउपंजी[15]मोही॥
बिन जलमीन[16] तपै जसजीउ। चातृक[17] भयों कहत पिउपीउ॥
जरयों बिरह जस दीपकबाती। मँग जोवतभइ सीपसे बाती॥
डारडार ज्यों कोयल भई। भयों चकोर नींद निशि गई॥
मोरे प्रेम प्रेम तुहुँ भयो। राताहेम[21] आगिन ज्यों तयो॥
हीरादिपहिं[22] जोसूर[23] उदोती। नाहतकितपाहन[24] कहँ योती॥

अलग १ दो तीन का क्या कामहै २ मददगार ३ सोना ४ पद्मावत हँसी ५ यक़ीन ६ मस्त ७ खूबसूरत ८ निगाह ९ पारा मिलाके चांदी किया १० भीख ११ देखना १२ फूल १३ भँवरा १४ आशिक़ १५ पैदा होना १६ मछली १७ पपीहा १८ राह १९ रात २० लाल सोना २१ चमक २२ सूर्य २३ पत्थर २४॥

रविपरकाशै कमल बिकासा। नाहतकितमधुकर कितबासा॥

दो० तासों कौन अँतरपट, जो अस प्रीतम पीव।
न्योछावर करि आपहूँ, तन मन योवन जीव॥

हँसि पद्मावत मानी बाता। निश्चै तू मोरे रँग राता॥
तू राजा धनि कुल उजियारा। असकैचरच्यों मर्म तुम्हारा॥
पैं तू जम्बूद्वीप बसेरा। काजानेसि कस सिंहल मेरा॥
काजानेसि सुमानसर केवाँ। सुनिसुभँवरभा जिवपरछेवाँ॥
नातू सुनी न कोई डीठी। कैसें चित्र होय चित पैठी॥
जौलहि अगिनकरै नहिं भेदू। तौलहि औटचुवहिनहिंमेदू॥
कहँ शङ्कर तू ऐसो लखावा। मिलाअलखं तसप्रेम चखावा॥

दो० जेहिके सत सँघाती, ताकर डर सो अमेट।
सोसत कहु कैसे भा, दुहूँ भांत सो भेट॥

सत्य कहूँ सुनि पद्मावती। जहँ सतपुरुप तहां सरस्वती॥
पायों सुवा कहे वह बाता। भानिश्चै देखत मुख रातो॥
रूपतुम्हार सुन्यों अस नीका। नाजेहिंचढ़ा काहु कहँटीका॥
चित्र कियों पुनि लैलै नाऊँ। नयनहि लाग हिये[12] भाठाऊँ॥
हौं भा सांच सुनत वह घड़ी। तुमहोय रूपआय चितचढ़ी॥
हौंभा काठ मूर्ति मन मारे। जहँ जहँ करसवहाथ तुम्हारे॥
तुम जो डोलावहु सोई डोला। मवन सांस जोदीन्हतोबोला॥

दो० कोइसोवै कोइजागै, असहौं गयो बिमोहि[13]।
परगटगुप्त न दूसर, जहँ देखों तहँ तोहि॥

ओट १ भेद २ नाम तालाव ३ कमल ४ जानपर खेला ५ देखना ६ तसवीर ७ शोला ८ अतर ९ ईश्वर १० लाल ११ दिल १२ दीवाना १३ ज़ाहिर वा छिपा १४॥

बिहँसी[1] धन सुनके सतभाऊ। हों रामा तू रावण राऊ॥
रहि जो भँवर कमलकी आसा। कस न भोग माने रसवासा॥
जस सत कहा कुँवर तू मोही। तस मन मोर लाग पुनि तोही॥
जवहुत कहिगा पंख सँदेशी। सुन्यों कि आवाहै परदेशी॥
तवहुत तुम बिन रहै न जीउ। चातृक[2] भयों कहत पिउपीउ॥
भयों चकोर सो पन्थ[3] तिहारे। समुद्रसीप जस नयन पसारे॥
बिरह भयों देहि कोयलकारी। डार डार जिमि पीउ पुकारी॥

दो० कौनसोदिनजवपिउमिले, वहुमन रातों जासु।
यह दुख देखै मोर सब, हौं दुख देखों तासु॥

कहि सतभाव भई कँठलागू। जनु कंचन[6] औ मिलासुहागू॥
चौरासी आसन पर योगी। पटरस बन्दक चतुर सो भोगी॥
कुसुममाल अस मालति पाई। जनु चम्पा गहि डार नवाई॥
कलीबेध[8] जनु भँवर लुभाना। हनाँ[9] राहु अर्जुन के वाना॥
कंचन[10]कली जड़ी नगज्योती। बरमा सों बेधा जनु मोती॥
नारँगजानि कीर[12] नख दिये। अधर[13] आम्बरस जानहु लिये॥
कौतुककेल करहिं दुख नसा। कुन्दहिं कुरलहि जनुसरे हँसा॥

दो० रही बसाय बासना, चोवा चन्दन मेद[16]।
जो अस पद्मिन रांवी, सो जानै यह भेद॥

रतनसेन सो कन्त सुजानू। पटरस पण्डित सोरह बानू॥
तस ह्वै मिले पुरुष औ गोरी। जैसी बिछुड़ी सारस जोरी॥

---

हँसी १ पपीहा २ राह ३ जलना ४ दीवाना ५ सोना ६ कुसुमकी घोड़ी की तरह छाती ७ पकड़ना ८ कली में भँवरा ने सूराख किया ९ तीर निशाने पर मारा १० सोने की कलीसा बदन मोती की तरह बरमा से बेधा ११ तोता १२ होठ १३ कुलेल १४ तालाब १५ अतर १६ भोगना १७॥

रची सारै[1] दोनों इक पासा । है युग युग आवहिं कैलासा ॥
पिय धनगहि दीन्ही गलबाहां । धन बिछुड़ी लागी उरमाहां ॥
ते छक रस नव केल करेहीं । चोक लाय अधरनै रस लेहीं ॥
धन[3] नवसात सात औ पांचा । पूरर्पे दश तेरह किम बांचा ॥
लीन्हबिधांसे[5] विरह धनसाजा । औ सवरचन जीतहतराजा ॥

दो० जनहुँ औटकै मिलगये, तस दोनों भये एक ।
कंचन[6] कसत कसौटी, हाथ न कोऊ टेकँ ॥

चतुरनारि चितअधिकै चहूँटी । जहां प्रेम बाढ़ी किम छूटी ॥
कुरला काय कीरै मनुहारी । कुरला जहँतहँ सोनसुनारी[10] ॥
कुरला होय कंतकेरै[11] तोखू । कुरला गहे पांवधन मोखू[12] ॥
तेहिकुरलौ[13] सोसुहाग अभागी । चंदन जैस श्यामकँठलागी ॥
गेंद गोदकै जानहुँ लिये[14] । गेंद चाहि धनकोमल[15] भये ॥
दाड़िम[16] दाखै[17] वेलरस चाखा । पियके खेल धनजीवनराखा ॥
भयो बसन्तकली मुख खोली । बैन[18] सुहावन कोकिलबोली ॥

दो० पिउपिउकरतजीभधनसूखी, बोली चातृक[19] भांति ।
परीसो बूँदसीपजनुमोती, हिये[20] पेरी सुखशांति ॥

भयो जूझ जस रावण रामा । सेजबिधांसै[21] विरह संग्रामा[22] ॥
लीन्ह लंक[23] कंचन गढ़[24] टूटा । कीन्ह शिंगार अहा सब लूटा ॥
औ योबन सेमन्तै[25] बिधांसा । बिचला बिरहजीवलै नासा ॥

चौपड़ १ होंठ चूसना २ पद्मावतहारी ३ राजा जीता ४ लूटना ५ सोना ६ पकड़ना ७ बहुत ८ मस्ती में काम का तोता आया ९ जोश में सोना सुनार के हाथ से आया १० गलवा किया खाविन्दने ११ गलवा करके पैर औरतका वास्ते फ़रागतके पकड़ा १२ गलवा १३ जैसे गेंदने गेंद के फूल को गोद में लिया १४ गेंदासे नर्म १५ अनार १६ अंगूर १७ आवाज़ १८ पपीहा १९ दिल २० लूटना २१ लड़ाई २२ कमर २३ सोने का क़िला तथा बदन २४ मस्त २५ ॥

टूटी अंग अंग सब भेशा। छूटी मांग भंग भये केशा॥
कंचुक चूर चूर भइ तानी। टूटे हार मोती छहरानी॥
बारीं ताड़ सलोनी टूटी। बाहू कँगन कलाई फूटी॥
चन्दन अंग छूट तस भेटी। बेसर टूटि तिलक गा मेटी॥

दो० पुहुप शिंगारसँवार सब, यौबन नवल बसन्त।
अरगजे ज्योंहियलायके, मरगजे कीन्हींकन्त॥

बिनय करे पद्मावत बाला। सुधनँ सुराही पियो पियाला॥
पिय आयसु माथेपर लेऊँ। जो मांगे नय नय शिर देऊँ॥
पै पिय वचन एक सुनि मोरा। चाखौ पिय मधु थोरा थोरा॥
प्रेम सुरा सोई पै पिया। लखै न कोऊ कि काहूँ दिया॥
चुवा दाखे मधु जो इकबारा। दूसर वार लेत बेसँभारा॥
एक वार जो पीके रहा। सुखजीवन सुख भोजनलहा॥
पान फूल रस रंग करीजे। अधरे अधरसों चाखाकीजे॥

दो० जो तुम चाहो सो करो, ना जानों भल मन्द।
जो भावै सो होय मोहिं, तुम पिय चहूँ अनन्द॥

सुनि धनें प्रेम सुराके पिये। मरनजिवनडररहिनहिंहिये॥
जहँ मधु तहां कहां निस्तारा। की सुधमरहा की मतवारा॥
सो पीजानि पिये जो कोई। पै न अघाय जाय पर सोई॥
जाकहँ होय वार इकलाहीं। रहै न वह बिन ओही चाहा॥
अर्ब दर्ब सब देइ बहाई। कै सब जाव न जाय पियाई॥
रातहि दिवस रहै सब भीजा। लाभै न देख न देखी छीजा॥

---

अँगिया १ नामजेवर २ राजाके मुलाक़ातसे ३ फूल ४ खुशबू ५ दलमल ६ शराब मुहब्बत सुराही से कम कम पियो ७ हुक्म ८ बात ९ शराब १० अंगूर ११ होंठ १२ पद्मावत १३ दिल १४ फ़ायदा १५-१७ दिन १६ नुक़सान १८॥

भोर होत तब पलहु शरीरू । पाय घुमरहा[1] शीतल नीरू ॥

दो० एकबार भरदेहु पियाला, बारबार को मांग ।
मुहम्मदकिमन[2] पुकारे, ऐसो दांव जेहिखांगे[3] ॥

भयो बिहान उठा रवि[4] साईं । चहुँदिशि आईं नखत तराईं[5] ॥
सबनिशि[6] सेजमिलाशशि[7]सूरू[8] । हारचीर बलियाँ[9] भइ चूरू ॥
सुधन[10] पान चून भइ चोली । रंगरँगील निरँगे[11] भइ डोली ॥
जागत रैयनि[12] भयो भिनसारा । भइ बेसँभारे[13] सोत बेकरारा ॥
अलकें[14] तुरंगिनि हिरदय[15] परी । नारँगे[16] छुइ नागिन बिषभरी ॥
लरी[17] मुरी हिये[18] हार लपेटे । सुरसरि[19] जनु कालिन्दी[20] भेंटे ॥
जनुप्रयागे[21] अरयल[22] बिचमिली । बेनी[23] भइ सो रोमावली ॥

दो० नाभी लोभ[24] ते गये, काशीकुण्ड[25] कहाव ।
देवतामरहिंकलपशिर[26], आपहिंदोष[27] नलाव ॥

बिहँसि जगावहिं सखीसयानी । सूर[28] उठा उठि पद्मिनिरानी ॥
सुनत सूर[29] जनु कमल बिकासा[30] । मधुकर[31] आयलीन्हमधुबासा ॥
जनहुँ मातबस[32] पानी बरसी । अतिबिषभरफूलीजनुअरसी ॥
नयनकमल जानहु दुइखोले । चितवनमृग[33] सोअतिजनुभूले ॥
तन बेसँभार केश औ चोली । चितअचेतजनु बाली भोली ॥
कमलमांझ जनु केसर[34] दीठी । यौवन हुत सो गँवाई बैठी ॥
भये शशि[35] गहेगहन अस गहे । बिथरे नखत[36] सेजभर रहे ॥

---

नशा १ ठण्डापानी २ कमी ३ सूर्य्य तथा राजा ४-८ सहेली ५ रात ६ चाँद ७ चूड़ी ९ पद्मावत १० बेरौनक़ ११ रात १२ बेहोश १३ बालकीलटैं १४ छाती १५ तथा छातियां १६ पँचलरी वा सतलरी १७ छाती १८ गङ्गा जी तथा छाती १९ यमुना तथा छाती के बाल २० नाम तीरथ २१ नाम मुकाम २२ त्रिवेनी २३ लालच २४ मणिकर्णिका कुण्ड २५ शिरकटाना २६ गुनाह २७ सूर्य २८-२९ खिलना ३० भँवर ३१ मस्तीवसी ३२ हिरन ३३ ज़र्दरङ्ग ३४ चाँद ३५ तथा हारके मोती ३६ ॥

कोउ न बहुरा पुनि हर देशू । केहि पूछहुँ को कहै सँदेशू ॥
जो कोइ जाय तहां कर होई । जो आवे कुछ जान न सोई ॥
अगम पंथ पिय तहां सिधावा । जोरेगयो सो बहुरे न आवा ॥
कुवांढार जल जैसो बिछोवा । डोलभरा नयनहिं धन रोवा ॥
लेजुरि भई नांहे बिन तोहीं । कुवां परीधर काढ़ेसिमोहीं ॥

दो० नयन डोल भर ढारै, हिये न आग बुझाय ।
घड़ीघड़ी जियआवै, घड़ी घड़ी जिवजाय ॥

नीर गँभीर कहां हो पिया । तुमबिन फाटै सरवर हिया ॥
गयो हेराय बिरह के हाथा । चलतसरोवर लीन्हनसाथा ॥
चरत जो पंखे केल कर नीरा । नीरकठिनकोउआवनतीरा ॥
कमलसूख पखुरी बेहिरानी । गलगलकेमिलछारहेरानी ॥
बिरह रेत कंचन तन लावा । चून चूनके खेह मिलावा ॥
कनकँजो कनकनै है बेहिराई । पिय पै छार समेटो आई ॥
बिरह पवन यहि छार शरीरू । छारहिआनमिलावहुनीरू ॥

दो० अबहुँ जियावहु के मया, बिथुरी छार समेट ।
नइकाया अवतार नव, दर्श तुम्हारे भेट ॥

नयन सीप मोती तस आशू । तेते ततपरहिं करैतननाशू ॥
पदक पदारथ पद्मिन नारी । पियाबिन भइकौड़ीबरबारी ॥
सँगले गयो रतन सब ज्योती । कंचन कया कांचभइपोती ॥
बूड़तहों दुख दगधै गँभीरा । तुमबिन कंत लावको तीरा ॥

---

मुश्किल राह १ लौट २ पद्मावत ३ रस्सी ४ खाविन्द ५ छाती ६–६ पानी गहिरा ७ तालाब ८–१० जानवर परिन्द ११ अलग १२–१६ धूर १३–१६–२० मिलना १४–१५ सोना १७–२७ रेज़ारेज़ा १८ पानी २१ बदन २२ पैदाहोना २३ गर्म २४ लाल जवाहिर २५ मोल २६ आगभारी २८ किनारा २९ ॥

हिये[1] विरह होय चढ़ापहारू। जल यौवन सहसकै न भारू॥
जलमहँअगिनसोजाननिछूना। पाहन[2] जरहिंहोहिंसबचूना॥
कौने यतन कंत तुम पाऊँ। आज आगहों जरतबुझाऊँ॥
दो० कौन खण्डहों हेरों[3], कहां वन्धु[4] हौं नांह।
हेरे कतहु न पाऊँ, बसे तु हिरदय मांह॥
नागमती पियपिय रटलागी। निशि[6] दिनतपैमच्छज्यों आगी॥
भँवर भुजंग कहां हो पिया। हम ठगा[7] तुम कानन किया॥
भूल न जाहि कमल के पाहां। बांधत बिलँबन लागैनाहां॥
कहां सो सूर पासहों जाऊँ। बांधा भँवर छोर कै लाऊँ॥
कहां जाऊँ को कहै सँदेशा। जाऊँ सो तहँ योगिन के भेशा॥
फार पटोरे[10] सो पहिरों कंथा[11]। जो मोहिं कोउ देखावै पंथा[12]॥
वह पंथ[13] पलकन जाऊँ बुहारी। शीश[14] चरणकेचलों सिधारी॥
दो० कोगुरु अगवा होयसखि, मोहिंलावे पंथमांह।
तन मन धन बलवलकरों, जोरे मिलावे नांह[15]॥
कै कै कारण रोवै बाला। जनु टूटहिं मोतिनके माला॥
रोवत भई न श्वास सँभारा। नयनचुवहिंजनुउरतीधारा॥
जाकर रतन परे पर हाथा। सो अनाथकिमिजीवैनाथा॥
पांच[16] रतन वह रतनहि लागी। वेग[17] आवपियरतन सभागी॥
रही न ज्योति[18] नयनभये खीनी। श्रवण[19] नसुनोंवैन[20] तुमलीनी॥
रसनां[21] रस नहिं एको भावा। नासिक[22] औरवासनहिंआवा॥
तचतचतुमबिनअंग[23] मोहिंलागी। पांचौं[24] दग्ध[25] विरहअबजागी॥

छाती १ पत्थर २ देखना ३ फंद ४ खाविन्द ५-८-१५ रात ६ दुश्मनी ७ सूर्य ९ सारी १० गुदड़ी ११ राह १२-१३ शिर १४ ताक़त देखने, सुनने, सूंघने, बोलने, छूने की १६-२४ जल्द १७ रोशनी कम १८ कान १९ आवाज़ २० ज़बान २१ नाक २२ बदन २३ आग २५॥

दो० बिरह सो जार भस्मकै, चहै उड़ावा खेह।
आय सो धन पिय मिलवे, करलेवे नइ नेह॥

पियबिन व्याकुल व्यापी नागा। बिरहा तपन श्याम भये कागा॥
पवन पानि कहँ शीतल पीउ। जेहि देखे पलुहै तन जीउ॥
कहँ सो बास मलयाँगिरि नाहां। जेहि कल परत देत गलबाहां॥
पद्मिनि ठगनी भइ कित साथा। जेहिते रतन परा पर हाथा॥
होय बसंत आवहु पिय केसर। देखै फिर फूलै नागेसर॥
तुम बिन नाँह रहे हियँ तचा। अब नाहिं बिरह गडुरपे बचा॥
अब अँधियार परा मसि लागी। तुम बिन कौन बुझावै आगी॥

दो० नयन श्रवण[१०] रस रसनौ[११], सबै खीनें[१२] भये नाहँ[१३]।
कौन सो दिन जेहि भेंटके, आय करै सुख छाहँ॥

कंभलनीर[१४] राय देवपालू। राजा केर शत्रु[१५] हियें[१६] शालू॥
उनपै सुनी कि राजा बांधा। पाछल बैर सँवर छल सांधा॥
शत्रु शालँ[१७] तब न्योरे सोय। जो घर आव शत्रु[१८] की जोय॥
दूती एक बृद्ध तेहि ठाँऊँ[१९]। ब्राह्मण जाति कुमोदन नाऊँ॥
वह हँकारँ[२०] के बीरा दीन्हा। तोरे बल मैं बलजिव कीन्हा॥
तुइ कुमदनी कमल के नेरे। स्वर्ग जो चांद बसे तोहि हेरे[२२]॥
चितोर महँ जो पद्मिन रानी। कर बल छल सो दै मुहिं आनी॥

दो० रूप जगत मन मोहन, जेहि पद्मावत नाउँ।
कोटि द्रव्य तुहिं देहों, आन करेसि इकठाउँ॥

कुमदिन कहा देखहों सोहों। मानुष कहा देवता मोहों॥

---

धूर १ रानी नागमती २-६ हराहोना ३ चन्दन ४ खाविन्द ५-७-१३ दिल ८ सियाही ९ कान १० ज़बान ११ कमज़ोर १२ नाममुल्क १४ दुश्मन १५-१८ दिल दुख देनेवाला १६ दुश्मन दुख देनेवालेने चाहा कि जैसे बनपड़ै १७ जगह १९ बोलाया २० आसमान २१ नज़र २२॥

जस कामरू चमारिन लोना। कौनहिं छल पाढ़त कै टोना॥
बिषहर नाचहि पाढ़त मारी। औघर मूंदे घाल पेटारी॥
वृक्ष चलै पाढ़त के बोला। नदीउलटबहि परबत डोला॥
पाढ़त हरि पण्डित मतिघेरी। औरको अन्धगूंग औशहिरी॥
पाढ़त ऐसे देवतहिं लागा। मानुष का पाढ़त सों भागा॥
पाढ़त कै हठ काढ़त पानी। कहां जाय पद्मावत रानी॥

दो॰ दूती बहुत पैंच कै, बोली पाढ़त बोल।
जाकर सत सुमेरु है, लागे जगत न डोल॥

दूती बहुत पकावन सांधी। मोतिन लडू खरोरा बांधी॥
माठ पेराकैं पेठे पापर। पहिर बूझ दूती के कापर॥
लै पूरी भरडाल अकूती। चितौर चली पैंच कै दूती॥
बृद्ध बैस जो बांधे पाऊं। कहांसोयौवन कित बोसाऊं॥
तन बूढ़ा मन बूढ़ न होई। बल न रहा लालच जें होई॥
कहांसोरूप जगत सबराता। कहांसो गैंदहस्ति जसमाता॥
कहांसो तीर्थ नयन तनठाढ़ा। सबै मार यौवन पुनि काढ़ा॥

दो॰ मुहमद बृद्ध जो नइचलै, काह चलै भुइं टोइ।
यौवन रतन हेरान है, मकु धरती महँ होय॥

आय कुमोदिनि चितौर चढ़ी। जोहँन मोहन पाढ़त पढ़ी॥
पूछ लीह रनवास बरोठा। पैठ पँवँर भीतर बहु कोठा॥
जहँ पद्मावत शशिउजियारी। लै दूती पकवान उतारी॥
हाथ पसार धाय के भेंटी। चीन्हीं नहिं राजा की बेटी॥

---

सांप १ मन्त्र २-४ पेड़ ३ कीलमज़बूत ५-८ ईमान ६ मोतीचूरके लडुवा ७ खरीदार ६ दुनिया १० लाल ११ यहर १२ हाथी १३ कटेली १४ शायद १५ बहुत तरह के मन्त्र १६ दरवाज़ा १७ चांद १८॥

हौंब्राह्मण जेहिकुसुदिनिनाऊँ। हम तुमउपजी एकहि ठाँऊ॥
नाउँ पिता कर दूबे वेनी। सोइ पुरोहित गन्ध्रपसेनी॥
तुम वारी तब सिंहल द्वीपा। लीन्हें दूध पियायों सीपा॥

दो० ठाँउ कीन्ह मैं दूसर, कम्भलनी रहि आय।
सुनितुमकहँचित्तौरमहँ, कहूँ कि भेटों जाय॥

सुनि निश्चै नैहरकी गोई। गरे लाग पद्मावत रोई॥
नयनगगन रवि बिनअँधियारो। शशिमुखआंशुटूटजनु तारे॥
जगअँधियार गहनदिनपरा। कवलगशशिनखतहितसभरा॥
माय वाप कित जन्मी वारी। ग्रीवँ तोड़ कितजन्मनभारी॥
कित विवाहदुखदीन्हदुहेलों। चितौर पंथ कन्त वँद मेला॥
अवयहिजियनचाहभलमरना। भयो पहार जन्म दुख भरना॥
निकसनजायनिलजयहजीउ। देखों मँदिर सून वँद पीउ॥

दो० कुहुकजोरोवे शशिनखतं, नयनहिंरांतचकोर।
अवहूँ वोले तहँ कुहुक, चातृकं कोकिल मोर॥

कुमुदिन कराठलाग सुठ रोई। पुनिलै रोग डारे मुख धोई॥
तुँइशशिरूपजगतउजियारी। मुखनझांपनिशि होयअँधियारी॥
सुनचकोर कोकिल दुखदुखी। घुँघची भई नयन करमुखी॥
केतो धाय मरै कोई वाटा। सोइपावै जो लिखा लिलाटा॥
जोविधि लिखाआननहिंहोई। कित धावै कित रोवै कोई॥
कितको इच्छाँ कर औ पूजा। जो विधिलिखाहोयनहिंदूजा॥

---

पैदाहोना १ जगह २ वाप ३ पद्मावत का वाप ४ दूसरा खाविन्द ५ यक़ीन ६ गुइयां ७ आसमान ८ सूर्य ९ चांद१०-११-२३ गर्दन१२ भारी१३ राह १४ खाविन्द १५ क़ैद १६ चांद तथा पद्मावत १७ तथा सखी १८ लाल १९ पपीहा २० नामदूती २१ आफ़ताब २२ रात २४ माथा २५ ईश्वर २६ चाहना २७॥

जेते कुमुदिनि बयनै करेई। तस पद्मावत उतरै न देई॥

दो० सेंदुर चीर मैलतस, सूख रही तस भूल।
जेहिश्रृँगारपियतैंजिगया, जन्मनपहिरेफूल॥

तब पकवान उघारा दूती। पद्मावत नहिं छुई अछूती॥
मोहिं अपने पियकेर खँभारूँ। पान फूल कस होय अहारू॥
मोकहँ फूल भये जस कांटी। बांटे देहु जो चाहेसि बांटी॥
रतनछुवे जेहि हाथहिं सेती। औ न छुओं सो हाथ सकेती॥
दमक रङ्गभय हाथ मँजीठी। मुक्ताँ लेउँ पै घुँघची दीठी॥
नयन करमुखी रांती काया। मोतीहोहिं घुँघची जेहिछाया॥
असके ओछ नयन हत्यारे। देखतगा पिउ गहे न पारे॥

दो० कातोर छुवों पकवान मैं, गुड़ कड़ुवा घिउ रूख।
जेहिमिलहोतसवाद रस, लै पिय गयो सुभूख॥

कुमुदिन रही कमलके पासा। बैरी सूर्य्य चांदकी आसा॥
वह कुँभलान रही भै चूरू। बिकसै रैयनि बातहिंकरभोरू॥
कसतुईबौरिरहेसि कुँभलानी। सूख बेल जस पाव न पानी॥
अनहीं कमल कली तुम बारी। कोमल बैस उठत पौनारी॥
बेनी[18] तोर मैल शिर रूखी। सरवर मांह रहेसि कस सूखी॥
पान बेल विधि[20] कर्यौजमाई। सींचत रही तोह पलहाई॥
कर श्रृँगार मुख फूल तँबोला। बैठ सिंहासन भूल हिंडोला॥

दो० हार चीर नित पहिरो, शिरकी करो सँभार।
भोगमानदिनदशलिये, यौवन गये न बार[23]॥

---

नामदूती १-१० बात २ जवाब ३ छोड़ना ४ दुख ५ लाख ६ मोती ७ लालबदन ८ पकड़ न सके ६ तथा राजा ११ मुरझाई हुई १२ खिलना १३ रात १४ लड़की १५ मुलायमउमर १६ छाती उठती हुई १७ चोटी १८ तालाब १६ ईश्वर २० वदन २१ शरीर २२ वक्त २३॥

विहँसजोकुमुदिनियौवनकहा। कमल न विकसा[१] सम्पुटरहा॥
ऐ कुमुदिनि यौवन तेहिमाहां। जोआछे पियका सुखछाहां॥
जाकर छत्र सो बाहर छावा। सो उजार घर कौन वसावा॥
अहा जो राजा रतन अँजूरा[२]। केहकसिंहासनकेहक पटोरा[३]॥
को पलंग को पौढ़े मांढ़े[४]। सोवनहार परा वँद गाढ़े॥
चहुँदिशि यह घरभाअँधियारा। सब शृंगारलै साथ सिधारा॥
कायां वेल जान तब जामी। सींचनहार आव घरस्वामी[५]॥

दो० तौलहि रहों झुरानी, जौलहि आवसो कन्त।
यही फूल यह सेंदुर, होय सो उठै वसन्त॥

जन तुइँ बारि[६-७]करेसि असजीउ। जौलहि यौवन[८] तौलहिपीउ॥
पुरुष[९] संग आपन कहु केरा। एक कुहाय दुसर सों हेरा[१०]॥
यौवन जल दिनदिनजसघटा। भँवर छिपान हंस परगटा[११]॥
शुभ्र[१२] सरोवर जौलहि नीरा[१३]। बहु आदर पंखी बहु तीरा[१४]॥
नीर[१६] घटे पुनि पूछ न कोई। परसँजोलीजहाथरहि सोई॥
जबलगकालिंदै[१७] होय विरासी। पुनिसुरसरिहोयसमुद्रपरासी॥
यौवन भँवर फूल तन तोरा। वर्ध पूँछ जस हाथ मरोरा॥

दो० यौवन[२१] कृष्णतन करनै[२२], मयां[२३] गोतनहिं साथ।
छलकै जाय हिवानपै[२४], धनुपै[२५] छांड़दुइहाथ॥

जो पिय रतनसेन मोर राजा। विनपिय यौवन कौनेकाजा॥
जो नहिं जिव तो यौवन कहे। विन जिव यौवन काहसोअहे॥

---

खिलना १ रोशनी २ कपड़ा ३ मोंढ़ा ४ वदन ५ खाविन्द ६–७ लड़कीं८ जवानी ९ मर्द १० देखना ११ ज़ाहिर १२ भराहुआ तालाव १३ पानी १४–१६ किनारा १५ मुख १७–१९ यमुना तथा जवानी १८ गंगा तथा बुढ़ापा २० जवानी २१ नाम राजा दानी २२ मुहव्वत २३ तीर २४ कमान २५॥

जो जिव तौ यहि यौवनभला । आपहि जैसाकरै निरमला ॥
कुलकरणुरुप सिंह जेहि केरा । तेहिथलै कैसिसियार बसेरा ॥
हियां फाड़ कूकुर तेहि केरा । सिंह तजि सियार मुखहेरा ॥
यौवन नीरँ घटेका घटा । सतके बेर न जाय हिये फटा ॥
सघनं मेघह्वै श्याम बरीसहिं । यौवन नयेतरवरे ह्वै दीसहिं ॥

दो० रावणपाप जो जिवधरा, दोउ जगत मुँहकार ।
राम सत्य जो मन धरा, ताहि छलै को पार ॥

कित पावसि पुनि यौवनराता । मैंमतैंचढ़ा श्यामशिरछाता ॥
यौवन बिना बृद्धि हो नाउँ । बिन यौवन थाकै सब ठाँउँ ॥
यौवन हेरत मिलै न हेरा । तेहिपुनिजाहिंकरहिंनहिंफेरा ॥
अहहिजोकेशनगंभँवरजोबसा । पुनिबकैंहोहि जगतसबहँसा ॥
सेंवर सेवन चेत कर सुवा । पुनि पछतास अंतहो भुवा ॥
रूप तोर जग ऊपर लोना । यहि यौवनपाहुनजलसोना ॥
भोग बिलास केर यह बेरा । मानलेहु पुनिको केहिकेरा ॥

दो० उठत कोप जसतरवैर, तसयौवन तोहिरात ।
तौलह रङ्ग लहो रच, पुनिसो पियरहोपात ॥

कुमुदिनि बैनं सुनतही जरी । पद्मिनि हिये आगजनुपरी ॥
रँग ताकर हों जारों रचा । आपन तजें जो पराये लचा ॥
दूसर करै जाय दुइ बाटा । राजा दुइ न होहिं इकपाटा ॥
जेहि जिय प्रेमप्रीतिदृढ़ होई । सुख सुहाग सों बैठौ सोई ॥

---

साफ़ १ खाविन्द ब्याहाहुआ २ शेर ३ जगह ४ छाती ५-६ देखना ६ पानी ७ ईमान ८ बादल १० खाविन्द ११ पेड़ १२-१६ लाल १३-२० मस्त १४ मुक़ाम १५ सांप १६ बगुला १७ ख़ूबसूरत १८ नामदूती २१ बात २२ दिल २३ छोड़ना २४ दूसर राह तथा नरक २५ तख़्त २६ मज़बूत २७ ॥

यौवन जाउ जाउ सो भँवरा । पियाकीप्रीतिनजायजोसँवरा॥
यहिजगजोपियकरहिंनफेरा।वहजगमिलहिंजोदिनदिनमेरा॥
यौवन मोर रतन जहँ पीउ । बलै सोपियपर यौवन जीव॥

दो० भरथरि[1] बिछोहैं[2] पिंगला[3], आहकरत जिवदीन्ह ।
हों पापिन जो जियतहों, यही दोष[4] हम कीन्ह॥

पद्मावत सो कौन रसोई । जहँ प्रकारँ दूसर नहिं होई ॥
रस दूसर जेहि जीभहि बैठा । सोजाने रस[5] खटा औ मीठा ॥
भँवर बास वहु फूलहिं लेई । फूल बास वहु भँवर न देई ॥
तुइँ रस पुरुष[6] न दूसर पावा । तेहिजाना जेहिंलीन्हपरावा॥
इक चुल्लू रसभर नहिं हियां । जौलहि नहिं फिर दूसर पिया॥
तोर यौवन जससमुद्रहिलोरा। देख देख जिय बूड़े मोरा ॥
रंग और नहिं पाई वैसे । जन्मे और तुइँ पावत कैसे ॥

दो० देखधनुप तोर नयना, सोहिंलागा विप बान ।
विहँस[12] कमल जो मानै, भँवँर[13] मिलाऊँ आन ॥

कुमुदिनि[14] तुइँ बैरिननहिंधाई। मोहिंमसि[15] बोलछलं[16]वेसिआई॥
निरमल[17] जगतनीर[18] करनासा । जोमसि[19] परैहोयसो श्यामा ॥
जहँवाँ धर्म पाप नहिं दीसा । कनक[21] सुहागमांभजससीसा॥
जो मसि परै होय शशिकारी[22] । सोहँसलाय देहोसिमोहिंगारी॥
कापर महँ न छूट मसि अंकू[23] । सोमसिलायमोहिंदेसकलंकू[24]॥
श्याम भँवर मोर सूरज करा । औरजो भँवर श्याममसिभरा॥
कमल भँवर रबि[25] देखै आंखी । चन्दन पास न बैठै मांखी ॥

मुलाक़ात १ कुरबान २ नामराजा ३ जुदाई ४ नामरानी ५ पाप ६ दुरुतरह ७ मज़ा ८ मर्द ९ दिल १० तथा बुढ़ापा ११ हँसना १२ तथा दूसरा खाविन्द १३ नामदूती १४ कालिख १५ दग़ा १६ पाकसाफ़ १७ पानी १८ सियाही १९ काला २० सोना २१ चांद २२ दाग़ २३ ऐब २४ सूर्य २५ ॥

दो० श्यामसमुद्रमोरनिरमल, रतनसेनजगसेन ।
दूसर सरै जो कहावै, सो बिलाय जस फेन ॥

पद्मिनिपुनिमसिबोल न बैनों । सोमसि देख दुहूँ तोरनयना ॥
मसि शृँगार सब काजर बोला । मसकबुंदतिलसोहिंकपोला ॥
लोनां सोई जहां मसि रेखा । मसिपुतरिनतेहिसेजगदेखा ॥
जो मसिघाल नयनदुहुँलीन्हीं । सोमसि फेरजायनहिंकीन्हीं ॥
मसिमुद्रा दुइ कुच उपराहीं । मसिसँवराजसकमलभवाहीं ॥
मसि केशहि मसिभौंह उरेहीं । मसिबिनदशनशोभनहिंदेहीं
सोकस श्वेत जहांमसि नाहीं । सोकसपिंड न जहँपरछाहीं ॥

दो० अस देवपाल राउ तस, छत्रधरा शिर फेर ।
चितौर राज विसरगा, गयोजोकंभल नेर ॥

सुन देवपाल जो कंभल नेरी । पंकजनयन भौंह धन फेरी ॥
शत्रु मोर पिय कर देवपालू । सो कितपूच सिंहसर भालू ॥
दुखन भरा तन जे तन केशा । तेहेकसँदेशसुनावसि बेश्या ॥
सोननदी अस मोरपियगरवा । पाहन होय परै जो हरवा ॥
जेहि ऊपर अस गरुआ पीउ । सो कस डोलाये डोलै जीउ ॥
फेरत नयन चीर सो छूटी । भइ कूटन कुटनी तस कूटी ॥
नाक कान काटी मसिलाई । मूड़ मूड़के गदहे चढ़ाई ॥

दो० मुहमदगरूजोविधि लिखो, काकोइ तेहिफूंक ।
जेहिकभार जग थिर रहा, उड़ेनपवनकेफूंक ॥

---

पाकसाफ़ १ दुनिया का देखनेवाला २ बराबरी ३ बात ४ गाल ५ खूबसूरत ६ छाप ७ छाती ८ बाल ९ दांत १० सफ़ेद ११ बदन १२ नाम मुल्क १३ कमल १४ पद्मावत १५ दुश्मन १६ शेरकी बराबरी १७ रीछ १८ पत्थर १९ बहिजाना २० लहँगा २१ सियाही २२ ईश्वर २३ क़ायम २४ ॥

रानी धर्म सारं पुनि साजा । बन्द मोप जेहिं पावहिं राजा ॥
जहँ तक परदेशी चलिआवा । अन्नदान औ पानि पियावा ॥
योगी यती आव जित कंथा । पूछी पियाजान कोउ पंथी ॥
दान जो देत बांह भइ ऊँची । जायशाहपहँ बात जो पहुँची ॥
पातुरिइकहुतयोग सु आंगी । शाहँ उघारे हत वह मांगी ॥
योगिनवेष वियोगिन कीन्हीं । सुनके शब्द मोलततकीन्हीं ॥
पद्मिनिपहँ पठई कर योगिन । वेगँआनकरविरहवियोगिन ॥

दो॰ चित्र कला मन मोहन, परकाया परवेश ।
आयचली चितौरगढ़, होययोगिनकरभेश ॥

## खण्ड चालीसवाँ वेश्यागमन ॥

मांगत राज वार चल आई । फेर चेरि यह बात जनाई ॥
योगिन एक वार है कोई । मांगै जैसि वियोगिन होई ॥
अवहीं नवयौवन तप लीन्हीं । फार पटोरैं कन्थाँ कीन्हीं ॥
विरह विभूत जटा वैरागी । छाला कांध जापं कँठलागी ॥
मुद्राँ श्रवणँ नहीं थिरं जीउ । तन त्रिशूल आधारी पीउ ॥
छाता छाहँ धूप जनु मरै । पांयन पँवरी सूझल जरै ॥
शृंङ्गी शब्द धँधारी करा । जरै सो ठाँउँ जहां पग धरा ॥

दो॰ किंगरी गहे वियोग बजावे, वारहि वार सुनाउ ।
नयनचक्रचहुँदिशि निरखि, धौंदरशनकबपाउ ॥

---

खैरातखाना १ वेषवाले २ मुसाफिर ३ मक्कार ४ शाह ने बुलाया ५ पद्मावतको ल.व इनान पावेगी ६ जर्द ७ तज़बीर ८ दरवाज़ा ९-११-२४ दासी १० दुखी १२ नवजवान १३ सारी १४ गुदड़ी १५ माला १६ वाला १७ कान १८ क़ायम १९ खड़ाऊँ २० शृंगी बजा को तरह आवाज़ मस्ताना २१ जगह २२ पैर २३ तरफ़ २५ देखना २६ ॥

सुनि पद्मावत मँदिर बोलाई। पूछी कौन देश ते आई॥
तरुणवैस[1] तोहि छाज न योगू। केहिकारण असकीन्हबियोगू॥
कहेसि विरह दुख[2] जान न कोई। विरहिनजानबिरहजेहिहोई॥
कन्त हमार गयो परदेशा। तेहिकारणैं हमयोगिनभेशा॥
काकर जिय यौवन औ देहा। जोपियगयोभयो सवखेहा॥
फारपटोरैं कीन्ह मन कन्थाँ। जहँपिउमिलै लेहुँसो पन्थाँ॥
फिरौं करौं चहुँ चक्र पुकारा। जटा परी को शीशँ सँभारा॥

दो० हिरदय भीतर पियबसै, मिलै न पूछे काहि।
सून जगत सब लागै, वह बिनकछु न आहि॥

श्रवण छेदसे मुद्रा मेला। शब्द उनाउँ कहां पियगेला॥
तेहिवियोग सिंही नितपूरी। वारबार किंगरी भइ झूरी॥
को मोहिं ले पियकंठ लगावै। परम अधारी बात जनावै॥
पांवरैं टूट चलतगा छाला। मन न खरै तन यौवनबाला॥
गयों प्रयाग मिला नहिंपीउ। करवट लीन्हदीन्हबलजीव॥
जाय वनारस जाखौं कयां। पारखौं पिण्ड नहायों गया॥
जगन्नाथ चक्रहिं के आय। पुनिसो द्वारका जाय नहाय॥

दो० जायकेदारा दागतन, तहँन मिला तनआंकै।
ढूँढि अयोध्या आय फिर, स्वर्गद्वारी झांक॥

गउमुखे हरिद्वार फिर कीन्हों। नगरकोट कितरसनादीन्हों॥
ढूँढू वालें नाथ कर टीला। मथुरामथ्योनसोपिय मेला॥
सूर्य्यकुण्ड महँ जाखौं देहा। बद्री मिला न जासों नेहा॥

नवजवान १ दुख २-१४ वास्ते ३ धूर ४ सारी ५ गुदड़ी ६ राह ७ शिर ८ दिल ९ कान १० बालों ११ आवाज़ १२ जाना १३ शेर १५ नाम बाजा १६ गले १७ खड़ाऊँ १८ शिरकटाना १९ तप किया २० पता २१ नाम तीर्थ २२ से २८ तक॥

रामकुण्ड गोमति गुरुद्वारू। दाहिनवर्त कीन्ह के भारू॥
सेतुबन्ध कैलास सुमेरू। गयोंअलखपुर जहांगँभीरू॥
ब्रह्मवर्त ब्रह्मावर्त परसी। बेनी संगम सीझों करसी॥
नीलकंठ मिश्रिष कुरुजेटा। गोरखनाथ अस्थान समेटा॥

दो० पटना पूर्ब सो घर घर, हाड़ फिरयों संसार।
हेरत कहूँ न पियमिला, नाकोइमिलवनहार॥

बन बन सब हेरयों नवखण्डा। जलजलनदी अठारहगण्डा॥
चौंसठ तीर्थ कीन्ह सब ठाऊँ। लेत फिरयों वह पियकरनाऊँ॥
देहली सब देख्यों तुरकानू। औसुलतान केर बँदेखानू॥
रतनसेन देख्यों बँद माहां। जरै धूप खनै पावन छाहीं॥
सब राजा बांधे औ दागी। योगिनजान राजपगँलागी॥
कासोंभोगँ जहँअन्त न गयऊ। यहदुखलैसोगयोसुखदयऊ॥
देहलीनाउँ न जानों ढीली। सठबँद गाढ़निकसनहिंगेली॥

दो० देख दगंध दुखताकर, अभो कयों नहिं जीउ।
सो धनै कैसे वह जिये, जाकर अस बँदपीउ॥

पद्मावत जो सुना बँद पीउ। पराअगिनिमहँ जानहुघीउ॥
दौर पांय योगिन के परी। उठी आग योगिनपुनिजरी॥
पांय देहु दुइ नयन न लाऊं। लैचल तहां कन्तजेहिठाऊं॥
जेहि नयनन तुइ देखा पीउ। मोहिं देखाय देव बल जीउ॥
सत औ धर्म देउँ सब तोहीं। पियकी बात कहै जो मोहीं॥
तुइँ मोर गुरू तोर हों चेली। भूली फिरत पन्थ जें मेली॥

नामतीर्थ १ से १४ तक। नामयोगी १५ मकान १६ ढूंढ़ना १७ क़ैदखाना १८ कभूं छाया नहीं पाता १९ पालागन राजाने किया २० लेकिन कथा अख़्तियार जहां दख़ल ग़ैरका न हो २१ भारी क़ैदख़ाना जहां से निकलना मुश्किल है २२ जलना २३ बदन २४ औरत तथा पद्मावत २५ राह २६॥

दण्डएक[1] मायाँ कर मोरे । योगिनहोउँ चलौंसँग तोरे ॥

दो० सखिन कहापद्मावतहि, प्रगट[2] करोना भेशं[3] ।
योगी जुगवे[4] गुप्त[5] मन, लै गुरुकर उपदेश ॥

भीख लेहु योगिन फिर मांगू । कन्त न पाई खीन[6] सुवांगू ॥
यह बड़योग बियोग जो सहा । जैसे पिय राखे तुम रहा ॥
घरही महँ रहु भई उदासा । अंचलखप्पर शृंगी श्वासा ॥
रहै प्रेम मन उरभा लटा । विरह ढँढार[7] परहिं शिरजटा ॥
नयन चक्र लावै लै पन्था[8] । कायाँ[9] कापर सोई कन्था[10] ॥
छालाभूमि[12] गगन[13]शिरछाता । रंगरक्त[14] रहि हिरदे[15] राता[16] ॥
मनमाला पहिरे तंत ओहीं । पाँचौ[17] भूत भस्म तन होहीं ॥

दो० श्रवण[18]कुंडलसुनिपियबचन[19], पाँवर[20] पांयपरेह ।
दण्डके[21] गोरा[22] बादलहि, जाय अधौरी लेह ॥

सखिन बुझाई दग्ध[24] अपारा । गइ गोरा बादल[25] केवारा[26] ॥
चरण कमल भुइँ जन्मन धरी । जात तहां लग छाला परी ॥
निकस आय सुन क्षत्री दोऊ । तस काँपे जस काँप न कोऊ ॥
केश छोर चरणन रज झारी । कहां पाँउ पद्मावत धारी ॥
राखा आन पाट[28] सुन बानी । बिरह बियोगन बैठी रानी ॥
चँवर ढार है चँवर डुलावहिं । माथे छात रजायसु पावहिं ॥
उलट बहा गंगाकर पानी । सेवक बार न आवहिं रानी ॥

दो० का असकष्ट कीन्ह जिय, जो तुमकरत न छाज ।

---

पकघड़ी १–२१ सेहरवानी २ ज़ाहिर ३ भेद ४ छिपा ५ ओछों के फ़रेब से ६ नामबाजा ७ भारी ८ राह ९ बदन १० गुदड़ी ११ ज़मीन १२ आसमान १३ ख़ून १४ दिल १५ लाल १६ आंख कान नाक ज़बान छूना १७ कान १८ बात १९ खड़ाऊँ २० नाममंत्री २२–२५ सहारा २३ आंग २४ दरवाज़ा २६–२९ सोने का तख़्त २७ हुक्म २८ ॥

आज्ञा होय बेग सो, जीव तुम्हारे काज॥

## खण्डइकतालीसवां पद्मावत वा गोराबादल संवाद॥

कही रोय पद्मावत बाता। नयनहिं रक्त देख जगराता॥
उलट समुद्रजस माणिकै भरे। रोवसि रुधिरै आंशुतस ढरे॥
रतनके रंग नयन पै वारों। रती रती के लोहू ढारों॥
कमलहिं ऊपर भँवर उड़ाऊं। लैचलि तहां सूर्य्य जहँ पाऊं॥
हियै कर हरद बदन कै लोहू। जियबलदेउँसोसँवर बिछोहू॥
परहिं आंशुजस सावन नीरू। हरियारि भूमि कुसुंभी चीरू॥
चढ़ी भुवंगिनं लट लटकेशा। भइ रोवत योगिन के भेशा॥

दो० बीरबहूटी भै चलें, तोहू रहहिं न आंस।
नयनहिं पंथ न सूझै, लाग्यो भादों मास॥

तुम गोराबादल खँभ दोऊ। जस रणभारत और न कोऊ॥
दुखबर्षा अब रही न राखा। मूल पतार स्वर्ग भइ शाखा॥
छायारही सकल महि पूरी। बिरह बेल भइ बाढ़ खजूरी॥
तेहिं दुख लेत बृक्षबन बाढ़ी। शीश उघारे रोवहिं ठाढ़ी॥
भूमि पूर सायर दुख पाटा। कौड़ी भई फेर हियै फाटा॥
बेहरि हिये खजूरकर बिया। बेहरिनाहिंमोर पाहन हिया॥
पियजेहिं बँद योगिन ह्वै धाऊं। हों बंधूलों पियमकरॉऊँ॥

दो० सूर्य्य ग्रहण गरासा, कमल न बैठी पाट।

हुक्म १ जल्द २ लाल ३ जवाहिर ४ खून ५ छाती ६-२१ जुदाई ७ पानी ८ ज़मीन ९-१६-१९ नागिन १० राह ११ नाममंत्री १२ जड़ १३ आसमान १४ सब १५ पेड़ १७ शिर १८ तालाब २० फटना २२ दिल २३ पत्थर २४ छोड़ाना २५ तख़्त २६॥

मुहूँ पंथ तहँ गवनब, कंत गये जेहि बाट ॥

गोरावादल दोऊ पसीजे । रोवतरुधिर शीश[३] लहिभीजे ॥
हम राजा सों यही कुहाने । तुमनहिं मिलो धरै तुरकाने ॥
जोमति सुन हम आयकुहाये । सो नियान[६] हम माथे आये ॥
जवलागि जिये न भागहिंदोऊ । स्वामिनजियकितयोगिनहोऊ ॥
उये अगस्त्यँ हस्ति अवगाजा । नीर[८] घटें घर आवैं राजा ॥
वर्षागयो अगस्त्य की दीठी[१०] । परै पलान[११] न तुरँगन[१२] पीठी ॥
वेधों राहु छुड़ाऊँ सूरू[१३] । रहै न दुखकर मूल[१४] अँगूरू ॥

दो० वह सूरज तुम शशिवदन[१५], आनमिलाऊँसोय ।
तसदुखमहँ सुख उपजै[१६], रैंनिमांझ[१७] दिनहोय ॥

लीन्ह पान वादल औ गोरा । गहि[१८] लैदेउँउपम तुम जोरा ॥
तुमसावन्तन[१९] सरवर[२०] कोऊ । तुमहनुमंत[२१] अंगद[२२]सम दोऊ ॥
तुम अर्जुन[२३] औ भीम[२४] भुवारा । तुमबलबीर सो मन्दन हारा ॥
तुम टारन भारन जग जानी । तुमसोंपुरुष औ कर्ण[२५] वखानी ॥
तुम अस मोरे वादल गोरा । काकर मुख हेरों[२६] वँदछोरा ॥
जस हनुमंत राघव वँद छोरी । तस तुम छोर मिलावहु जोरी ॥

दो० जैसे जरत लक्ष घर, साहस[२७] कीन्हा भीउँ[२८] ।
जरत खम्भ तस काढ़ो, कै पुरषारथ जीउ ॥

रामलषण सम दैत्य सँहारा । तुमहीं घरबलभद्र[३०] भुवारा ॥
तुम द्रोनों[३१] औ पितागे गेऊँ[३२] । तुम लेखो ईश्वर सहदेऊँ[३३] ॥

---

नाममंत्री १ खून २ शिर ३ खफ़ा होना ४ सलाह ५ आखिर ६ नाम नखत ७-८ पानी ९ निगाह १० चारजामा ११ घोड़ा १२ सूर्य्य १३ जड़ १४ चांद १५ पैदा १६ रात १७ जोड़ी मिलादों १८ वहादुर १९ वरावर २०-२१ नामशूरवीर २१-२२-२३-२४-२५-२८-३१-३२-३३ देखना २६ वहादुरी २७ वलभद्रका घर खराब किया ३० ॥

तुमहु युधिष्ठिर औ दुर्योधन[1]। तुमहु भोज[2] नल[3] दोउसम्बोधन॥
तुमराघव[4] परशुराम[5] औ योधा। तुमपरत[6]ज्ञा औ हत बोधा॥
तुमहु शत्रुहन[7] भरत[8] कुमारा। तुम कंसहि[9] चाणूर[10] सँहारा[11]॥
तुमप्रद्युम्न[12] औ अनिरुध[13] दोऊ। तुमअभिमन्यु[14] बोलसबकोऊ॥
तुम सर[15] पूजनविक्रम[16] शाके। तुमहरिचन्द[17] हमीर[18] सत[19] माके॥

दो० जस अतिसङ्कट पांडवन[20], भयो भीम[21] बँदछोर।
तस परवश[22] पर काहहु, राखलेहु ब्रह्ममोर॥

गोरा[23] बादल बीरा लीन्हा। जसहनुमत अंगदबलकीन्हा॥
साज सिंहासन ताना छातू। तुम माथे युग युग अहिवातू॥
कमलचरण भुइँधर दुखपावहु। चढ़ सिंहासनमँदिरसिधावहु॥
सुनसूरजकमलाहिजियजागा। केसर[24] बरन पवन हियलागा॥
जनुनिशि[25] मुँहअबदीन्हदेखाई। भाउदोत[26] मसि[27] गईबिलाई॥
चढ़ी सिंहासन झमकतचली। जानहुँ चांद दुइज निरमली[28]॥
औ सँग सखी कुमोद[29] तराई[30]। ढारत चँवर मँदिर लै आई॥

दो० देख दुइज सिंहासन, शंकर धरा ललाट[31]।
कमल चरण पद्मावत, लै बैठारी पाट[32]॥

## खण्ड बयालीसवां गोराबादल गवन॥

बादल केर जसोदी माया। आय गही बादल के पाया॥
बादल राय मोर तुइ बारा। काजानेसिकसहोयजुझारा[33]॥

---

नामशूरवीर १-२-३ श्रीरामचन्द्रजी ४ नाम महाशूरवीर ५-९-१०-२१ कौल ६ भाईश्रीरामचन्द्र ७-८ मारना ११ बेटा श्रीकृष्ण १२ पोता श्रीकृष्ण १३ बेटा अर्जुन १४ बराबरी १५ विक्रमादित्य १६ नामराजा १७-१८ सचबोलनेवाले १९ राजा युधिष्ठिर २० उसीतरह इस वक्तमें मददकरो २२ नाममन्त्री २३ रंग २४ रात २५ रोशन २६ सियाही २७ साफ़ २८ कोकाबेली २९ नखत ३० माथा ३१ तख्त ३२ लड़ाई ३३॥

बादशाह भूमीपति राजा। सन्मुख है न हमीरहिलाजा॥
छत्तिसलाखतुरी जेहिसाजहिं। बीससहसहस्तीदल गाजहिं॥
जबहीं आय चढ़ै दल ठटा। देखत जैस गगनै घनघटा॥
चमकहिं खड्ग जोबीजैसमाना। घुमरहिंगलगाजहहिंनिशाना॥
बरसहिं सेलैं बानैं घनघोरा। धीरज धीर न बांधे तोरा॥
दो० जहां दलपती दलमलहिं, तहां तोरका काज।
आज गवन तोर आवै, बैठमान सुखराज॥
मातन जानेसि बालकैंआदी। हौं बादला सिंह रन बादी॥
सुनगजजूहैं अधिकजिउतपा। सिंहैं जातकहुँरहैनहिं छिपा॥
तबलग गाजनैं गाजसँडेला। सौंहैं शाहसों जुरौं अकेला॥
को मोहिं सौंह होय मैमन्तौं। फारौं सूँड़ उखारौं दन्ता॥
जरौं स्वामैं सकरे जस टारा। औ बलैं जस दुर्योधनैं मारा॥
अङ्गदकोप पांव जस राखा। टेकौं कटकैं छतीसो लाखा॥
हनुमत सरस जङ्घपर जोरौं। दहौं समुद्र स्वामैं बँद छोरौं॥
दो० जो तुम मात जसोदी; मोहिं न जानो बार।
जहँ राजा बलबांधा; छोरौं पैठ पतार॥
बादल गवन जूझ कहँसाजा। तैसहिंगवन आय घरबाजा॥
लिये साथ गवने कर चारू। चन्द्रबदन रचकीन्ह शिंगारू॥
मांग मोति भर सेंदुर पूरा। बैठ मयूरैं बांक तस जूरा॥
भौहैं धनुष टकोर परीखी। काजरनयनमारशरैं तीखी॥

घोड़ा १ हाथी २ आसमान ३ तलवार ४ बिजुली ५ परहरा ६-१४ गोला ७ तीर ८ बड़े राजा ९ छोटा लड़का १० शेर ११-१३ हाथियों का हलक़ा १२ सामने १५ मस्त १६ मालिक का काम करो १७ नाम महाशूर-वीर १८-१९ फ़ौज २० राजा २१ पहुँचा २२ मोर २३ कमान २४ तीर २५ कटीली २६॥

घाल कचबची टीका सजा। तिलकजोदेखठाउँ जिउतजा॥
मणिकुण्डलडोलैदुइश्रवनी।शीशधुनहिसुनिसुनिपियगवनी॥
नागिनअलकैं झलकउरैहारू। भयो शृंगार कंत विन भारू॥

दो० गवन जो आयो पँवरि महँ, पिय गवँने परदेश।
सखीबुझावहिंकिमिअनलै, बुझैसोकेहिउपदेश॥

मान गवन जस घूँघट काढ़ी। विनवै आय वारि भइ ठाढ़ी॥
तीषी हेरि[11] चीर गहि ओढ़ा। कंतनहेरि[12] कीन्ह जियपोढ़ा॥
तबधनि[14] कीन्ह बेहँसि[15] चषि[16] दीठी। बादलतबहिं दीन्ह फिरपीठी॥
मुख फिराय मन अपने रीसा। चलतनतिरियाकरमुखदीसा[18]॥
भामिनि[19] भेष नारिके लेखे। कसपिउ पीठ दीन्ह मुँहदेखे॥
मकु[20] पिय दृष्टि[21] सयानो चालू। हुलसे पीठ गढ़ाऊँ सालू॥
कुच[23] तोंबी अब पीठ गड़ोऊँ। गहेसि[24] जोहूककाढ़रिसधोऊँ॥

दो० रहुँलजाय तोपिय चलै, कहौतो कहिमुहिं दीठ[25]।
ठाढ़ तेवानी काकरों, भारी दोऊबसीठ[26]॥

लाजकिये जो पिय नहिंपाऊं। तजौंलाज करि जोर मनाऊं॥
कर हठ कंत जाय जेहिलाजा। घूँघट लाज आवकेहिकाजा॥
तब धन बेहँसि[28] कहा गहिफेटा। नारिजो विनवै[29] कंत न मेटा॥
आज गवन हूँ आई नाँहा। तुम न कंत[30] गवनो रनमाहां॥
गवनआव धनमिलनाकिताइं। कौन गवन जो विछुड़े साइं॥

नाम नखत १ कान २ शिर ३ बाल ४ छाती ५-२३ दरवाज़ा ६ जाना लिधारना ७ किसतरह ८ आग ९ ड्योढ़ी १० कटीली निगाहसे देखा ११ खींचना १२ देखना १३-१८ औरत बादल की १४ हँसना १५ आँख १६ नाममंत्री १७ औरतका शकुन बदसगाया १९ शायद २० निगाह २१ पीठ देख तसकीनकी २२ खींचाकि दिलका दुख निकल जावे २४ शोख़ २५ दोनों छाती २६ हाथ २७ हँसना २८ अर्ज़ २९ खाविन्द ३०-३१॥

धन न नयन भर देखा पीऊ। पिया न मिल धनसोभरजीऊ॥
तेहिसव आस भरा है केवा। भँवर न तजे वास रस लेवा॥

दो० पावनधरा ललाट धन, विनय सुनहु हो राय।
अलकें परा फँदवार है, केसहिं तजै न पाय॥

छांड़ फेटे धन वादल कहा। पुरुषगवन धन फेट न गहा॥
जो तुइँगवन आयगजगामी। गवन मोर जहँवाँमोरस्वामी॥
जब लग राजा छूट न आवा। भावै वीर शृँगार न भावा॥
तिरिया भूमि खड्ग की चेरी। जीत जो खड्ग होय तेहिकेरी॥
जेहिं घर खड्ग मूठ तहँ गाढ़ी। तहां न अंड न मूछ न दाढ़ी॥
तब मुँह मूछ जीव पर खेलों। स्वामिकाज इन्द्रासन पेलों॥
पुरुष के बोल टरे नाहिं पाछू। दशनगयन्द ग्रीवं नहिंकाछू॥

दो० तुइँ अवलों धन कुवुधवुध, जानैकहाजुभार।
जेहि पुरुषहि हियँ वीररस, भावैतेहि न शृँगार॥

जो तुमचहो जूझ पिय वाजा। कीन्ह शृँगार जूझ में साजा॥
यौवन आय सौंहैं है रोपा। पिघला बिरहकामदल कोपा॥
भयो वीररस सेंदुर मांगा। रातोरुधिर खड्गजस नांगा॥
भौंहें धनुष नयन शर सांधे। वरुनवीज काजर विषवांधे॥
दय कटाक्ष सों सान सँवारी। औ मुखसेलभाल अनयौरी॥
अलकें फासग्रिवें मेलअसूझा। अधरें अधरसों चाहहिंजूझा॥
कुंभस्थलें कुच्चें दोउ मैमन्ता। पेलों सौंहैं सँभारहु कन्ता॥

कमवक्त १ छोड़ना २ माथा ३ बाल ४ कमर ५ औरत ६ पकड़ना ७ हाथीकी चाल ८ लड़ना ९ ज़मीन १० तलवार ११ मर्द १२-१८ दांतहाथी के १३ गरदन कछुवाकी १४ नादान १५ कमअक़्ल १६ लड़ाई १७ दिल १९ सामने २० लालखून २१ तीर २२ पलक बिजुली की तरह २३ तिरछी निगाह २४ नोकीले २५ बाल २६ गर्दन २७ होंठ २८ हाथी मस्त २९ छाती ३० मुक़ाबिल ३१ ॥

दो॰ कोप शृंगार विरह दल, टूटहोय दुइ आध ।
पहिले मोहिं संग्रामकैं, करहुजूझकी साधै॥

कैसहुँ कंत फिरै ना फेरी । आग परी चितौर धन केरी ॥
उठी सो धूमैं नयन गरवानी । लागे परे आंशु भहरानी ॥
भीजेहार चीरैं हियैं चोली । रही अछूत कंत नहिं खोली॥
भीजेलाग चुवें कंठमुण्डन । भीजै भँवरकमलशिरफुन्दन॥
चुइ चुइ काजर अँचरा भीजा । तवहुँ न पियके रोवँ पसीजा॥
छांड़चला हिरदयँ दयदाहू । निठुरनाहँ आपननहिंकाहू ॥
सबै शृँगार भीज भुइँ चुवा । छारैंमिलायकन्तै नहिं छुवा ॥

दो॰ रोये कन्त न वहुरे, तेहि रोये का काज ।
कन्तधरामनजूझरन, धँनै साजीसवसाज ॥

## खण्ड तैंतालीसवां गोरावादलवर्णन ॥

मंते वैठ वादलैं औ गोरा । सोमत कीजे परनहिं भोरा ॥
पुरुषैं न करे नारिमत कांची । जसनौशावाँ कीन्ह न वांची॥
चढ़ा हाथ इसकन्दरैं वैरी । सकँतं छांड़ के भई वँदेरी ॥
सजंगं जोनाहँमारवल कांधा । वुधैं कहियेहँस्ती कावांधा ॥
देवतनचले आय अस आंटी । सुरजनैं कञ्चनैं दुरजनैं माटी॥
कञ्चन जुरै भये दश खांड़ा । फूटन मिलै छारैं कर भांड़ा ॥
जस तुरकहिं राजा छलसाजा । तस हमसाजछुड़ावहिंराजा॥

दो॰ पुरुष तहांही छल करै, जहँवल कैसो न आंटैं ।

लड़ाई १ इरादा २ धुवां ३ सारी ४ छाती ५–७ कुरती ६ जलन ८ काविन्द ९–११ धूर १० औरत १२ सलाह १३ नाममंत्री १४ हँसी १५ मर्द १६ नामशाहज़ादी १७ नाम वादशाह १८ उसको छोड़ दिया १९ होशियार २० अक़्लमन्द २१ हाथी २२ दोस्त २३ सोना २४ दुश्मन २५ माटी २६ पहुँचना २७ ॥

जहां फूल तहँ फूल है, जहां कांट तहँ कांट ॥

सोरह सै चण्डोल सवारी। कुँवर सजोयल तहँ बैठारी ॥
पद्मावत कर साज बेवानू। बैठ लुहार न जानै आनू ॥
रच बेवान सो साज सँवारा। चहुँदिशि चमरकरहिंसबदारा ॥
साज सबै चण्डोल चलाई। सुरँग उहार मोति बहु लाई ॥
भय सँग गोरा बादल बली। कहत चले पद्मावत चली ॥
हीरा रतन पदारथ झूलहिं। देख बिमानं देवता भूलहिं ॥
सोरह सै सँग चलीं सहेली। कमल न रहा और को बेली ॥

दो० राज छुड़ावन रानिचलि, आपहोय तहँ ओल।
तीससहस्र तुरि खींचसँग, सोरहसै चण्डोल ॥

राजा बँद जेहिके सौंपना। गागोरीं तापहँ अगमनो ॥
टका लाख दशदीन्ह अकोरीं। बिनती[13] कीन्हपांयगहिगोरा ॥
बिनवौं बादशाह सो जाई। अब रानी पद्मावत आई ॥
बिनती करै आयहूँ देहिली। चितौरकी मोसों है कीली[16] ॥
बिनती करै जहां है पूँजी। सब भँडारै की मोसों कूँजी ॥
एक घड़ी जो अज्ञा पाऊँ। राजा सौंप मँदिर महँ आऊँ ॥
तब रखवारे गये सुलतानी। देख अकोरे[21] भये जसपानी ॥

दो० लीन्ह अँकोर हाथ जो, जीउ दीन्ह तेहि हाथ।
जो वह कहै करैसो, कहीं छांड़ नाहिं माथ ॥

लोभ पाप की नदी अकोरीं। सत्त[24] न रहै हाथ जो बोरा ॥
जहँ अकोर तहँ नेकै[25] न राजू। ठाकुरकेर बिनाशहिं काजू ॥

---

बहादुर १ सूर्य २ चारोंतरफ़ ३ औरत ४ राजमंत्री ५-१० जवाहिरात ६ चण्डोल ७ तीसहज़ार ८ घोड़ा ६ पहिले ११ रिशवत-नज़राना १२-२१-२२-२३ अर्ज़ १३-१४-१५-१७ कुंजी १६ ख़ज़ाना १८ हुक्म १६ दारोगा २० ईमान २४ राजअच्छा नहीं २५ ख़राब २६ ॥

भा जिव घिव रखवारी केरा । द्रव्य लोभ चौंडोल न हेरा ॥
जाय शाह आगे शिर नावा । ऐजग सूर चांदचालिआवा ॥
जानवन्त सब नखतैं तराइं । सोरहसै चण्डोल जो आइं ॥
चित्तौर जेत राज की पुञ्जी । लैसो आय पद्मावत कुञ्जी ॥
विनैंती करै जोर करैं खड़ी । लै सौंपों राजा इक घड़ी ॥

दो० यहां वहां के स्वांमी, दोहूँ जगत मोहिं आशँ ।
पहिले दरश देखाव नृपं, तब आऊँ कैलाश ॥

अज्ञा भई जाय इक घरी । छूँछ जो घरी फेर विंधि[10] भरी ॥
चलि विमानें राजापहँ आवा । सँग चौंडोल जगत सबछावा ॥
पद्मावत के वेष[12] लोहारू । निकसकाटिबँद[13] कीन्हजोहारू[14] ॥
उठा कोप जस छूटा राजा । चढ़ातुरङ्ग[15] सिंह[16] असगाजा ॥
गोरा बादलँ खांड़े[18] काढ़े । निकस कुँवरचढ़चढ़ भे ठाढ़े ॥
तीर्ष[19] तुरङ्गगगनं शिरलागा । कौन जुगत कर टेकै बागा ॥
जो जिय ऊपर खड्ग सँभारा । मरणहार सो सहसैंहिं मारा ॥

दो० भइ पुकार शाहसों, शशि[22] औ नखत सो नाहिं ।
छलकैं ग्रहन गिरासा, ग्रहन गिरासी छाहिं ॥

लै राजा चितौर कहँ चले । छूटो मिरग[23] सिंह[24] करवले ॥
चढ़ा शाह चढ़ लाग गुहारी । कटकैं असूझपरी जगकारी ॥
फिर गोरा बादल सो कहा । ग्रहनं[26] छूट पुनि[27] चाहै गहा ॥
चहुँदिशि[28] आवा लोपत भानूं । अब यह गोय यही मैदानू ॥

---

तलाशलेना १ सूर्य २ सखी-सहेली ३ अर्ज़ ४ हाथ ५ मालिक ६ उम्मेद ७ राजा ८ हुक्म ९ ईश्वर १० चण्डोल ११ सूरत १२ वेड़ी १३ सलाम १४ घोड़ा १५-१९ शेर १६-२४ नाममंत्री १७ तलवार १८ आसमान २० हज़ार २१ चांद तथा पद्मावत २२ हारिण २३ फ़ौज २५ राजा २६ फेर २७ चारोंतरफ़ २८ सूर्य २९ ॥

तुइँ अब राजा लैचल गोरा । हों अब उलटजेरों भाजोरा ॥
वहँ चौगान तुर्क कस खेला । है खिलार रणजरों अकेला ॥
तब पाऊँ बादल अस नाऊँ । जब मैदान गोय लै जाऊँ ॥
दो० आजखड्ग चौगान गहि, करोंशीश रण गोय ।
खेलों सौंहें शाहसो, हाल जगत महँ होय ॥
तब अगमनै है गोरा मिला । तुइँ राजा लै चल बादला ॥
पिता मरै जो सारी साथे । मीचै न देय पूतके माथे ॥
मैं अब आयुं भरी और भूँजी । का पछताव आय जो पूँजी ॥
बहुतहिं मार मरों जो जूझी । ताकहँ जन राखहु मनबूझी ॥
कुँवरसहसै सँगगोरा लीन्हीं । और वीरबादलै सँग कीन्हीं ॥
गोरहि[14] समुद्र मेघअसगाजा । चला लीन्ह आगेकर राजा ॥
गोरा उलट खेतभा ठाढ़ा । पूरुषै देख चाउ मनबाढ़ा ॥
दो० आवकटके[18] सुलतानी, गगनै छिपामसि मांझ ।
परत आव जग कारी, होत आव दिन सांझ ॥
है मैदान परी अब गोय । खेलहार वहँ काकर होय ॥
यौवन तुरी चढ़ी जो रानी । चलीजीत अति खेलसयानी ॥
कटि[22] चौगानगोय कुचै[23] साजी । हियँ[24] मैदान चली लै बाजी ॥
हालै सो करै गोयलै बाढ़ा । गोली दुहूँ पैचकै काढ़ा ॥
भइ पहार वै दोनों गोरी[26] । दृष्टि[27] नेर पहुँचत सुठ दूरी ॥
ठाढ़े बाण चलहिं अस दोऊ । शालहिं[28] हिये[29] न काढ़ै कोऊ ॥

---

मुकाबिल १ पकड़ना २ शिर ३ सामने ४ आगे ५ नाममंत्री ६–७ बापकी जगह राजा साथहै ८ मरना बेटेका न देखैगा ९ उमर १० हज़ार ११ नाम मंत्री १२–१३–१४–१५ मर्द १६ चाह १७ फ़ौज १८ आसमान १९ सियाही २० घोड़ा २१ कमर २२ छाती २३ सीना २४ हलचल २५ तथा छाती २६ निगाह २७ सूराख २८ दिल २९ ॥

शालहिं तेहिं जानेसि है ठाढ़ी। शालहिं तासु चहै उठ काढ़ी॥

दो० मुहमंद खेल प्रेमका, गहिर कठिन चौगान।
शीश[1] नदीजे गोय जिमि[2], हलनहोय मैदान॥

फिर आगे गोरैं तब हाँकी[3]। खेलों करों आज रणशाकी[4]॥
हों खेलों धौलागिरि[5] गोरा। टरौं न टरे अङ्ग न मोरा॥
सोहल[6] जैस गगन उपराहीं। मेघ घटा मोहिं देख बिलाहीं॥
सहस[7] शीशशङ्करसम[8] लेखों। सहसहिंनयन अन्धिमा देखों॥
चारहुँभुजा[9] चतुरभुज आजू। कंस[10] न रहा और को साजू॥
हों है भीसे[11] आज रण गाजा। पाछे घाल डँकोई[12] राजा॥
होय हनुमंत[13] यमकातरैं[14] धाऊं। आजस्वामि शंकरौंनियाऊं[15]॥

दो० है नल[16] नील[17] आजहों, देउँ समुद्रमहिं मेंड़।
कटक[18] शाहकर टेकों, है सुमेरु[19] रण बेंड़॥

उनई घटा चहूँ[20] दिशि आई। छूटहिं बाण[21] मेघ झरलाई॥
डोलै थाहिं देवजस आँदी[22]। पहुँची तुर्क बांदे[23] कहँ बादी॥
हाथन गहे खड्ग[24] हरवानी। चमकहिंसेल बीजके[25] बानी॥
साज बाण जनु आवे गाजैं[26]। बासुकि[27] डरैशीर्ष[28] जनुबाजा॥
नेजा उठे डरै मन इन्दू[29]। आवहिं पाछजान कवहिन्दू॥
गोरैंसाथ लीन्ह सब साथी। जस मैमन्त सूंड़ बिन हाथी॥
सबमिल पहिलउठौनीलीन्हीं। आवतआय हांक सबकीन्हीं॥

शिर १ बराबर २ ललकारना ३ बहादुरी ४ नामपहाड़ ५ नामनक्षत ६ हज़ार ७ बराबर ८ चारहाथ ९ नाम राजादैत्य १० नाम महाशूरवीर ११ मदद १२ महावीरजी १३ नामकोल्ह १४ मालिकको बचाऊं १५ नामबन्दर जिन्होंने पुल समुद्र में बांधाथा १६-१७ फ़ौज १८ नाम पहाड़ १९ चारों तरफ़ २० तीर २१ पैदाइशी २२ बराबर २३ तलवार २४ बिजुली २५-२६ नाम राजा सांप २७ शिर २८ इन्द्र २९॥

दो० रुण्ड मुण्ड अति टूटहिं, साहिबखतर औ कुंड।
तुरी[1] होहिं बिनकांधे, हस्ति[2] होहिं बिनसुंड॥
उनवतआय सेन[3] सुलतानी। जानहु परलै आवतुलानी॥
लोहे सेन[3] सूझ सब कारे। तिल इक कहूं न सूझउघारे॥
खड्ग फोलाद तुर्क सब काढ़े। हरीबीज[4] असचमकहिं ठाढ़े॥
पीलवान गज[5] पेलसों बांके। जानहु कालकरहिं जियँसाके[6]॥
जनु यमकात[7] करहिं सबभवां। जियपैचीन्हस्वंर्ग[8] अपसवां॥
सेल सांप जनु चाहै डसा। लीन्हकाढ़ जियमुखविषबसा॥
तिन्ह सामहिं गोरा[9] रणकोपा। अंगद[10] सरिस पाउँभुइँरोपा॥
दो० सपुरुष[11] भाग न जाने, भुइँ जो फिरफिरलेइ।
शूर[12] कहैं दो कर[13], स्वामि काज जिउ देइ॥
भइ बगमेल सेल घनघोरा। औगज[15] पेल अकेलसोगोरा॥
सहस[16] कुँवर सहसहुँसत बांधा। भारपहाड़ जूझकहँ बांधा॥
लाग मरैं गोराके आगे। बांग न मोर घावमुख लागे॥
जैस पतंग आग धँस लीन्हीं। एकमुवै दूसर जिय दीन्हीं॥
टूटहिं शीश[17] उधर धर[18] मारी। टूटहिं कंधहि कंध निरारी[20]॥
कोई परहिं रुधिर[21] है राती। कोइ घायल घूमहिंमदमाती॥
कोइ घरखेह[23] कीन्ह है भोगी। भस्म चढ़ायबैठ जस योगी॥
दो० घड़ी एक भारत[24] भई, भइ असवारहिं मेल।
जूझिकुँवर सब बैठे, गोरा रहा अकेल॥
गोरे देख साथ सब जूझा। आपन काल[25] नेरे भा बूझा॥

घोड़ा १ हाथी २ फ़ौज ३-५ पहुँची ४ बिजुली ६ हाथीमस्त ७ लेनेवाले ८ यमदूत ९ आसमान पर लजाना १० नाम मंत्री ११ नाम बन्दर १२ बहादुर १३-१४ हाथ १५ हाथी १६ हजार १७ शिर १८ धड़फेंकना १९ अलग २० खून २१ लाल २२ राख २३ लड़ाई २४ मौत २५॥

कोप सिंह सामहिं रण मेला । लाखन सों ना मरै अकेला ॥
लियो हांक हस्तिन की ठटा । जैसे सिंह विदारै घटा ॥
जेहि शिर देइ कोप तरवारू । सें घोड़े टूटहिं असवारू ॥
टूटकंध शिर परैं निरारी । माठ मँजीठ जानुरण ढारी ॥
खेल फाग सेंदुर छिरकावे । चाचर खेल आग रणलावे ॥
हस्ती घोड़ धाय जो धूका । औतेहि दीन्हसोरुधिर भभूका ॥

दो० भइ अज्ञा सुलतानी, वेगं करहु यह हाथ ।
रतन जात है आगे, लिये पदारथ साथ ॥

सबै कटके मिल गोरा छेंका । गूँजतसिंह जायनहिं टेका ॥
जेहिदिशि उठै सोइ जनुखावा । पलटसिंहतेहिठाउँनआवा ॥
तुर्क बोलावहिं बोलै नाहां । गोरें मीचं धरी जियमाहां ॥
मुवे पुनि जूझ जाज जगदेऊ । जियत न रहा जगतमहँकेऊ ॥
जन जानहु गोरा सो अकेला । सिंहकी मूछ हाथको मेला ॥
सिंह जियतनहिं आप धरावा । मुवे पीछ कोऊ घिसयावा ॥
करै सिंह मुँह सौंहं जो दीठी । जबलग जिये देयनहिंपीठी ॥

दो० रतनसेन जो बांधा, मसि गोराके गात ।
जब लग रुधिर न धोऊँ, तबलग होयनरात ॥

सुरजा वीर सिंह चढ़ गाजा । आय सौंहं गोरा सों बाजा ॥
पहलवान सो बखाने बली । मदद मीरहमजा औ अली ॥
मददअयूब शीश चढ़ कोपी । महाभारथी नाउँ अलोपी ॥

---

शेर १-३ हाथी २-७ फाड़ना ४ अलग ५ लाख ६ लोहू ८ हुक्म. ९ जल्द १० तथा पद्मावत ११ फ़ौज १२ नाममंत्री १३ शेर १४-१६-१९ तरफ़ १५ मौत १७ ऐबादशाह, वेमरे हाथ न आऊँगा १८ सामने निगाह २० सियाही २१ बदन २२ खून २३ लाल २४ नाम पहलवान २५-२७-२८ सामने २६ शिर २९ बड़े बहादुरों का नाम मिटानेवाले ३० ॥

औ तायाँ[1] सालार सो आये। जेहिं कवरो पांडव बँद पाये॥
लंधौर[2] देव धरा जेहि आवे। औ कोमाल[3] वाद कहँ पावे॥
पहुँचा आय सिंह असवारू। जहां सिंह गोरा बरयारू[4]॥
मारेसि सांग पेटमहँ धसी। काढ़ेसि हुमुकआंतभुइँ खसी॥
दो० भाट कहा धनगोरा, तुइँ भहिशवण राउ।
आंत समेटकर बांधे, तुँरी देत है पांउ॥
कहेसिअंत[5] अबभाभुइँ परना। अंतकोनिच[6] खेह शिरभरना॥
कहिके गरज सिंह असधावा। सुरजा शार्दूल[7] पहँ आवा॥
सुरंजै[8] कीन्ह सांगपर घाऊ। परीखड्ग[11] जनुपरा निहाऊं[12]॥
वज्रकी सांग वज्र का डांड़ा। उठी आगतस बाजा खांड़ा॥
जानहु वज्र वज्र सों बाजा। सबही कहापरी अबगाजों[13]॥
दूसर खड्ग[14] कंधपर दीन्हीं। सुरजेंवह ओड़नं[15] परलीन्हीं॥
तीसर खड्ग कूड़पर लावा। कांधगरजं[16] हत घाव न आवा॥
दो० तस मारा हतगोरें, उठी वज्रकी आग।
कोउ नेरे नहिं आवै, सिंहँ[17] सेंदूरां[18] लाग॥
तस सुरजा कोपा वरबंडा[19]। जान सेंदूर केर भुज दंडा॥
कोप गरज मारेसि तब बाजा। जानहुपरी तुरतशिरगाजों[20]॥
टाटरें[21] टूट टूट शिर तासू। सैं सुमेरु[22] जनुटूट अकासू॥
धमक उठा सब स्वर्ग[23] पतारू। फिर गइ दीठ[24] फिरा संसारू॥
भा परलै अस सबही जाना। काढ़ा खड्ग[25] स्वर्ग[26] नियराना॥

---

नाम सिपहसालार १ नामदेव २ नाम राजा ३ ज़बरदस्त ४-१९ घोड़ा ५ आखिर ६ हमेशा ७ राख ८ शेरसुर्ख ९ नाम पहलवान १० तलवार ११-१४ निहाई १२ बिज़ुली १३-२० ढाल १५ उछलतलवार पर तलवार परी १६ शेर १७ शेरसुर्ख १८ खुपड़ी २१ पहाड़ २२ आसमान २३-२६ निगाह २४ तलवार २५॥

तस मारेसि सैं घोड़े काटा। धर्ती फाट शेप फणनाथा॥
अतिजो सिंह[1] वरी[2] ह्वै आई। शार्दूल[3] सो कौन वड़ाई॥

दो० गोरापरा खेतमहँ, सुर[3] पहुँचावा पान।
बादल[4] लैगा राजा, लै चितौर नियरान॥

पद्मावत मन रही जो झूरी। सुनत सरोवर[5] हिय[6] गा पूरी॥
अद्रा महँ हुलास[7] जस होई। सुख सुहाग आदरभा सोई॥
नयनजोकुमुदिनि[8] लीन्हअँगूरू। उठाकमलअसउगवासूरू[10]॥
पुरइन पूर सँवारी पाटा[11]। औशिर आनधरा शिरछाता॥
लाग्यो उदयहोय जस भोरा। रयनि[12] गईदिनकीन्हअजोरा[13]॥
अस्त[14] अस्तकै पाई कला[15]। आगेवली कटक[16] सव चला॥
देख चांद अस पद्मिन रानी। सखीकुमोद[17] सवैविकसानी[18]॥

दो० ग्रहन छूट दिनेर[19] कर,शशि[20] सो भयो मिलाव।
मँदिर सिंहासन साजा, वाजा नगर वधाव॥

विहँस चांद दय मांग सेंदूरू। आरत करन चली जहँसूरू[21]॥
औगोहन[22] शशि[23] नखत तराई। चित्तौरकी रानी जहँ ताई॥
जनु वसन्तऋतु फली जो छूटी। की सावन महँ वीरवहूटी॥
भा आनँद वाजा पँचतूरा। जगतरात[24] ह्वै चला सेंदूरा॥
अति मृदंग मन्दिर वहुवाजे। इन्द्रशव्द[25] सुन शव्दजोलाजे॥
देखकन्त जस रवि[26] परकासा। पद्मावतमनकमल विकासा[27]॥
कमल पांय सूरजके परा। सूरज कमल आनि शिरधरा॥

दो० सेंदुर फूल तँवोल सो, सखी सहेली साथ।

शेर १ शेरसुर्ख २ देवता ३ नाम मंत्री ४ तालाव ५ छाती ६ नामनखत ७ खुशी ८ कोकावेली ९-१७ सूर्य १० तख़्त ११ रात १२ रोशनी १३ रामराम कर १४ फल १५ फ़ौज १६ खिलना १८-२८ सूर्य १९-२१-२६ चाँद २०-२३ साथ २२ लाल २४ आवाज़ २५ रोशनी २७॥

धन[1] पूजी पियपांय द्वय, पियपूजी धनमाथ ॥
पूजा कवन देउँ तुम राजा। सबैतुम्हार आवमोहिं लाजा ॥
तनमय यौवन आरति करेऊं। जीव काढ़ न्योछावर देऊं ॥
पन्थ[2] पूरकर दृष्टि[3] बिछाऊं। तुमपग[4] धरो शीश[5] मैं लाऊं ॥
राखतपांयपलकनहिं मारों। बरुनिहि[6] सोरज[7] चरणहिंझारों ॥
हिये[8] सोमंदिर तुम्हरो नाहां[9]। नयन पंथ[10] आवहुतेहिमाहां ॥
बैठोपाट[11] छत्र नव फेरी। तुम्हरे गर्व[12] गर्बी हों चेरी ॥
तुम जियमैंतन जौ लहिमयां[13]। कहै जो जीय करै सोकयों[14] ॥
दो० जोसूरज शिर ऊपर, तबसो कमल शिरछात।
नाहित भरी सरोवरे, सूखी पुरइनपात ॥
परश पांय राजाके रानी। पुनआरत बादल[15] कहँआनी ॥
पूजे बादल के भुज[16] दण्डौं[17]। तुरी[17] केपांउ दावकरै[18] खण्डा ॥
यह गजगवनं[19] गर्व[20][21] सो मोरा। तुम राखा बादल[22] औगोरा ॥
सेंदुरतिलक जो आंकुश रहा। तुम राखा माथे तौ रहा ॥
कालश्याम[23] तुमजियपरखेला। तुमजियआनमँजूषा[24] मेला ॥
राखाछात चमर औ दारा। राखा क्षुद्रघण्ट[25] झनकारा ॥
होय ध्वजा हनुमत तुम पैठी। तब चितौर लै आये बैठी ॥
दो० पुनि गजमत्त[26] चढ़ावा, नेतं[27] बिछाई खाट।
बाजतगाजत राजा, आय बैठ सुख पाट ॥
तस राजें रानी कँठलाई[28]। पिय मरजियानारि जनु पाई ॥

---

पद्मावत १ राह २–१० निगाह ३ पांउ ४ शिर ५ पलक ६ धूर ७ दिल ८ ख्वाविन्द ९ तख्त ११–२८ गरूर १२ मुहब्बत १३ वदन १४ तालाब १५ नाममंत्री १६–२२ बाजू १७ घोड़ा १८ हाथ १९ हाथी की चाल २० गरूर २१ ख्वाविन्द २३ सन्दूक २४ नाम जेवर २५ हाथी २६ ज़ेरअन्दाज़ २७ गले लगाई २८ ॥

संझै राजा दुख उगसारों। जियत जीव नाकरों निरारों॥
कठिनबन्द तुर्कहिं लैगहा। जो सँवरों जिय पेट न रहा॥
घनगढ़ ऊपर मुहिलै मेला। सांकर औअँधियार दुहेला॥
क्षणक्षण जीउसडासहिं आंका। औनित डोमछुधावहिंबांका॥
पीछे साप रहैं चहुँ पासा। भोजन सोई रहे पर श्वासा॥
पास न तहँवां दूसर कोई। नजनों पवन पानि कस होई॥

दो० आस तुम्हारी मिलनकी, तब सो रहा जियपेट।
नाहितहोत निराश जिय, कितजीवनाकितभेंट॥

तुम पिय आय परे अस वेरा। अबदुखसुनों कमलधर्न केरा॥
छोड़ गयो सरवर महँ मोहीं। सरवर सूख गयो विनतोहीं॥
केलि जो करत हंस उड़गयऊ। भानु निपटसो वैरी भयऊ॥
गइ तजि लहरैं पुरयन पाता। मुयो धूप शिर अहो न छाता॥
भयो मीन तन तड़पै लागा। विरह आय वैठो ह्वै कागा॥
काग चोंचतस सालहि नाहां। जस वँदतोर घालहियँ माहां॥
कहों काग अब तहँ लैजाही। जहँवां पिउदेखै मोहिं खाही॥

दो० काग गृध्र नहिं ऐसो, गढ़ का मारे वहुमंद।
यह पछतायें सठमरों, गयों न पियसँगवंद॥

## खण्डचवालीसवां वृत्तांतदेवपाल॥

तेहि ऊपर का कहों जो भारी। विषम पहाड़ परादुखभारी॥
दूती इक देवपाल पठाई। ब्राह्मण वेष छलै मोहिंआई॥

---

अकेले में १ खोलना २ अलग ३ भारीक़ैद ४ पेचदार क़िला ५ वहुत ६ घड़ीघड़ी ७ शीशागर्म ८ पद्मावत ९ तालाव १० खुशी ११ सूर्य १२ छोड़ना १३ मछली १४ सूराख़ १५ खाविन्द १६ छाती १७ कौवे और गृध्रका वख़ल न था ऐसा क़िला रक्षाका था १८ टेढ़ा १९॥

कहै तोर हों आहि सहेली। चल लैजाउँ भँवर जहँबेली॥
तब मैं ज्ञान कीन्ह सतबांधा[1]। वहकर बोल लागि विषसांधा॥
कहूँ कमल नहिं करत अहेरा[2]। जोहै[3] भँवर करे सें फेरा॥
पांचभूत[4] आतमा नेवारयों। बारहि बार फिरत मनमारयों॥
रोय बुझायों आपन हियरा। कंत न दूर अहै सुठ नियरा॥

दो॰ फूल वास घिव क्षीर[8] ज्यों, नीर[9] मिलाय मिठाइ।
तस लुक्कां[9] घट जेंवरी, हिय दुख नाहिं कहाइ॥

सुनि देवपाल राय करचालू। राजा कठिन परा हियशालू॥
दादुर[11] पुनि सो कमलकर भेखा। गीदरमुख न शूरकर देखा॥
अपने रँग कस नाचि मयूरू[12]। तेहि सर[13] साधककरैतमें चूरू॥
जबलागिआय तुरुक[16] गढ़बाजा। तबलगि धरिआनो तौ राजा॥
नींद न लीन्ह रयँनि[17] सबजागा। होतबिहान आय गढ़लागा॥
कुम्मल[18] नेरअगम[19] गढ़बांका। विषम[20] पंथचढ़जाय न झांका॥
राजा तहां गयो लै कालू। होय सामहिं रोपा[21] देवपालू॥

दो॰ दोउ लड़े होय सम्मुख, लोहे भयो असूझ।
शत्रु[22] जूझ[23] तब न्योरे[24], एक दोउ महँ जूझ॥

## खण्ड पैंतालीसवां देवपाल लड़ाई॥

जो देवपाल[25] राउ रण गाजा। मोहितुहिंजूझएकाकी[26] राजा॥
मेलेसि आय सांग विष भरी। मेट न जाय कालकी घरी॥

---

विचारा १ शिकार २ देखता ३ देखना-सुनना-बोलना-सूंघना-छूना ४ रोकना ५ दरवाज़ा ६ दिलकी आग ७ दूध ८ पानी ६ लुक्का यह कि बदन ने खाया और दिल दुखी परन्तु ज़ाहिर न किया १० सूराख ११ मेढक १२ मोर १३ नाज़ १४ चिरौटा १५ वादशाह पहुँचे १६ रात १७ नामसुल्क १८ जहांजाना मुशकिल है १६ टेढ़ीराह २० आया २१ दुशमन २२ लड़ाई २३ आखिर २४ नाम राजा २५ अकेले २६॥

आय नाभ पर सांग जो बैठी । नाभवेध निकसी नृप पीठी ॥
चला मार तब राजा मारा । टूटकंध धड़ भयो निरारा[1] ॥
शीश[3] काटके पैरी[4] बांधा । पावा दाउँ वैर जस सांधा ॥
जियत फिरा आयो बल भरा । मांफबाट[6] होय लोहे[7] धरा ॥
कारी घाउ जाय नहिं डोला । रहीजीभ यम गहेको बोला ॥
दो० सुधिबुधि तो सब बिसरी, आरपरी मँफ पाट ।
हस्ति[10] घोर को काकर, घर आनी गइ खाट ॥

## खण्ड छियालीसवां वैकुण्ठवासी राजा ॥

तौलहि श्वास पेट महँ अही । जौलहि दशा जीउकी रही ॥
काल आय देखलाई सांटी । उठ जियचला छांड़के माटी ॥
काकर लोग कुटुँब घर बारू । काकर अर्थ द्रव्य संसारू ॥
वही घड़ी सब भयो परावा । आपन सोइ जो परसा खावा ॥
रहि जे हितू[13] साथके नेगी । सबैलागि काढ़न तेहिवेगी[14] ॥
हाथझार जस चलै जुवारी । तजो राज है चला भिखारी ॥
जबलग जीउ रतन सब कहा । भा विनजीव न कौड़ी लहा ॥
दो० गढ़सौंपा तेहि बादलै, गयेटेकंत[17] वसुदेव ।
छोड़ी राम अयोध्या, जो भावै सो लेव ॥
पद्मावत पुनि पहिर पटोरी[18] । चलीसाथ पियके है जोरा ॥
सूरज छिपा रैयनि है गई । पूनोशशि[20] सो अमावस भई ॥
छोरे केश[21] मोतिलर छूटी । जानो रयनि नखत सब टूटी ॥

---

राजा १ अलग २ शिर ३ शिकारबन्द ४ जैसा वैर किया ५ राह में ६ हथियारबन्द ७ मौतने पकड़ी ८ मुरदा की तरह तख़्तपर ९ हाथी १० छुड़ी ११ दौलत १२ दोस्त १३ जल्दनिकाला १४ छोड़ना १५ नाम मन्त्री १६ वैकुंठ गये १७ सारीरेशमी १८ रात १९ पूरनमासी का चांद २० बाल २१ ॥

सेंदुरपरा जो शीश उघारी। आगलाग चहि जग अँधियारी॥
यहादिवस हों चाहत नाहां। चलोसाथ पियदै गलबाहां॥
सारसपंख नहिं जिये निरारे। हौं तुम बिन का जियों पियारे॥
न्योछावर कै तन छहराऊँ। छार होउँ सँग बहुरे न आऊँ॥
दो० दीपक प्रीति पतंगज्यों, जन्मनिबाह करेउँ।
न्योछावर चहुँपास है, कण्ठलाग जियदेउँ॥

## खण्ड सैंतालीसवां सतीहोना पद्मावत और नागमतीका॥

नागमती पद्मावत रानी। दोउ महासत सती बखानी॥
दोउ सौत चढ़ खाट जो बैठी। औ शिवलोक परातहँदीठी॥
बैठो कोइ राज औ पाटा। अन्त सबै बैठे पुनि खाटा॥
चन्दन अगर काढ़सरै साजा। औ गतै देय चले लैराजा॥
बाजन बाजहिं होय अगोता। दोउ कन्तलै चाहै सोता॥
एक जो बाजा भयो बिवाहू। अब दुसरे है और निबाहू॥
जियतजलै जो कन्तै कीआसा। मुये रहस बैठे इकपासा॥
दो० आज सूर दिन अथयो, आजरैनि शशि बूड़।
आजनाच जियदीजिये, आज आगिन हमजूड़॥
सरै रच दान पुण्यबहु कीन्हा। सातबार फिरभांवर लीन्हा॥
एक जो भांवर भयो बियाही। अब दूसर है गोहनै जाही॥
जियत कन्तै तुम हमगललाई। मुये कण्ठ नहिं छांड़हुसाई॥

---

शिर १ दुनियां २ दिन ३ खाविन्द ४ अलग ५ बिथराना ६ राख ७ लौट ८ पद्मावत-नागमती ९ नज़र १० तख़्त ११ आख़िर १२ चिता १३ दाह १४ लड़का १५ खाविन्द १६ सूर्य १७ रात १८ चांद १९ चिता २० साथ २१ खाविन्द २२॥

लै सरं ऊपर खाट बिछाई। पौढ़ी दोउ कन्त गल लाई ॥
और जो गांठ कन्ततुम जोरी। आँदि अन्तलहि जायनछोरी॥
यह जग काह जो अथहि नयाथी।हमतुमनाहँ दोहूजगसाथी॥
लागी कण्ठ आग दै होरी। छार भई जरअंग न मोरी ॥
दो० रांती पियके नेहकी, स्वर्ग भयो रतनार।
जोरेउ वासो अथवा, रहा न कोइ संसार॥
वै सहगवनं भई जिय आई। बादशाह गढ़ छेंका आई ॥
तबलगं सो औसर है बीता। भये अलोपं राम औ सीता ॥
आय शाह जो सुना अखारा। हैगइरात दिवसं उजियारा ॥
छोर उठाय लीन्ह इक मूठी। दीन्हउड़ाय पिरथैवी झूठी ॥
सगरे कटकं उठाई माटी। पुलबांधा जहँ जहँ गढ़घाटी ॥
जौलहि ऊपर छार नाहिं परै। तौलहि यहतृष्णा नहिंमरै ॥
भा दहवां भा जूझ असूझा। बादलं आय पँवरें परजूझा ॥
दो० जून्हरे भईं सब स्त्री, पुरुषं भये संग्राम।
बादशाह गढ़ चूरों, चितौर भा इसलाम॥
मैं यह अर्थ पण्डितन बूझा। कहाकिहमकुछ और न सूझा॥
चौदह भुवनं जो हत उपराहीं। सो सब मानुष के घंट माहीं ॥
तन चितौर मन राजा कीन्हा।हियं सिंहलबुधिपद्मिनिचीन्हा॥
गुरूसुवा जेहि पन्थं देखावा। बिनगुरुजगतं सोनिरगुणपावा॥

चिता १ अव्वल से आखिरतक २ आया था ३ खाविन्द ४ राख ५ बदन ६ लाल ७-६ आसमान ८ जब खाविन्दके साथ जलगई १० गायब ११ हाल १२ दिन १३ खाक १४ दुनियां १५ फ़ौज १६ माटी १७ हवस १८ कोई बाकी न रहा उस भारी लड़ाई में १६ नाम मंत्री २० दरवाज़ा २१ मरना २२ तथा राजा २३ तोड़ा २४ सातपरदा आसमान-सातपरदा ज़मीन २५ भीतर २६ छाती २७ राह २८ दुनियां २६ ॥

नागमती यह दुनियां धन्धा। बांचा सोई न यह चितबन्धा॥
राघव दूत सोई शैतानू। माया अलाउदीं सुलतानू॥
प्रेम कथा यह भांति विचारू। बूझलेहु जो बूझैहि पारू॥

दो० तुरकी अरबी हिन्दवी, भाषा जेती आहि।
जामें मारग प्रेमका, सबै सराहै ताहि॥

मुहमद कवि यह जोर सुनावा। सुना सो प्रेम पीर का पावा॥
जोरे लायँ[3] रक्त लेगये। प्रेमप्रीति नयनहिं जल भये॥
औ मैं जान गीत अस कीन्हा। कीयह रीति जगतमहँ चीन्हा॥
कहां सो रतनसेन अब राजा। कहां सुवा असबुधि उपराजा॥
कहां अलाउदीन सुलतानू। कहँ राघव जेहि कीन्ह बखानू॥
कहँ स्वरूप पद्मावत रानी। कुछ न रही जग रही कहानी॥
धन सोई यश कीरति तासू। फूल मरै पै मरै न बासू॥

दो० कैन जगत यश बेचा, कैन लीन यश मोल।
जो यह पढ़ै कहानी, हम सँवरै दोइ बोल[11]॥

मुहमद वृद्ध[12] बैश जो भई। यौवन[13] हत सो अवस्था[14] गई॥
बल जो गयो कै क्षीण[15] शरीरू। दृष्टि[16] गई नयनहिं दै नीरू[17]॥
दशन[18] गये कै बचा कपोला[19]। बैन[20] गये अनरुच दै बोला॥
बुधि[21] जो गई दै हिय[22] बौराई। गर्व[23] गयो तरिहत शिर नाई॥
श्रवण[24] गये ऊँच जो सुना। स्याही गये शीश[25] भा धुना॥
भँवर गये केशहि[26] दे भुवा। यौवन[27] गयो जीत लै जुवा॥

---

बूझसको १ बोली २ खून जिगर पीकर ३ दुनियां में निशानी ४ अक़्ल. वताई ५ तारीफ़ ६ नेकनामी ७–६–१० करनी ८ दुआयखैर ११ बूढ़ी उमर १२ जवानी १३–२७ उमर १४ दुबला बदन १५ निगाह १६ पानी १७ दांत १८ गाल १९ आवाज़ २० अक़्ल २१ दिल २२ ग़रूर २३ कान २४ शिर २५ बाल २६॥

जोलहि जीवन यौवन साथा। पुनि सो मीच[1] पराये हाथा॥
दो० वृद्धि[2] जो शीश[3] डुलावै, शीशधुनहि तेहि रीस[4]।
बूढ़ी आयू[5] होहु तुम, कै यह दीन असीस॥

मौत १ बूढ़ा २ शिर ३ गुस्सा ४ उमर ५॥

इति श्रीपद्मावतभाषा मलिकमुहम्मदजायसीकृत समाप्त॥



